२

दूसरे दिन कवि शेखरने आकर फिर अपना गान शुरू किया। वृन्दावनमें पहले-पहल जब वंशी बजी थी तब गोपियोंको मालूम नहीं था कि कौन बजा रहा है और कहाँ बज रही है। एक बार मालूम हुआ कि दक्षिण-पवनमें बज रही है, एक बार मालूम हुआ कि उत्तरमें गिरि-गोवर्द्धनके शिखरसे ध्वनि आ रही है। जान पड़ा कि उदयाचलके ऊपर खड़ा-हुआ कोई मिलनके लिए बुला रहा है, फिर जान पड़ा कि अस्ताचलके प्रान्तमें बैठकर कोई विरहके शोकसे रो रहा है। फिर ऐसा लगा कि यमुनाकी प्रत्येक तरंगसे वंशीकी धुन उठ रही है, जान पड़ा कि आकाशका प्रत्येक तारा मानो उसी वंशीका छिद्र है। अंतमें कुञ्ज-कुञ्जमें, राह-घाटमें, फूल-फूलमें, जल-स्थलमें, ऊपर-नीचे, भीतर-बाहर सब जगह वंशी बजने लगी। वंशी क्या बोल रही है यह कोई न समझ सका, और वंशीके उत्तरमें हृदय क्या कहना चाहता है इसका भी किसीसे निर्णय करते नहीं बना। सिर्फ दोनों आँखोंमें आँसू भर आये, और अलोकसुन्दर श्याम-स्निग्ध मरणकी आकांक्षासे समस्त हृदय मानो उत्कण्ठित हो उठा।

सभाको भूलकर, राजाको भूलकर, आत्मपक्ष और प्रतिपक्ष, यश-अपयश, जय-पराजय, उत्तर-प्रत्युत्तर सब-कुछ भूलकर शेखर अपने निर्जन हृदय-कुञ्जमें अकेले खड़े-खड़े उस वंशीका मधुर गीत गाते ही चले गये। उन्हें सिर्फ याद थी एक ज्योतिर्मयी मानसमूर्तिकी, उनके कानोंमें सिर्फ उसीके कमल-चरणोंकी नूपुरध्वनि बज रही थी।

कवि शेखर जब अपना संगीत पूरा करके बहिर्ज्ञानशून्य होकर अपने आसनपर बैठ गये, तब एक अनिर्वचनीय माधुर्यसे आकाश-व्यापी एक तरहकी विरह-व्याकुलतासे सभा-भवन भर गया, किसीके मुँहसे 'साधु-साधु' भी न निकला।

इस भावकी प्रबलताका कुछ उपशम होनेपर पुण्डरीक राजसिंहासनके सामने जा खड़े हुए। प्रश्न किया, "कौन राधा है और कौन कृष्ण?" कहकर चारों तरफ देखा, और अपने शिष्योंकी ओर देखकर जरा मुस्कराकर फिर पूछ उठे,

"कौन राधा है और कौन कृष्ण ?" और फिर असाधारण पाण्डित्य दिखाते हुए उन्होंने स्वयं ही उसका उत्तर देना आरम्भ कर दिया।

कहने लगे, "राधा प्रणव है, ओंकार है; कृष्ण ध्यान है, योग है; और वृन्दावन दोनों भौंहोंका मध्य-बिन्दु है।" फिर इड़ा, सुषुम्ना, पिङ्गला, नाभिपद्म, हृत्पद्म, ब्रह्मरन्ध्र सबको ला पटका। और फिर, 'रा'का क्या अर्थ है और 'धा'का क्या, और 'कृष्ण' शब्दके 'क'से मूर्द्धन्य 'ण' तक प्रत्येक अक्षरके कितने प्रकारके भिन्न-भिन्न अर्थ हो सकते हैं—उन सबकी एक-एक करके मीमांसा कर डाली। एक बार समझाया कि कृष्ण वेद हैं और राधा षड्दर्शन, फिर समझाया कि कृष्ण यज्ञ हैं और राधिका अग्नि; फिर समझाया, कृष्ण शिक्षा हैं और राधा दीक्षा। राधिका तर्क हैं और कृष्ण मीमांसा; राधिका उत्तर-प्रत्युत्तर हैं और कृष्ण जय-लाभ।

इतना कहकर पुण्डरीक राजाकी ओर, पंडितोंकी ओर, और अन्तमें तीव्र अट्टहास्यके साथ शेखरकी ओर देखकर गर्वके साथ अपनी जगह बैठ गये।

राजा पुण्डरीककी इस आश्चर्यजनक शक्तिपर मुग्ध हो गये। पण्डितोंके विस्मयकी सीमा न रही, और राधा-कृष्णकी नई-नई व्याख्याओंसे वंशीका गान, यमुनाकी लहरें, प्रेमका मोह बिलकुल ही दूर हो गया,—मानो किसीने आकर पृथ्वीपरसे वसन्तके हरे रंगको पोंछकर शुरूसे आखिर तक पवित्र गोबर लीप दिया। और शेखर अपने इतने दिनोंके सहेज-सँजकर रखे-हुए गीतोंको व्यर्थ समझने लगे। इसके बाद, फिर उनमें गीत गानेका सामर्थ्य न रहा। उस दिन भी सभा भंग हो गई।

४

दूसरे दिन पुण्डरीकने फिर व्यस्त और समस्त, द्विव्यस्त और द्विसमस्तक, वृत्त, तार्क्ष्य, सौत्र, चक्र, पद्म, काकपद, आद्युत्तर, मध्योत्तर, अन्तोत्तर, वाक्योत्तर, श्लोकोत्तर, वचनगुप्त, मात्राच्युतक, च्युतदत्ताक्षर, अर्थगूढ़, स्तुतिनिन्दा, अपह्नुति, शुद्धापभ्रंश, शाब्दी, कालसार, प्रहेलिका आदि शब्दोंका प्रयोग करके ऐसे

अद्भुत शब्दचातुरी दिखाई कि सभाके सब लोग आश्चर्यसे देखतेके देखते ही रह गये।

शेखरकी पद-रचनाएँ अत्यन्त सरल होती थीं। उन्हें लोग सुख और दुःखमें, आनन्द और उत्सवमें हमेशा गाया करते थे। आज उनलोगोंने स्पष्ट समझ लिया कि मानो उनमें कोई खास खूबी थी ही नहीं, वे खुद भी चाहते तो वैसी रचना कर सकते थे। केवल अनभ्यास अनिच्छा और अवसर न मिलनेके कारण ही नहीं कर पाते। नहीं तो बातें ऐसी कोई नई नहीं हैं, दुरूह भी नहीं हैं। उनसे संसारके लोगोंको कोई नई शिक्षा भी नहीं मिलती और न कोई लाभ ही है। किन्तु आज जो कुछ सुना, वह तो एक अद्भुत चीज है। कल जो सुना था उसमें भी काफी शिक्षा और मनन करनेका विषय था। दूर-देशके पुण्डीकके पाण्डित्य और निपुणताके सामने उन्हें अपना घरका कवि शेखर नितान्त बालक और साधारण व्यक्ति-सा मालूम होने लगा।

मछलीकी पूंछकी ताड़नासे पानीके अन्दर जो एक गूढ़ आन्दोलन चलता रहता है और सरोवरका कमल जैसे उनके प्रत्येक आघातको अनुभव करता रहता है उसी तरह शेखर भी अपने हृदयमें चारों तरफ बैठी-हुई जनताके मनका भाव समझ गये।

आज अन्तिम दिन है। आज ही जय-पराजयका निर्णय होगा। राजाने अपने कविकी ओर देखा। उसका अर्थ यह था कि 'आज चुपकी साधनेसे काम न चलेगा, विजयके लिए तुम्हें शक्ति-भर प्रयत्न करना होगा।'

शेखर सभाके एक किनारेसे उठ खड़े हुए। उन्होंने सिर्फ दो-ही-एक बात कही, "हे वीणापाणि श्वेतभुजा, हे देवि, स्वयं तुम्हीं यदि अपना कमल-वन शून्य करके आज इस मल्ल-भूमिपर आ खड़ी हुई हो, तो, हे देवि, तुम्हारे चरणासक्त जो भक्तजन अमृतके प्यासे हैं उनकी क्या दशा होगी?" शेखरने ये शब्द मुँहको जरा ऊपर उठाकर अत्यन्त करुण-स्वरमें इस ढंगसे कहे मानो श्वेतभुजा वीणापाणि नीचेको दृष्टि किये राज-अन्तःपुरमें झरोखेके सामने खड़ी हों।

इसपर पुण्डरीक उठकर पहले तो खूब हँसे, और फिर 'शेखर' शब्दके अन्तिम दो अक्षरोंको लेकर धाराप्रवाह श्लोक रचते चले गये। कहने लगे, "कमल-वनके साथ 'खर'का क्या सम्बन्ध? और संगीतकी बहुत चर्चा करते रहनेपर भी उस प्राणीने क्या लाभ उठाया? सरस्वतीका अधिष्ठान तो पुण्डरीक (श्वेतकमल) में ही होता है। महाराजके शासनमें ऐसा उन्होंने क्या अपराध किया है जो यहाँ उन्हें खर-वाहन देकर अपमानित किया जाता है?"

इस प्रत्युत्तरको सुनकर पण्डितगण हँस पड़े। उपस्थित सभासद भी उसमें शामिल हो गये। और उनकी देखादेखी सभाके और-सब लोग, जो समझे वे और जो न समझे वे भी हँसने लगे।

इसके उपयुक्त प्रत्युत्तरकी आशासे महाराजा अपने कवि-सखाको अपनी तीक्ष्ण दृष्टिसे अंकुशकी तरह बार-बार ताड़ना देने लगे, किन्तु शेखरपर उसका कुछ भी असर न हुआ। वे न-जाने किस ध्यानमें मग्न थे, उधर ध्यान ही न दे सके और चुपचाप अटल बैठे रहे।

तब राजा मन-ही-मन शेखरपर बहुत ही अप्रसन्न हुए। वे सिंहासनसे उतर आये, और अपने गलेसे मोतियोंकी माला उतारकर उन्होंने पुण्डरीकके गलेमें पहना दी। सभाके सब लोग 'धन्य धन्य' कर उठे; और अन्तःपुरसे एकसाथ बहुतसे वलय कंकण और नूपुरोंकी झनकार सुनाई दी। सुनकर शेखर अपने आसनसे उठे, और धीरे-धीरे सभा-भवनसे बाहर निकल गये।

५

कृष्णा-चतुर्दशीकी रात है। चारों तरफ घना अन्धकार है। फूलोंकी सुगन्ध लिये-हुए दखिनी हवा उदार विश्व-बन्धुकी तरह खुले-हुए झरोखोंसे नगरके घर-घरमें प्रवेश कर रही है।

शेखरने अपने घरके काष्ठमञ्चसे अपनी सब पोथियाँ उतार लीं, और अपने सामने उनका ढेर लगा लिया। उनमेंसे छाँट-छाँटकर अपने रचे-हुए ग्रन्थ अलग कर लिये। बहुत दिनोंके लिखे-हुए बहुतसे ग्रन्थ थे और उनमेंसे

वहुतसी रचनाओंको वे स्वयं भूल-से गये थे। उन्हें उलट-पुलटकर यहाँ-वहाँसे पढ़-पढ़कर देखने लगे। आज उन्हें अपनी ये सारी रचनाएँ तुच्छ-सी जान पड़ीं। एक लम्बी साँस लेकर वे वोले, "सारे जीवनका क्या यही संचय है! थोड़ेसे शब्द और छन्द, थोड़ेसे अनुप्रास, वस!"

आज उन्हें अपनी उन रचनाओंमें कोई सौन्दर्य, मानव-हृदयकी चिर-आनन्दपूर्ण कोई अभिव्यक्ति, विश्व-संगीतकी कोई प्रतिध्वनि, उनके हृदयका कोई गम्भीर आत्म-प्रकाश नहीं दिखाई पड़ा। रोगीको जैसे कोई भी भोजन नहीं रुचता, मुँहमें आते ही उगल देता है, ठीक वैसे ही आज उनके हाथके पास जो कुछ भी आया, सवको हटा-हटाकर फेंकते गये। राजाकी मैत्री, लोककी ख्याति, हृदयकी दुराशा, कल्पनाकी मरीचिका सव-कुछ आजकी इस अन्धकार रात्रिमें सारशून्य विडम्वना-सी मालूम होने लगी। वे एक-एक करके अपनी सारी पोथियोंको फाड़-फाड़कर सामने जलती-हुई अँगीठीमें डालने लगे।

अकस्मात् उन्हें एक उपहासकी वात याद उठ आई। हँसते-हँसते वोले, "वड़े-वड़े राजा-महाराजा अश्वमेध-यज्ञ किया करते हैं,-आज मेरा यह काव्य-मेध यज्ञ है!"

किन्तु उसी समय विचार उठा कि 'तुलना ठीक नहीं हुई। अश्वमेधका अश्व जव सर्वत्र विजयी होकर आता है तभी अश्वमेध होता है, और मैं, जिस दिन मेरा कवित्व पराजित हुआ है उसी दिन काव्य-मेध करने वैठा हूं! इससे वहुत दिन पहले ही कर डालता तो अच्छा रहता।'

कविने एक-एक करके अपने समस्त ग्रन्थ अग्निको समर्पण कर दिये। आग जव धाँय-धाँय ऊँची लपटोंसे जलने लगी तव कविने अपने रीते हाथोंको शून्यमें फेंकते-हुए कहा, "दे दिया, दे दिया तुम्हें, दे दिया तुम्हें, सव दे दिया तुम्हें,-हे सुन्दरी अग्निशिखा, सव-कुछ तुम्हींको अर्पण कर दिया। इतने दिनोंसे तुम्हींको सर्वस्व आहुति देता आ रहा था, आज विलकुल निःशेष कर दिया। वहुत दिनोंसे तुम मेरे हृदयमें जल रही थीं, हे मोहनी वह्निरूपिणी, यदि मैं सुवर्ण होता तो उज्ज्वल हो उठता, किन्तु मैं तुच्छ तृण हूं तृण, देवी, इसीसे आज भस्म हो रहा हूं।"

रात आधी बीत चुकी। निशीथ रात्रिके सन्नाटेमें शेखर उठे, और अपने घरकी सारी खिड़कियाँ खोल दीं उन्होंने। जो-जो फूल उन्हें पसन्द थे उन्हें वे शामको ही बगीचेसे चुन लाये थे। सब सफेद फूल थे, जूही बेला और गन्धराज। उन्होंमेंसे एक-एक मुट्ठी लेकर अपनी निर्मल-शुभ्र शैय्यापर बखेर दिये, और घरके चारों तरफ दीपक जला दिये।

उसके बाद मधुके साथ किसी जड़ीका विपरस मिलाकर उसे निगल गये, मुँहपर चिन्ताकी कोई रेखा तक न थी। और फिर धीरे-धीरे अपनी उसी शय्यापर जाकर सो रहे। शरीर उनका शिथिल हो आया और आँखें मिचने लगीं।

इतनेमें नूपुर बज उठे। पवनके साथ केश-गुच्छकी एक सुगन्धने घरमें प्रवेश किया।

कविने आँखें मींचे-ही-मींचे कहा, "देवि, भक्तपर दया की क्या? इतने दिनों बाद क्या आज दर्शन देने आई हो?"

एक सुमधुर कंठसे उत्तर सुन पड़ा, "कवि, मैं आ गई।"

शेखरने चौंककर आँखें खोलीं, और देखा कि शय्याके सामने एक अपूर्व सुन्दरी रमणी-मूर्ति खड़ी है!

मृत्युसे आच्छन्न आँसुओंकी भापसे भरे-हुए आकुल नेत्रोंसे साफ-साफ कुछ दिखाई नहीं दिया। मालूम हुआ मानो उनके हृदयकी वह छायामय प्रतिमा ही भीतरसे निकलकर बाहर आ गई है और मृत्युके समय उनके मुँहकी तरफ स्थिरदृष्टिसे देख रही है।

रमणीने कहा, "मैं राजकुमारी अपराजिता हूं।"

कवि बड़े कष्टसे किसी तरह उठकर बैठ गये।

राजकुमारीने कहा, "राजाने तुम्हारे जय-पराजयका ठीक न्याय नहीं किया। तुम्हारी ही जय हुई है, कवि, इसीसे आज मैं तुम्हें जयमाला पहनाने आई हूं।"

इतना कहकर राजकुमारी अपराजिताने अपने-हाथकी-गुँथी पुष्पमाला अपने गलेसे उतारी और कविके गलेमें पहना दी।

और, मरणाहत कवि शय्यापर गिर पड़े।

---

बंगला-रचना : कार्तिक १९४९

हिन्दी-अनुवाद : ज्येष्ठ २००४

# पोस्ट-मास्टर

नौकरी लगते ही पोस्ट-मास्टरको ओलापुर गांवमें जाना पड़ा। गांव बहुत ही मामूली है। पास ही एक नीलकी कोठी है। उस कोठीके साहबने बड़ी कोशिशसे यहां नया पोस्ट-आफिस कायम कराया है।

हमारे पोस्ट-मास्टरका बचपन बीता है कलकत्तेमें। पानीकी मछलीको किनारेपर डाल देनेसे उसकी जैसी हालत होती है, इस छोटे-से गांवमें आकर पोस्ट-मास्टरकी भी वही दशा हुई। एक अँधेरी मड़ैयामें उनका आफिस है, पास ही एक गन्दा तालाब है और उसके चारों तरफ जंगल। कोठीमें जो गुमाश्ता वगैरह मुलाज़िम हैं उन्हें फुरसत ही नहीं कि किसीसे मिलें-जुलें, और फिर वे भले-आदमियोंसे मिलने-जुलनेके काबिल भी नहीं हैं। खासकर कलकत्तेके लड़के तो अच्छी तरह मिलना-जुलना जानते ही नहीं। अपरिचित स्थानमें जाकर या तो वे उद्धत हो जाते हैं, या गुमसुम बने रहते हैं। यही वजह है कि गांवके लोगोंसे पोस्ट-मास्टरका मेल-जोल नहीं हो सका। इधर हाथमें काम-काज भी ज्यादा नहीं जिसमें लगे रहें। कभी-कभी थोड़ी-बहुत कविता लिखनेकी कोशिश करते हैं, और उसमें ऐसा भाव व्यक्त करते हैं कि मानो तमाम दिन पेड़-पत्तियोंका कम्पन और आकाशके मेघोंको देखकर ही जीवन बड़े सुखसे बीता जा रहा हो! किन्तु अन्तर्यामी ही जानते होंगे कि अगर 'अलिफ-लैला' का कोई दैत्य आकर एक ही रातमें इन डाल और पत्तों समेत पेड़ोंको काटकर बड़ी सड़क बना दे और उसके दोनों तरफ पंक्तिवार बड़े-बड़े पक्के मकान खड़े करके आकाशके मेघोंको दृष्टिके ओझल कर दे, तो बेचारे इस अध-मरे भले-आदमीके लड़केको फिरसे नवजीवन मिल जाय।

पोस्ट-मास्टरकी तनखा बहुत थोड़ी है। खुद रांधकर खाना पड़ता है, और गांवकी एक पितृमातृ-हीन अनाथ बालिका उनका काम-काज कर देती है। उसे थोड़ा-बहुत खानेको मिल जाता है।

लड़कीका नाम है रतन। उमर बारह-तेरह सालकी होगी। व्याहकी कोई खास उम्मीद नहीं मालूम होती।

सन्ध्याके समय जब गाँवके ग्वालघरोंसे घना धुआँ उठता, चारों तरफसे झींगुर बोलने लगते, कुछ दूरीपर गाँवके नशेबाज गवैयोंकी चौकड़ी ढोलक मजीरा बजाकर ऊँचे स्वरसे गाना शुरू कर देती, और जब अँधेरी मढ़ैयामें अकेले बैठे-हुए कविके हृदयमें भी पेड़ोंकी कँपकँपी देखकर मामूली हृत्कम्प उपस्थित होता, तब घरके कोनेमें एक दिआ जलाकर पोस्ट-मास्टर पुकारते, "रतन!"

रतन दरवाजेपर बैठी-हुई इसी बुलाहटके लिए बाट देखती रहती। किन्तु एक बार बुलानेपर भीतर न आती, कहती, "क्या है, बाबूजी, काहे बुलाते हो?"

पोस्ट-मास्टर कहते, "तू क्या कर रही है?"

रतन कहती, "अभी चूल्हा सुलगाने जाऊँगी रसोईमें।"

पोस्ट-मास्टर कहते, "रसोईका काम पीछे कर लेना,—जा, जरा हुक्का तो भर ला।"

कुछ ही देर बाद दोनों गाल फुलाकर चिल्मपर फूँक मारती-हुई रतन भीतर आती।

उसके हाथसे हुक्का लेकर पोस्ट-मास्टर झट पूछ बैठते, "अच्छा, रतन, तुझे अपनी माकी याद है?"

उसकी माका बड़ा लम्बा किस्सा है। कुछ याद है, कुछ भूल गई है। माकी अपेक्षा बाप उसे ज्यादा प्यार करता था। बापकी थोड़ी-थोड़ी उसे याद है। मेहनत-मजूरी करके बाप शामको घर आता था। उनमेंसे कोई कोई सन्ध्या उसके हृदयपर तसवीरकी तरह साफ-साफ अंकित है।

किस्सा सुनाते-सुनाते रतन पोस्ट-मास्टरके पैरोंके पास जमीनपर बैठ जाती। उसे याद आती, उसके एक छोटा भाई था,—बहुत दिनकी बात है, बरसातके दिनोंमें एक दिन छोटी तलैयाके किनारे दोनों भाई-बहन मिलकर पेड़की डालीकी छड़ी-काँटी बनाकर झूठमूठको मछली पकड़ना खेला करते थे।

बहुत-सी बड़ी-बड़ी घटनाओंमेंसे यही एक बात उसे ज्यादा याद आती है। ऐसे ही बातचीत करते-करते कभी-कभी बहुत रात हो जाती, तब मारे आलसके पोस्ट-मास्टरकी रसोई बनानेकी तबीयत न होती। सबेरेकी जो-कुछ बासी दाल-तरकारी बची रहती और रतनी जल्दीसे चूल्हा सुलगाकर जो दो-चार रोटी सेंक लाती, उसीसे रातको दोनोंका पेट भर जाता।

कोई-कोई दिन, शामको उस मड़ैयाके कोनेमें आफिसकी चौकीपर बैठकर पोस्ट-मास्टर भी अपने घरकी बात छेड़ते। छोटे भाइयोंकी, मा और जीजीकी, और प्रवासमें सूने घरमें बैठकर जिनके लिए हृदय व्यथित हो उठता उनकी बातें कहते। जो बातें हर घड़ी मनमें उठती रहतीं और जो नील-कोठीके गुमाश्तोंसे भी नहीं कही जा सकतीं, वे ही बातें एक अशिक्षित और मामूली लड़कीसे कहते चले जाते, जरा भी हिचकिचाते नहीं। आखिर ऐसा हो गया कि लड़की बातचीत करते वक्त उनके घरवालोंको मा, जीजी, भइया कहने लगी, यहाँ तक कि उसने अपने छोटेसे हृदय-पटपर उनकी काल्पनिक मूर्तियाँ भी चित्रित कर लीं।

एक दिन वर्षा-ऋतुके बादलोंसे मुक्त दोपहरको कुछ-गरम सुकोमल हवा चल रही थी। धूपसे भीगी घास और पेड़-पौधोंमेंसे एक प्रकारकी महक निकल रही थी। ऐसा मालूम होता था जैसे थकी-हुई पृथ्वीकी गरम साँस शरीरपर आकर टकरा रही हो, और न-जाने कहाँकी एक जिद्दिन चिड़िया इस भरी दुपहरीमें प्रकृतिके दरबारमें अपनी तमाम शिकायतें बहुत ही करुण स्वरमें बार-बार पेश कर रही हो। पोस्ट-मास्टरके हाथमें कोई काम न था। उस दिन वर्षासे धुले-हुए पेड़-पौधे, उनके चिकने-कोमल पत्तोंकी हिलोरें और पराजित वर्षाका भग्नावशिष्ट धूपसे चमकते-हुए स्तूपाकार शुभ्र मेघ सचमुच ही देखने लायक थे। पोस्ट-मास्टर वही देख रहे थे, और सोच रहे थे, 'काश कि इस समय पासमें अगर कोई खास अपना आदमी होता, हृदयके साथ बिल्कुल मिली-हुई कोई स्नेह-पुतली मानव-मूर्ति होती!' धीरे-धीरे ऐसा मालूम होने लगा कि मानो वह चिड़िया उसी एक ही बातको बार-बार कह

रही है, और पेड़ोंकी छायामें डूबे-हुए इस सुनसान दोपहरके पल्लव-मर्मरका अर्थ भी कुछ-कुछ वैसा ही है। हालाँ कि कोई विश्वास नहीं करता, और जान भी नहीं पाता, पर छोटेसे गाँवके मामूली तनखा-वाले सब-पोस्टमास्टरके मनमें इस गहरी गुमसुम दुपहरियामें छुट्टीके दिन ऐसा ही एक भाव उठा करता है।

पोस्ट-मास्टरने एक लम्बी साँस छोड़कर पुकारा, "रतन !"

रतन उस समय अमरूदके पेड़के नीचे बैठी कच्चा अमरूद खा रही थी। मालिककी आवाज सुनकर वह तुरत दौड़ी आई, और हाँफती-हुई बोली, "बाबूजी, मुझे बुला रहे हो ?"

पोस्ट-मास्टरने कहा, "तुझे मैं थोड़ा-थोड़ा पढ़ना सिखाऊँगा।"

इसके बाद दोपहर-भर उसे वे 'अ-आ-इ-ई' सिखाते रहते। इस तरह थोड़े ही दिनोंमें उसे युक्ताक्षर तक पढ़ा दिया।

सावनका महीना है, वर्षाकी कोई हद नहीं। नहर, बम्बा, ताल-तलैया, नदी-नाले सबके सब पानीसे भर गये। रात-दिन मेढ़कोंकी टर्रटर्र और वर्षाकी झमझम आवाज सुनाई पड़ती रहती है। गाँवकी सड़कपर चलना-फिरना करीब-करीब बन्द हो गया है। नावपर बैठकर हाट जाना पड़ता है।

एक दिन सवेरेसे ही खूब बादल छा रहे थे। पोस्ट-मास्टरकी छात्रा बहुत देरसे दरवाजेपर बैठी बुलाहटकी बाट जोह रही थी, किन्तु और-दिनोंकी तरह नियमित पुकार न होनेसे अन्तमें वह खुद ही अपनी पोथी लेकर धीरे-धीरे घरके भीतर पहुँची। देखा, पोस्ट-मास्टर अपनी खाटपर पड़े हैं। उसने यह सोचकर कि बाबूजी आराम कर रहे हैं, धीरेसे बाहर निकल जाना चाहा। इतनेमें सहसा सुनाई पड़ा, "रतन !"

वह चटसे पीछेको लौटकर बोली, "बाबूजी, तुम तो सो रहे थे न ?"

पोस्ट-मास्टरने करुणस्वरमें कहा, "मेरी तबीयत अच्छी नहीं मालूम होती, रतन ! देख तो मेरे माथेपर हाथ रखकर।"

इस निहायत निःसंग-प्रवासमें घनी-घनी वर्षासे रोग-पीड़ित शरीरको जरा सेवा पानेकी इच्छा होती ही है, तपते-हुए माथेपर चुड़ियोंवाले कोमल हाथोंका स्पर्श याद आ ही जाता है, और रोगकी पीड़ामें ऐसा सोचनेको जी चाहता है कि स्नेहमयी नारी-रूपमें जननी और जीजी पास बैठी है। यहाँ भी प्रवासीकी मनकी अभिलाषा व्यर्थ न गई। बालिका रतन अब बालिका न रही। उसी क्षण उसने जननीका पद ले लिया। वह वैद्य बुला लाई, ठीक समयपर दवा खिला दी, सारी रात सिराहने बैठी जागती रही, अपने-आप पथ्य बना लाई, और सौ-सौ बार पूछती रही, "बाबूजी, कुछ आराम मालूम पड़ता है?"

पोस्ट-मास्टर कमजोर शरीर लेकर रोग-शैय्यासे उठे। मनमें इरादा कर लिया था कि 'बस, अब नहीं, यहाँसे किसी भी तरह तबादला कराना ही है। यहाँ तनदुरुस्ती ठीक नहीं रहती, आब-हवा ठीक नहीं वगैरह लिखकर उसी समय कलकत्तेके अफसरको तबादलेके लिए अरजी लिख भेजी।

रोगीकी सेवासे छुट्टी पाकर रतन फिर दरवाजेके बाहर अपनी जगहपर जा बैठी; किन्तु पहलेकी तरह अब उसे कोई बुलाता नहीं। बीच-बीचमें वह झाँककर देखती, पोस्ट-मास्टर अनमने होकर चौकीपर बैठे हैं या खाटपर पड़े हैं। रतन जब बुलाहटकी प्रतीक्षामें बाहर बैठी रहती, तब वे अधीर चित्तसे अपनी अर्जीके जवाबकी प्रतीक्षा करते रहते। बालिकाने दरवाजेपर बैठे-बैठे हजार बार अपना पुराना पाठ घोंकना शुरू किया। उसे डर था कि कहीं अचानक न पुकार बैठें, और तब वह युक्ताक्षरोंको भूल गई तो?

अन्तमें एक सप्ताह बाद एक दिन शामको पुकार हुई। घबराहटके साथ रतन भीतर गई, बोली, "बाबूजी, मुझे बुला रहे थे?"

"रतन, मैं कल ही चला जाऊँगा।"

"कहाँ चले जाओगे, बाबूजी?"

"घर जाऊँगा।"

"फिर कब आओगे?"

"अब नहीं आऊँगा।"

रतनने फिर कोई बात नहीं पूछी।

पोस्ट-मास्टरने खुद ही उससे कहा, "मैंने तबादलेके लिए अरजी दी थी, अरजी मंजूर नहीं हुई। इसलिए काम छोड़कर घर चला जाऊँगा।"

बहुत देर तक दोनों चुप रहे। एक कोनेमें दीआ टिमटिमाता रहा, और एक जगह मकानकी पुरानी छत चूकर एक मिट्टीके सरवेमें टपटप बरसातका पानी टपकता रहा।

कुछ देर बाद रतन धीरेसे उठकर रसोई-घरमें रोटी बनाने चली गई। और-दिनकी तरह उसमें उतनी फुरती नहीं थी। शायद बीच-बीचमें उसे बहुत-सी चिन्ताएँ आ घेरती थीं।

पोस्ट-मास्टर जब खाकर उठे, तो बालिका अचानक पूछ बैठी, "बाबूजी, मुझे अपने घर ले चलोगे?"

पोस्ट-मास्टरने हँसकर कहा, "सो कैसे हो सकता है!"

बात क्या है, सो उन्होंने समझानेकी जरूरत नहीं समझी। रात-भर, सपनेमें और जागतेमें बालिकाके कानोंमें पोस्ट-मास्टरकी वही एक हास्यध्वनि गूँजती रही, 'सो कैसे हो सकता है!'

सवेरे उठकर पोस्ट-मास्टरने देखा कि उनके नहानेके लिए पानी तैयार है। कलकत्तेकी आदतके अनुसार वे बालटीमें रखे-हुए पानीसे नहाते थे। किसी कारणसे बालिका उनसे यह न पूछ सकी कि वे किस वक्त जायँगे। कहीं तड़के ही न जरूरत पड़े, इस खयालसे रतनने पौ-फटते ही नदीसे पानी लाकर रख दिया था। नहा चुकनेके बाद रतनकी पुकार हुई। रतन चुपचाप घरके भीतर पहुँची, और आज्ञा पानेकी आशासे उसने एक बार मालिकके मुँहकी ओर देखा।

मालिकने कहा, "रतन, मेरी जगहपर जो बाबू आयेंगे, उनसे मैं कह जाऊँगा, वे तुझे मेरी ही तरह जतनसे रखेंगे। मैं जा रहा हूं, इसके लिए तू फिकर मत कर।"

ये बातें अत्यन्त स्नेह और दयार्द्र हृदयसे निकली थीं इसमें सन्देह नहीं, पर नारीके हृदयको कौन समझे? रतनने अनेक बार मालिकके अनेक तिरस्कार

चुपचाप सहे हैं, किन्तु आजकी ये मीठी बातें उससे नहीं सही गई। वह एकसाथ सिसक-सिसककर रोने लगी, बोली, "नहीं नहीं, तुम किसीसे भी कुछ मत कह जाना, मैं नहीं रहना चाहती।"

पोस्ट-मास्टरने रतनका ऐसा व्यवहार कभी न देखा था,—इससे वे दंग रह गये।

3166

नया पोस्ट-मास्टर आया। उसे सारा चार्ज समझाकर पुराने पोस्ट-मास्टर चलनेकी तैयारी करने लगे।

चलते समय उन्होंने रतनको बुलाकर कहा, "रतन, तुझे मैं कभी भी कुछ दे नहीं सका हूं। आज जाते समय तुझे कुछ दिये जाता हूं, इससे तेरी कुछ दिनोंकी गुजर चल जायगी।"

अपने राह-खर्चके लिए थोड़ेसे रुपये निकालकर, जो भी कुछ तनखाके रुपये मिले थे उन्हें वे जेबसे निकालकर देने लगे।

तब रतनने धूलमें लोटकर उनके पैर पकड़कर कहा, "बाबूजी, तुम्हारे पैरों पड़ती हूं, पैरों पड़ती हूं, मुझे कुछ मत दो। तुम्हारे पांव पड़ती हूं, मेरे लिए किसीको भी कुछ सोच करनेकी जरूरत नहीं।" इतना कहकर वह वहांसे भाग गई।

भूतपूर्व पोस्ट-मास्टर एक गहरी सांस लेकर हाथमें कार्पेटका बैग लटकाये कंधेपर छतरी रखे, मजदूरके सिरपर नीले और सफेद रंगकी लकीरोंसे रंगा हुआ टीनका बकस रखवाकर धीरे-धीरे घाटकी तरफ चल दिये।

जब वे नावपर चढ़े और नाव छूट गई, वर्षाके पानीसे दूर तक फैली-हुई नदी जब आवेगसे निकले-हुए पृथ्वीके आंसुओंकी तरह चारों ओर चमकने लगी, तब हृदयके भीतर वे एक गहरी वेदनाका अनुभव करने लगे। एक साधारण गांवकी लड़कीका करुण चेहरा और उससे भी करुण आंसू-भरी बातें मानो एक विश्वव्यापी वृहत् अव्यक्त मर्म-व्यथा बनकर उनके हृदयको व्यथित करने लगीं। एक बार बड़ी इच्छा हुई कि लौट चलें, संसारकी गोदसे छिटकी हुई इस अनाथ लड़कीको साथ लेते चलें, किन्तु तब पालमें हवा भर चुकी थी,

वर्षाका स्रोत वेगसे चल रहा था, नाव गाँव पार कर चुकी थी, नदीके किनारेका श्मशान दिखाई दे रहा था, और तब नदीके प्रवाहमें बहते-हुए पथिकके व्यथित हृदयमें इस तत्त्वका उदय हो रहा था कि 'जीवनमें ऐसे कितने विच्छेद, कितनी मौतें आती रहेंगी,— लौटनेसे फायदा ? संसारमें कौन किसका है ?'

पर रतनके मनमें किसी भी तत्त्वका उदय नहीं हुआ। वह उस पोस्ट-आफिसके चारों तरफ सिर्फ आँसू बहाती-हुई घूम रही थी। शायद उसके मनमें क्षीण आशा जाग रही थी कि बाबू शायद लौट आवें; और इसी बन्धनमें पड़कर बेचारी कहीं दूर नहीं जा सकती थी। हाय रे बुद्धिहीन मानव-हृदय, तेरी भ्रान्ति किसी तरह मिटती ही नहीं ! युक्तिशास्त्रका विधान बहुत देरसे माथेमें घुसता है, प्रबल और साक्षात् प्रमाणका भी विश्वास न कर झूठी आशाको दोनों भुजाओंसे बाँधकर जी-जानसे छातीसे लगाये रहता है ! और आखिर एक दिन आशा जब तमाम नाड़ियोंको काटकर हृदयका खून चूस कर गायब हो जाती है, तब होश आता है। किन्तु आश्चर्य है, फिर तुरत ही दूसरे भ्रान्ति-जालमें पड़नेके लिए उसका चित्त व्याकुल हो उठता है।

---

बंगला-रचना : १९४८

हिन्दी-अनुवाद : २००४

# सजा

## १

दुक्खी और छदामी कोरी दोनों भाई सबेरे उठकर जब हँसिया-गँड़ासा हाथमें लिये कामपर निकले, तब उन दोनोंकी बहुओंमें खूब जोरकी लड़ाई शुरू हो चुकी थी। मुहल्लेवाले प्रकृतिकी और-और नाना प्रकारकी खटपट और कलरवोंकी भाँति इस घरके कलह और उससे पैदा-हुए शोरगुलके आदी हो गये थे। जोरकी चीख-चिल्लाहट और नारी-कण्ठकी गाली-गलौज कानमें पड़ते ही लोग आपसमें कहने लगते, 'लो, हो गया शुरू!' अर्थात् जैसी कि आशा थी, आज भी उस स्वाभाविक नियममें कोई फरक नहीं पड़ा। सबेरा होते ही पूरबमें सूरज निकलनेपर जैसे कोई उसका कारण नहीं पूछता, ठीक वैसे ही कोरियोंके इस घरमें जब दोनों बहुओंमें तकरार और गाली-गलौज शुरू हो जाती, तो फिर उसका कारण जाननेके लिए मुहल्लेके किसीको भी रत्ती-भर कुतूहल नहीं होता।

हाँ, इतना जरूर है कि यह कलह-आन्दोलन पड़ोसियोंकी अपेक्षा दोनों पतियोंको ज्यादा परेशान करता है, किन्तु फिर भी वे उसे किसी खास दिक्कतमें नहीं गिनते। उनके मनका भाव ऐसा है, मानो दोनों भाई संसार-यात्राका लम्बा सफर किसी इक्केमें बैठकर तय कर रहे हैं; और उसके दोनों बिना कमानीके पहियोंके लगातार धड़धड़-खड़खड़ शब्दको उन्होंने जीवन-रथयात्राके विधि-विहित नियमोंमें ही शामिल कर लिया है। बल्कि, घरमें जिस रोज कोई शोरगुल नहीं होता, चारों ओर सन्नाटा-सा रहता है, उस दिन कब क्या आफत आ खड़ी हो, कोई कुछ अन्दाजा लगाकर नहीं कह सकता।

हमारी कहानीकी घटना जिस दिनसे शुरू होती है उस दिन शामको दोनों भाई मेहनत-मजूरी करके हारे-थके जब घर लौटे, तो देखा कि घरमें सन्नाटा छाया हुआ है।

बाहर भी काफी उमस है। दोपहरको एक बार खूब जोरसे पानी बरस चुका है, और अब भी बादल घुमड़ रहे हैं। हवाका नामो-निशान तक नहीं। वर्षामें घरके चारों तरफका जंगल और घास-पौधे वगैरह बहुत बढ़ गये हैं, वहांसे, और पानीमें डूबे-हुए पटसनके खेतमेंसे एक तरहकी घनी बदबूदार भाप-सी निकल रही है; और उसने चारों तरफ मानो एक निश्चल चहारदीवारी-सी खड़ी कर दी है। गुहालके बगलवाली छोटी-सी तलैयामें मेढ़क टर्रटर्र कर रहे हैं, और सन्ध्याका निस्तब्ध आकाश मानो झींगुरोंकी झनकारसे बिलकुल भर-सा गया है।

पास ही बरसातकी पद्मा नदी नवीन मेघोंसे आच्छन्न होकर अत्यन्त स्थिर और भयङ्कर रूप धारण करके स्वच्छन्दतासे बह रही है। अधिकांश खेतोंको नष्ट करके वह बस्तीके करीब तक आ पहुंची है। यहाँ तक कि उसने आस-पासके दो-चार आम-कटहरके पेड़ तक उखाड़कर गिरा दिये हैं, और उनकी जड़ें पानीसे बाहर दीख रही हैं। मानो वे अपनी मुट्ठीकी उंगलियोंको आकाश में फैलाकर किसी आखिरी सहारेको पकड़नेकी कोशिश कर रही हों।

दुक्खी और छदामी उस दिन गाँवके जमींदारके यहां बेगार खटने गये थे। उस पारकी रेतीपर धान पक गये हैं। बरसातके पानीमें डूब जानेके पहले ही धान काट लेनेके लिए देशके गरीब किसान और मजदूर सब-कोई अपने-अपने खेतके काम या पटसन काटनेमें लग गये हैं। सिर्फ इन दोनों भाइयोंको जमींदारके आदमी जबरदस्ती बेगारीमें पकड़ ले गये थे। जमींदारकी कचहरीके छप्परमेंसे जगह-जगह पानी चू रहा था। उसकी मरम्मतके लिए और कुछ टट्टियाँ बनानेके लिए वे दिन-भर कड़ी मेहनत करते रहे हैं। खाने तककी छुट्टी न मिली कि घर आकर पेटमें कुछ डाल जाते, कचहरीकी तरफसे थोड़ेसे चने खानेको मिल गये थे। बीच-बीचमें मेहमें भी भीगे हैं। हककी मजूरी भी मिल जाती सो भी नहीं, बल्कि उसके बदले जो उन्हें गालियाँ और फटकार मिली है वह उनकी मजूरीसे बहुत ज्यादा थी।

कीच-कद्दड़ और पानीमें होकर बड़ी मुश्किलसे दोनों भाई शामको घर आये। देखा तो, छोटी बहू चन्दा जमीनपर आँचल बिछाये चुपचाप औंधी

पड़ी है, आजके बदलीके दिनकी तरह उसने भी दुपहरको बहुत आँसू बरसाकर शाम होते-होते खामोश होकर अपने अन्दर जोरोंकी उमस कर रखी है। और बड़ी बहू राधा मुँह फुलाये दरवाजेपर बैठी थी, उसका डेढ़ बरसका छोटा बच्चा रो रहा था। अब, दोनों भाइयोंने जब घरमें पैर रखा तो देखा कि बच्चा नङ्ग-धड़ङ्ग आँगनके एक तरफ चित पड़ा सो रहा है।

भूखे दुक्खीने आतेके साथ ही कहा, "चल उठ, परोस खानेको।"

बड़ी बहू एकसाथ जोरसे गरज उठी, मानो बारूदके बोरेमें चिनगारी पड़ गई हो, बोली, "खानेको है कहाँ, सो परोस दूँ? चावल तू दे गया था? मैं क्या आप कहीं जाकर रोजगार कर लाती!"

सारे दिनकी थकावट और डाट-फटकार सहनेके बाद अन्नहीन निरानन्द अँधेरे घरमें, जलती-हुई क्षुधाग्निपर स्त्रीके रूखे वचन, खासकर अन्तिम वाक्यका छिपा-हुआ कुत्सित श्लेष दुक्खीको सहसा न-जाने कैसे बिलकुल ही असह्य हो उठा। क्रोधित व्याघ्रकी तरह वह रुद्ध-गम्भीर गर्जनके साथ बोला, "क्या कहा!" और उसी दम उसने हँसिया उठाकर स्त्रीके सिरपर जमा दिया।

राधा अपनी देवरानीके पास जाकर गिर पड़ी; और पड़तेके साथ ही मर गई।

चन्दाके कपड़े खूनसे तराबोर हो गये। वह 'हाय अम्मा, क्या हो गया' कहकर चिल्ला उठी। छदामीने आकर उसका मुँह दाब दिया। दुक्खी हँसिया फेंककर गालपर हाथ रखके भौचक्केकी तरह जमीनपर बैठ गया। लड़का जग गया और डरके मारे चिल्ला-चिल्लाकर रोने लगा।

बाहर तब पूरी शान्ति थी। अहीरोंके लड़के गाय-भैंस चराकर गाँवको लौट रहे थे। उस पारकी रेतीपर जो लोग पके धान काटने गये थे, उनमेंसे पाँच-पाँच सात-सात जने एक-एक छोटी नावपर बैठकर, इस पार आकर दिन-भरकी मेहनत-मजूरीमें दो-चार पूला धान सिरपर लादे, लगभग सभी-कोई अपने-अपने घर आ पहुँचे हैं।

गाँवके रामलोचन-चचा डाकखानेमें चिट्ठी डालकर घर लौट आये थे, और निश्चिन्त होकर चुपचाप बैठे तमाकू पी रहे थे। एकाएक उन्हें याद उठ

आई,—उनके शिकमी काश्तकार दुक्खीपर लगानके रुपये बाकी हैं। आजके दिन वह देनेका वादा कर गया था। यह सोचकर कि अब वह घर आ गया होगा, रामलोचन डाल कंधेपर दुपट्टा, उठा छतरी चल दिये।

दुक्खी-छदामीके घरमें घुसते ही उनके रोंगटे खड़े हो गये। देखा तो, घरमें दिआ तक नहीं जल रहा है। आँगनमें अँधेरा है, और उस अँधेरेमें दो-चार काली मूर्तियाँ अस्पष्ट दिखाई दे रही हैं। रह-रहकर बरामदेके एक कोनेसे रोनेका अस्फुट शब्द सुनाई दे रहा है, और लड़का ज्यों-ज्यों 'अम्मा, अम्मा' पुकारता-हुआ रोनेकी कोशिश कर रहा है त्यों-त्यों छदामी उसका मुँह दबाता जा रहा है।

रामलोचनने कुछ डरते-हुए पूछा, "दुक्खी है क्या ?"

दुक्खी अब तक पत्थरकी मूर्तिकी तरह चुपचाप बैठा था। उसका नाम लेकर पुकारते ही वह सिसक-सिसककर नासमझ बच्चेकी तरह रोने लगा। छदामी झटपट बरामदेसे उतरकर रामलोचन-चचाके पास आँगनमें आ गया। रामलोचनने पूछा, "औरतें लड़ाई करके मुँह फुलाये पड़ी होंगी, इसीसे अँधेरा है क्या ? आज तो दिन-भर चिल्लाती ही रही हैं।"

छदामी अभी तक, क्या करना चाहिए, कुछ भी सोच नहीं पाया था। तरह-तरहकी असम्भव कल्पनाएँ उसके दिमागमें चक्कर काट रही थीं। फिलहाल उसने यही तय किया था कि कुछ रात बीते लाशको कहीं गायब कर देगा। इसी बीचमें चौधरी-चचा आ पहुँचे, जिसकी उसने कल्पना भी नहीं की थी। चटसे उसे कोई ठीक जवाब न सूझा, वह कह बैठा, "हाँ, आज बहुत झगड़ा हो गया।"

चौधरीजी बरामदेकी ओर बढ़ते-हुए बोले, "लेकिन उसके लिए दुक्खी क्यों रो रहा है ?"

छदामीने देखा कि अब खैर नहीं, एकाएक वह कह बैठा, "तकरार करते करते छोटी बहूने बड़ी बहूके माथेपर हँसिया मार दिया है।"

मनुष्य आई-हुई विपत्तिको ही बड़ा समझता है, उसके अलावा और भी कोई आपत्ति आ सकती है—यह बात जल्दी उसके दिमागमें नहीं आती।

छदामी उस समय सोच रहा था कि इस खतरनाक सत्यके
किन्तु झूठ उससे भी बढ़कर खतरा ला सकता है – इस ब
न था। रामलोचनके पूछते ही चटसे उसके दिमागमें एक
उसी वक्त उसने उसे कह डाला।

रामलोचनने चौंककर कहा, "ऐं! क्या कहा! मरी तो नहीं?"

छदामीने कहा, "मर गई।" और तुरत उनके पाँवपर गिर पड़ा।

चौधरी बड़े असमञ्जसमें पड़ गये, सोचने लगे, 'राम-राम, ऐन सन्ध्याके समय कहाँ आ फँसे! अदालतमें गवाही देते-देते जान निकल जायगी।'

छदामीने किसी भी तरह उनके पाँव नहीं छोड़े, बोला, "चौधरी-चचा, अब मैं अपनी बहूको बचानेके लिए क्या करूँ?"

मामला-मुकदमोंके बारेमें सलाह देनेमें रामलोचन गाँव-भरके मुख्य मन्त्री थे। उन्होंने जरा सोचकर कहा, "देख, एक काम कर तू, अभी दौड़ा जा थानेमें, कहना कि 'मेरे बड़े भाई दुक्खीने शामको घर आकर खानेको माँगा था, खाना तैयार नहीं था, सो उसने अपनी बहूके माथेमें हँसिया मार दिया है।' मैं ठीक कहता हूं, ऐसा कहनेसे तेरी बहू बच जायगी।"

छदामीका कण्ठ सूखने लगा, उठकर बोला, "चौधरी-चचा, बहू तो और भी मिल जायगी, पर भाईको फाँसी हो जानेपर फिर भाई नहीं मिलनेका।" किन्तु जब उसने अपनी स्त्रीपर दोषारोप किया था तब ये बातें नहीं सोची थीं। घबराहटमें एक बात मुँहसे निकल गई, अब अलक्षित-भावसे उसका मन अपने लिए युक्तियाँ और तसल्ली इकट्ठा करने लगा।

चचाने भी उसकी बातको युक्तिसंगत माना, बोले, "तो फिर जैसा हुआ है वैसा ही कहना। सब तरफसे बचाव होना तो मुश्किल बात है।" – इतना कहकर रामलोचन वहाँसे चल दिये। और देखते-देखते सारे गाँवमें हल्ला हो गया कि 'कोरियोंके घरकी चन्दाने लड़ते-लड़ते गुस्सेमें आकर अपनी जिठानीजीके माथेमें हँसिया दे मारा है।'

बाँध टूटनेपर जैसे बाढ़ आती है वैसे ही गाँवमें पुलिस आ धमकी। अपराधी और निरपराधी सभी-कोई बहुत घबरा उठे।

२

छदामीने सोचा कि जो रास्ता बना लिया है उसीपर चलना ठीक होगा। उसने रामलोचनके सामने अपने मुँहसे जो बात कह डाली है उस बातको गाँवके सब लोग जान गये हैं। अब अगर दूसरी कोई बात कही जाय तो न-जानें उसका क्या नतीजा निकले, क्यासे क्या हो जाय! उसकी अकल चकरा गई। उसने समझ लिया कि किसी तरह अपने वचनोंकी रक्षा करते-हुए उसमें और भी दो-चार बातें जोड़-जाड़कर बहूको भले ही बचाया जा सकता है, और-कोई रास्ता नहीं।

छदामीने अपनी बहू चन्दासे अनुरोध किया कि वह कसूर अपने ऊपर ले ले। सुनते ही उसपर मानो बिजली-सी गड़ गई। छदामीने उसे तसल्ली देकर कहा, "मैं जो कह रहा हूं, उसमें तुझे किसी बातका डर नहीं, हमलोग तुझे बचा लेंगे।" तसल्ली दी तो सही, पर उसका कण्ठ सूख गया, मुँह फक पड़ गया।

चन्दाकी उमर सत्रह-अठारह सालसे ज्यादा न होगी। चेहरा भरा-हुआ और गोल-मटोल, शरीर मँझोला कसा-हुआ स्वस्थ और सबल, और अंग-प्रत्यंगों के गठनमें ऐसा एक सौष्ठव भरा-हुआ है कि चलने-फिरनेमें हिलने-डुलनेमें देह कहींसे भी जरा बेडौल नहीं मालूम देती। वह नई बनी-हुई नावकी तरह छोटी और सुडौल है, बहुत ही आसानीसे सरकती है और उसकी कहीं भी कोई ग्रन्थि शिथिल नहीं हुई। संसारके सभी विषयोंमें उसके अन्दर एक तरहका कुतूहल है; मुहल्लेमें दूसरोंके घर जाकर गपशप करना उसे बहुत पसन्द है, और काँखमें पानीकी गागर लिये पनघट आते समय वह दो उंगलियोंसे घूँघटमें जरा-सा छेद करके चमकीली चंचल काली आँखोंसे रास्तेमें जो-कुछ देखने-लायक चीज होती है उसे देख लिया करती है।

बड़ी बहू ठीक इससे उलटी थी। बहुत ही आलसिन फूहड़ और बेशऊर। सिरका कपड़ा, गोदका लड़का, घरका काम कुछ भी उससे न सम्हलता था।

हाथमें न तो कोई खास काम-काज होता और न फुरसत। छोटी वहू उससे ज्यादा-कुछ कहती-सुनती न थी। हाँ, मीठे स्वरमें दो-एक पैने दाँत गड़ा देती, और हाय-हाय हो-हो कहके गुस्सेमें वकती-भकती रहती, और इस तरह मुहल्ले-भरकी नाकमें दम करती रहती।

पर इन दो दम्पत्तियोंमें भी स्वभावकी आश्चर्यजनक एकता थी। दुक्खी देहमें कुछ लम्बा-चौड़ा हट्टा-कट्टा है, चौड़ी हँड़िया-सी भद्दी नाक, आँखें ऐसी कि मानो इस दुनियाको वे अच्छी तरह समझती ही नहीं, और न उससे किसी तरहका सवाल ही करना चाहती हैं। ऐसा भोला-भाला किन्तु खतरनाक, ऐसा सवल किन्तु निरीह आदमी विरला ही मिलेगा।

और छिदामी तो ऐसा लगता है जैसे किसी चमकीले काले पत्थरको बड़ी मेहनतसे कोदकर मूर्ति वनाई गई हो। जरा भी कहीं वाहुल्य नहीं,—कहीं भी जरा दचका तक नहीं पड़ा। वल और निपुणताने मिलकर उसके प्रत्येक अंगको भरा-पूरा वना दिया है। चाहे तो नदीकी ऊँची पाड़परसे नीचे कूद पड़े, चाहे लग्गी चलावे, चाहे वाँसकी झाड़ियोंमें चढ़कर छाँट-छाँटकर उसकी टहनियाँ काट लावे। हरएक काममें उसकी पूरी होशियारी पाई जाती है, मानो सभी काम उसके लिए वहुत आसान हैं। वड़े-वड़े काले वालोंमें तेल डालकर वड़े जतनसे उन्हें काढ़कर कंधे तक लटकाये रहता है, देहकी सजावटके विषयमें उसका काफी ध्यान है।

और-और ग्राम्य-वधुओंके सौन्दर्यके प्रति यद्यपि उसकी उदासीन दृष्टि न थी, और अपनेको उनकी निगाहोंमें मनोरम जँचानेकी इच्छा भी उसके काफी थी, फिर भी अपनी युवती स्त्रीको वह जरा-कुछ ज्यादा प्यार करता था। दोनोंमें कलह भी होती और मेल भी। कोई किसीको हरा नहीं सकता था। और भी एक कारण था जिससे दोनोंका वन्धन काफी मजबूत था। छिदामी समझता था कि चन्दा जैसी चंचल प्रकृतिकी चंचल स्त्री है, उसपर वहुत ज्यादा भरोसा नहीं करना चाहिए, और चन्दा समझती थी कि उनके मालिककी चारों तरफ निगाह दौड़ती रहती है, उसे अगर कुछ कसके न वाँधा गया तो किसी दिन हाथसे निकल जानेका डर है।

इस दुर्घटनाके कई दिन पहलेसे स्त्री-पुरुषमें बड़ी-भारी तनातनी चल रही थी। बात यह थी कि चन्दाने देखा, उसका मालिक कामके बहाने कभी-कभी दूर चला जाता है, यहाँ तक कि दो-एक दिन बाहर बिताकर फिर घर लौटता है, और कुछ पैदा करके लाता नहीं। पतिके लक्षण अच्छे न देखे तो वह भी कुछ ज्यादती करने लगी। उसने जब-है-तब पनघट जाना शुरू कर दिया और मुहल्ले-भरमें घूम-फिरकर घर आकर काशीप्रसादके मझले लड़केकी बहुत ज्यादा व्याख्या करने लगी।

छदामीके दिन और रातोंमें मानो किसीने जहर घोल दिया। काम-धन्धे में कहीं भी उसे घड़ी-भरके लिए चैन न पड़ता। इसके लिए एक दिन उसने भौजाईको बड़ी डाट-फटकार बताई। जवाबमें भौजाईने हाथ हिला-हिलाकर झमक-झमककर उसके अनुपस्थित मृत पिताको सम्बोधन करके कहा, "वह औरत आँधीके आगे दौड़ती है, उसे मैं सम्हालूँ! मैं तो जानती हूं, किसी दिन वो खानदानकी नाक कटा बैठेगी!"

बगलकी कोठरीमें चन्दा बैठी थी, उसने बाहर आकर धीरेसे कहा, "जीजी, तुम्हें इतना डर क्यों है?"

बस, फिर क्या था, दोनोंमें खूब ठन गई।

छदामीने आँखें घुमाकर कहा, "देख, अबकी अगर सुना कि तू अकेली पानी भरने गई है, तो तेरी हड्डी तोड़ दूँगा।"

चन्दाने कहा, "तब तो मेरा कलेजा ही ठंडा हो जाय!" यह कहती-हुई वह उसी वक्त बाहर जानेको तैयार हो गई।

छदामीने लपककर चोटी पकड़के घसीटकर उसे कोठरीके भीतर ढकेल दिया और बाहरसे दरवाजा बन्द कर दिया।

शामको छदामी जब घर लौटा, तो देखा कि कोठरी खुली पड़ी है, उसमें कोई भी नहीं! चन्दा तीन गाँव पार करके सीधी अपनी ननसाल पहुंच गई है।

छदामी बड़ी मुश्किलसे मना-मनूकर वहाँसे उसे घर ले लाया, और अबकी बार उसने अपनी हार मान ली। उसने देख लिया कि जैसे अँजुली-भर पारेको

मुट्ठीके अन्दर जोरसे दबाकर रखना दुःसाध्य है वैसे ही इस स्त्रीको भी मजबूतीसे पकड़ रखना असम्भव है, पारेकी तरह यह भी दसों उंगलियोंकी सँधोंमेंसे इधर-उधर छिटक पड़ती है।

उसने किसी तरहकी जबरदस्ती नहीं की; किन्तु बड़ी अशान्तिमें रहने लगा। इस चंचल युवती स्त्रीके प्रति उसका सदा-शांकित प्रेम उग्र वेदनाकी तरह उसीको दुःख देने लगा। यहां तक कि कभी-कभी वह सोचता कि यह मर जाय तो निश्चिन्त होकर वह जरा शान्तिसे रहे। आदमीसे आदमीको जितनी ईर्षा होती है उतनी शायद यमराजसे नहीं होती।

इसी बीचमें घरमें यह दुर्घटना हो गई।

चन्दासे जब उसके मालिकने हत्या मंजूर कर लेनेके लिए कहा, तो वह भौचक्की होकर देखती रह गई। उसकी काली-काली दोनों आँखें काली आगकी तरह चुपचाप अपने पतिको दग्ध करने लगीं। उसका सारा शरीर और मन क्रमशः मानो संकुचित होकर पति-राक्षसके पंजेसे निकल भागनेकी कोशिश करने लगा। उसकी सारी अन्तरात्मा विमुख होकर पतिके खिलाफ विद्रोह ठान बैठी।

छिदामीने बहुत तसल्ली दी कि तेरे डरनेकी कोई बात नहीं। इसके बाद उसने, थानेमें और अदालतमें मजिस्ट्रेटके सामने उसे क्या कहना होगा, बार बार सिखा-पढ़ाकर सब ठीक कर दिया। मगर चन्दाने उसकी लम्बी-लम्बी बातें कुछ भी नहीं सुनीं,—पत्थरकी मूर्तिकी तरह वह चुपचाप बैठी रही।

सभी कामोंमें दुक्खी छिदामीके भरोसे रहता है। छिदामीने जब उससे चन्दापर सारा दोष मढ़नेकी बात कही, तो उसने कहा, "फिर बहूका क्या होगा?"

छिदामीने कहा, "उसे मैं बचा लूंगा।"

भाईकी बात सुनकर हट्टा-कट्टा दुक्खी निश्चिन्त हो गया।

## ३

छदामीने अपनी वहूको सिखा दिया था कि तू कहना, 'जिठानी मुझे हँसिया लेकर मारने आई थी, सो मैं भी उसे हँसिया उठाकर रोकने लगी, सो न-जाने कैसे अचानक लग गई।' ये सब बातें रामलोचनकी बनाई-हुई थीं। इसके अनुकूल जिन-जिन वर्णनों और प्रमाणोंकी जरूरत थी वे सब बातें भी उन्होंने विस्तारके साथ छदामीको समझा दी थीं।

पुलिस आकर जोरोंसे तहकीकात करने लगी। लगभग सभी गाँववालोंके मनमें यह बात तह तक बैठ गई थी कि चन्दाने ही जिठानीकी हत्या की है। और प्रायः सभी गाँववालोंके बयानोंसे ऐसा ही साबित हुआ।

पुलिसकी तरफसे चन्दासे जब पूछा गया, तो चन्दाने कहा, "हाँ, मैंने ही खून किया है।"

"क्यों खून किया?"

"मुझे वह सुहाती नहीं थी।"

"कोई झगड़ा हुआ था?"

"नहीं।"

"वह तुम्हें पहले मारने आई थी?"

"नहीं।"

"तुमपर किसी तरहका जुल्म किया था?"

"नहीं।"

इस तरहका जवाब सुनकर सब दंग रह गये।

छदामी एकदम घबरा गया, बोला, "यह ठीक नहीं कह रही है। पहले बड़ी बहू···"

दारोगाने बड़े जोरसे डाटकर उसे चुप कर दिया। अन्त तक बार-बार नियमानुसार जिरह करनेपर भी, वही एक ही तरहका जवाब मिला। बड़ी वहूकी तरफसे किसी तरहका हमला होना चन्दाने किसी भी तरह मंजूर नहीं किया तो नहीं ही किया।

ऐसी अपनी जिदकी पक्की औरत शायद ही कहीं देखनेमें आती हो। एक रुखसे जी-जानसे कोशिश करके फांसीके तख्तेकी तरफ झुकी जा रही है! किसी भी तरह रोके नहीं रुकती! यह कैसा खतरनाक रूठना है! चन्दा शायद मन-ही-मन कह रही थी कि 'मैं तुम्हें छोड़कर अपने इस नवयौवनको लेकर फांसीके तख्तेपर चढ़ जाऊँगी, फांसीकी रस्सीको गले लगाऊँगी, – मेरे इस जन्मका आखिरी बन्धन उसीके साथ है।'

बन्दिनी होकर चन्दा, एक भोली-भाली छोटी-सी चञ्चल कौतूहल-प्रिय ग्राम्य-वधू, चिरपरिचित गांवके रास्तेसे, जगन्नाथजीके मन्दिरके सामनेसे, बीच बाजारसे, घाटके किनारेसे, मजुमदारोंके घरके सामनेसे, डाकखाना और स्कूलके बगलसे, सभी परिचित लोगोंकी आंखोंके सामनेसे कलङ्ककी छाप लेकर हमेशाके लिए घर छोड़कर चली गई। लड़कोंका एक झुण्ड पीछे-पीछे चला जा रहा था, और गांवकी औरतें, उसकी सखी-सहेलियां, कोई घूंघटकी संधमेंसे, कोई दरवाजेके बगलसे और कोई पेड़की ओटमें खड़ी होकर सिपाहियोंसे घिरी चन्दाको जाती देख लज्जासे घृणासे डरसे रोमाञ्चित हो उठीं।

डिप्टी-मजिस्ट्रेटके सामने भी चन्दाने अपना ही कसूर कबूल किया। और दुर्घटनासे पहले बड़ी बहूने उसपर किसी तरहकी ज्यादती या जुल्म किया था यह बात उसके मुँहसे किसी भी तरह निकली ही नहीं।

पर छिदामी उस दिन गवाहीके कठघरेमें पहुँचते ही रो दिया, और हाथ जोड़कर बोला, "दुहाई है, हजूर, मेरी बहूका कोई कसूर नहीं।"

हाकिमने धमकाकर उसके उच्छ्वासको रोककर उससे सवाल करना शुरू कर दिया। उसने एक-एक करके सारी-की-सारी सच्ची वारदात कह सुनाई।

किन्तु हाकिमने उसकी बातपर विश्वास नहीं किया। कारण, मुख्य विश्वस्त और शरीफ गवाह रामलोचनने कहा, "खून होनेके थोड़ी देर बाद मैं घटनास्थलपर पहुँचा था। गवाह छिदामीने मेरे सामने सब कबूल करके मेरे पैरोंपर गिरकर कहा था कि 'बहूको किस तरह बचाऊँ कोई रास्ता बताइये।' मैंने भला-बुरा कुछ भी नहीं कहा। गवाहने मुझसे कहा कि 'मैं अगर कहूं

कि मेरे बड़े भाईने खानेको माँगा था सो उसने दिया नहीं, इसपर गुस्सेमें आकर भाईने स्त्रीको मार डाला, तो यह बच जायगी ?' मैंने कहा, 'खबरदार, हरामजादे, अदालतमें एक हरूफ भी झूठ न बोलना, इससे बढ़कर महापाप और नहीं है।' इत्यादि इत्यादि।

'रामलोचनने पहले चन्दाको बचानेके लिए बहुत-सी बातें गढ़ डाली थीं, किन्तु जब देखा कि चन्दा खुद ही अड़कर फँस रही है, तब सोचा कि 'अरे बाप रे, अन्तमें कहीं मुझे ही झूठी गवाहीके जुल्ममें न पड़ना पड़े! इससे जितना जानता हूं उतना ही कहना अच्छा।' यह सोचकर उन्होंने उतना ही कहा, बल्कि उससे भी कुछ ज्यादा कहनेमें कसर न रखी।

डिप्टी-मजिस्ट्रेटने मामला सेशन सुपुर्द कर दिया।

इस बीचमें खेती-बारी, हाट-बाजार, रोना-हँसना आदि संसारके सभी काम चलने लगे। पहलेकी तरह फिर हरे धानके खेतोंमें सावनकी वर्षाधारा झरने लगी।

पुलिस मुलजिम और गवाहोंको लेकर सेशन-जजकी अदालतमें हाजिर हुई। इजलासमें बहुतसे लोग अपने-अपने मुकदमेकी पेशीकी इन्तजारीमें बैठे हैं। रसोई-घरके पीछेकी एक छोटी-सी गन्दी तलैयाके कुछ हिस्सेको लेकर एक मामला चल रहा है, जिसकी पैरवीके लिए कलकत्तेसे वकील बुलाये गये हैं, और फरियादीकी तरफसे उनचालीस गवाह हाजिर हुए हैं। सब अपने-अपने हक-हिसाबका कौड़ी-कड़ी रत्ती-रत्ती बालकी खाल निकालनेवाला फैसला करानेके लिए व्याकुल होकर दौड़े आये हैं,— उनकी धारणा है कि फिलहाल उनके लिए इससे बढ़कर संसारमें और-कोई जरूरी काम नहीं है।

छदामी खिड़कीमेंसे रोजमर्राकी इस अत्यन्त आकुल-व्याकुल दुनियाकी तरफ एकटक देख रहा है, सब-कुछ उसे सपना-सा मालूम होता है। अदालत के अहातेके भीतरके वटवृक्षपरसे एक कोयल बोल रही है,— उनके यहाँ किसी तरहका आईन-कानून और अदालत नहीं है।

चन्दाने जजके सामने झुँझलाकर कहा, "अरे हुजूर साहब, अब एक ही बातको बार-बार कितनी बार बताऊँ ?"

जजने उसे समझाकर कहा, "तुम जिस कसूरको मंजूर कर रही हो उसकी सजा क्या है, जानती हो ?"

चन्दाने कहा, "नहीं।"

जजने कहा, "उसकी सजा है फाँसी, मौत!"

चन्दाने कहा, "हजूर साहब, मैं तुम्हारे पैरों पड़ती हूं,—मुझे तुम वही सजा दे दो,—मुझसे अब सहा नहीं जाता।"

जब छदामीको अदालतमें पेश किया गया, तो चन्दाने उसकी तरफसे मुँह फेर लिया।

जजने कहा, "गवाहकी तरफ देखकर बताओ, यह तुम्हारा कौन लगता है ?"

चन्दाने दोनों हाथसे अपना मुंह ढककर कहा, "यह मेरा मालिक लगता है।"

जजने पूछा, "तुम्हें यह चाहता है ?"

चन्दाने जवाब दिया, "उऽफ्! बहुत ज्यादा चाहता है कि!"

जजने पूछा, "तुम इसे नहीं चाहतीं ?"

चन्दाने जवाब दिया, "बहुत ही ज्यादा चाहती हूं कि!"

छदामीसे जब पूछा गया, तो उसने कहा, "मैंने खून किया है।"

जजने पूछा, "क्यों ?"

छदामीने कहा, "खानेको माँगा था, सो उसने दिया नहीं।"

दुखरी गवाही देने आया तो वह मूर्छित हो गया। होश आनेपर उसने जवाब दिया, "हजूर साहब, खून मैंने किया है।"

"क्यों ?"

"खानेको माँगा था, सो उसने दिया नहीं था।"

बहुत जिरह करके तथा और-और गवाहोंका बयान सुनकर जज साहबने साफ-साफ समझ लिया कि घरकी बहूको फाँसीकी बेइज्जतीसे बचानेके लिए ही दोनों भाई कसूर मंजूर कर रहे हैं।

किन्तु, चन्दा थानेसे लेकर सेशन-अदालत तक बराबर एक ही बात कहती आ रही है, उसकी बातमें जरा भी कहीं फर्क नहीं पड़ा।

दो वकीलोंने स्वतःप्रवृत्त होकर उसे फाँसीसे बचानेके लिए बहुत-कुछ कोशिश की, लेकिन अन्तमें उन्हें हार माननी पड़ी।

जिस दिन जरा-सी उमरमें एक काली-काली छोटी-मोटी लड़की अपना गोल-मटोल मुंह लिये, गुड्डा-गुड़िया फेंककर, अपना बाप-महतारीका घर छोड़कर सुसराल आई थी, उस दिन रातको शुभ-लग्नके समय आजके इस दिनकी कौन कल्पना कर सकता था? उसका बाप मरते समय यह कहकर निश्चिन्त हुआ था कि 'खैर, कुछ भी हो, मेरी लड़की तो ठीक-ठिकाने लग गई।'

जेलखानेमें फाँसीके पहले मेहरबान सिविल-सर्जन साहबने चन्दासे पूछा, "किसीको देखनेकी मनमें है?"

चन्दाने कहा, "एक बार अपनी माको देखना चाहती हूं।"

डाक्टरने कहा, "तुम्हारा मालिक तुम्हें देखना चाहता है, उसे बुलवा लिया जाय?"

चन्दा बोली, "हुँःह्, मौत भी न आई!"

---

बंगला-रचना : श्रावण १९५०

हिन्दी-अनुवाद : पौष २००४

# संस्कार

चित्रगुप्त ऐसे बहुतेरे पापोंका हिसाब बड़े-बड़े हरूफोंमें अपने खातेमें लिख रखते हैं, खुद पापियोंको जिनका पता तक नहीं रहता। इसी तरह, दुनियामें ऐसे पाप भी हुआ करते हैं जिन्हें सिर्फ मैं ही पाप समझता हूं, और कोई नहीं। आज जो बात मैं कहना चाहता हूं वह इसी तरहकी है। चित्रगुप्तके सामने जवाबदेही करनेके पहले ही अगर उसे कबूल कर लिया जाय, तो मैं समझता हूं, कसूरका बोझ कुछ हलका हो जायगा।

शनिवार, कार्तिक-पूर्णिमाका दिन था। हमारे मुहल्लेमें आम सड़कसे कोई भारी जुलूस निकल रहा था। मैं अपनी स्त्री कलिकाके साथ मोटरमें बैठकर अपने मित्र नयनमोहनके घर जा रहा था,—चायका न्योता था वहां।

मेरी स्त्रीका 'कलिका' नाम ससुर साहबका दिया-हुआ है, उसके लिए मैं जुम्मेदार नहीं। नामके योग्य उसका स्वभाव नहीं था। कली अपना सब-कुछ छिपाये रहती है, किन्तु उसका मतामत बिलकुल स्पष्ट था। बड़ाबाजारमें विलायती कपड़ेके खिलाफ जब वह पिकेटिंग करने गई थी तब साथियोंने भक्तिमें आकर उसका नाम रखा था 'ध्रुवव्रता'। मेरा नाम है गिरीन्द्र। उसके दलवाले सब मुझे मेरी पत्नीके पतिके रूपमें ही जानते थे, मेरे अपने नामकी सार्थकतापर उनका जरा भी ध्यान नहीं था। विधाताकी कृपासे बाप-दादोंकी कमाईकी बदौलत मेरी भी थोड़ी-बहुत सार्थकता थी; और उसपर लोगोंकी नजर पड़ती थी सिर्फ चन्दा लेते वक्त।

स्त्रीके साथ पतिके स्वभावका मेल न होनेसे शायद मेल अच्छा होता है, सूखी मिट्टीके साथ पानीके मेलकी तरह। मेरी प्रकृति बहुत ही ढीली-ढाली है, कोई भी बात हो, मैं उसे ज्यादा जोरसे नहीं पकड़ रखता। मेरी स्त्रीकी प्रकृति बहुत ही कड़ी थी, जिस बातको पकड़ लेती उसे हरगिज नहीं छोड़ती। मेरी तो यह पक्की राय है कि हमारी घर-गृहस्थीमें जो अमन कायम रहा वह हम दोनोंके इस वैषम्यकी बदौलत हो।

सिर्फ एक जगह हम दोनोंमें जो विरोध रह गया था वह आखिर दम तक नहीं मिटा। कलिकाली धारणा थी कि मैं अपने देशको प्यार नहीं करता। अपनी धारणापर उसका अटल विश्वास था; और यही वजह है कि अपने देश-प्रेमका मैं ज्यों-ज्यों सबूत देता गया त्यों-त्यों उसके कहे-हुए बाहरी लक्षणोंके साथ मेल न बैठनेसे वह मेरे देश-प्रेमपर सन्देह ही करती गई।

बचपन ही से मैं किताबोंका कीड़ा रहा हूं। कोई नई किताब निकली नहीं कि मैं तुरत खरीद लाता। मेरे दुश्मन भी इस बातको कबूल किये बगैर न रहेंगे कि मैं उन्हें पढ़ता भी हूं। और, मित्र तो अच्छी तरह जानते हैं कि पढ़नेके बाद उनके विषयमें चरचा और तर्क-वितर्क किये बगैर मेरा खाना हजम नहीं होता। यहाँ तक कि मेरे इस तर्क-वितर्ककी चोटसे बचनेके लिए बहुतसे मित्रोंने मेरा साथ छोड़ दिया है; और अब तो उनमेंसे सिर्फ एक ही ऐसा बचा है जिसने हार नहीं मानी। बनविहारीको लेकर इतवारके दिन अब भी दरबार जमा करता है। मैंने उसका नाम रखा है 'कोनविहारी'।

किसी-किसी दिन हम दोनों छतके एक कोनेमें बैठकर बातचीतमें इतने गरक हो जाते कि रातके दो-दो बज जाते। जिन दिनों हम उस नशेमें चूर थे वे दिन हमारे लिए सुदिन नहीं थे। जमाना ऐसा था कि अगर पुलिस किसीके घर 'गीता' देख लेती, तो उसे वह राजद्रोहका सबूत साबित करनेमें देर नहीं लगाती। उस जमानेके देशभक्त ऐसे थे कि किसीके घर अगर विलायती किताबका कोई फटा-हुआ पन्ना भी पाते, तो वे उसके मालिकको देशद्रोही समझ लेते। मुझे तो वे काले रंगका पलस्तरदार 'श्वेत द्वैपायन' मानते थे। मेरी बातको कोई अत्युक्ति न समझे तो मैं कहूंगा कि सरस्वतीका रंग सफेद होनेके कारण उन दिनोंके देश-भक्तोंने उनकी पूजा करना छोड़ दिया था, और ऐसी एक विचार-धारा चल पड़ी थी कि लोग समझते थे, जिस सरोवरमें उनका सफेद कमल खिलता है उसके पानीसे देशकी तकदीरको जलानेवाली आग बुझती नहीं, बल्कि और धधक उठती है।

सहधर्मिणीकी तरफसे सद्दृष्टान्त और लगातार ताकीदोंके बावजूद मैंने खादी नहीं पहनी। इसकी वजह यह नहीं कि खादीमें कोई दोष है या गुण

नहीं है, या मैं पहनने-ओढ़नेमें बहुत शौकीन हूं। बिल्कुल उलटी बात थी, स्वदेशी चाल-चलनेके खिलाफ बहुतसे कसूर मैंने किये होंगे, पर सफाई उनमें शामिल नहीं। मैली मोटी पोशाक और ढीलाढाला रहन-सहन मेरी आदतमें शुमार है। कलिकाकी भाव-धारामें स्वदेश-प्रेमकी बाढ़ आनेके पहले मैं चौड़े पंजेके मामूली जूते पहना करता था, और उनपर रोज-रोज कालिमा पोतना भूल जाता; मोजे पहननेको आफत समझता, कमीज-कोट न पहनकर मामूली कुरता पहननेमें आराम पाता, और उसके दो-एक बटन कम रहते तो उनका खयाल न करता। ये सब बातें हमारी-तुम्हारी दृष्टिमें मामूली भले ही हों, पर, परमात्मा झूठ न बुलाये, मुझे अपने दाम्पत्य-जीवनमें चिर-विच्छेद होनेकी आशंका होने लगती थी। कलिका जब-तब यही कहा करती, "देखो, तुम्हारे साथ कहीं बाहर जानेमें मुझे बड़ी शरम मालूम होती है।" मैं कहता, "मेरी अनुगामिनी बननेकी जरूरत नहीं, मुझे छोड़कर तुम जहां-जी-चाहे जा सकती हो।"

आज जमाना बदल गया है, किन्तु मेरी किस्मत नहीं बदली। आज भी कलिका वही बात कहती है, 'तुम्हारे साथ बाहर जानेमें मुझे बड़ी शरम मालूम होती है।' कलिका पहले जिस दलमें शामिल हुई थी उसकी वर्दी मैंने नहीं पहनी, और आज जिस दलमें शरीक है उसकी वर्दी भी मुझसे नहीं अपनाई गई। मेरे बारेमें मेरी स्त्रीकी शरम ज्योंकी त्यों बनी ही रही। इसे मेरे ही स्वभावका दोष समझना चाहिए। चाहे किसी भी दलका हो, भेष धारण करनेमें मुझे संकोच होता है। उस संकोचको मैं किसी भी तरह छोड़ न सका। और उधर, कलिका भी आपसका मनभेद खतम करके मेरे रहन-सहनको बरदाश्त न कर सकी। झरनाकी धारा जैसे घूम-फिरकर मोटे पत्थरपर बार-बार चोट करके उसे ढकेलनेकी व्यर्थ कोशिश करती रहती है उसी तरह कलिकासे भी भिन्न-रुचिवालोंपर चलते-फिरते दिन-रात चोट पहुंचाये बगैर नहीं रहा जाता। 'अलग राय' नामकी चीजका स्पर्श लगते ही मानो उसकी रगोंमें सुरसुरी-सी उठ खड़ी होती और उससे वह बेचैन हो जाती।

. कल चायके निमंत्रणमें जानेके पहले मेरी खादी-हीन पोशाकपर कलिकाने कमसे कम एक हजार एक वार आपत्ति की होगी, और तारीफ यह कि उसमें मिठासका लेशमात्र नहीं। जरा-कुछ वुद्धिका अभिमान होनेसे मैं भी उसकी डांट-फटकारको विना तर्कके शिरोधार्य न कर सका। आश्चर्य है, स्वभावकी प्रेरणा आदमीको कैसी-कैसी फजूलकी कोशिशोंमें उत्साहित किया करती है! मुझसे भी एक हजार एक वार जवाव दिये वगैर न रहा गया, मैं भी वरावर चुटकियाँ ले-लेकर कलिकाको जवाव देता गया, 'औरतें विधाताकी दी-हुई आँखोंपर काली किनारीकी साड़ीका मोटा घूघट खींचकर आचारके साथ आँचलका गठवन्धन करके चला करती हैं।' 'मननकी अपेक्षा माननेमें ही उन्हें ज्यादा आराम मिलता है।' 'जिन्दगीके सभी चलन-व्योहारोंको जब तक वे रुचि और वुद्धिके स्वाधीन क्षेत्रसे घसीटकर संस्कारके जनानखानेमें ले जाकर परदानशीन नहीं वना डालतीं तव तक उन्हें चैन नहीं पड़ता।' 'आचार-विचारोंसे जर्जरित हमारे इस देशमें खादी पहनना माला-तिलकधारी धार्मिकताकी तरह ही एक संस्कार-सा वन गया है, इसीसे औरतोंको उससे इतनी खुशी होती है।' इत्यादि इत्यादि।

देवी कलिका मारे गुस्सेके तमतमा उठी। उसकी आवाज सुनकर वगलवाले मकानकी नौकरानी तक समझ गई कि स्त्रीको इच्छानुसार पूरे वजन के गहने गढ़ा देनेमें पतिने जरूर धोखा दिया होगा।

कलिकाने कहा, "देखो, खादी पहननेकी पवित्रता जिस दिन गंगा-स्नानकी तरह देशके लोगोंके हृदयमें संस्कार वनकर वैठ जायगी उसी दिन देश जी सकता है। विचार जव स्वभावके साथ घुल-मिलकर एक हो जाते हैं तव वे आचार वन जाते हैं। विचार जव आचारमें दृढ़ताका रूप धारण कर लेते हैं तभी उन्हें संस्कार कहा जाता है,— तव फिर आदमी आँख मींचकर काम करता है। तुम्हारी तरह आँख खोलकर दुविधामें डाँवाडोल नहीं होता रहता।" ये शब्द अध्यापक नयनमोहनके कहे-हुए आप्त-वाक्य हैं। इनसे उद्धृतिके चिह्न सिर्फ घिस गये हैं। और कलिकादेवी समझती हैं कि ये उनके निजी विचार हैं।

जिस महापुरुषने यह कहावत चलाई थी कि 'गूंगेके दुश्मन नहीं होते' वे जरूर अविवाहित थे। मैंने कुछ जवाब नहीं दिया तो कलिका पहलेसे दूनी चमककर बोली, "वर्ण-भेदको तुम सिर्फ मुंहसे ही नहीं मानते, वरना, अमलमें तो कभी लाते नहीं देखा! हमलोगोंने खादी पहनकर उस भेदभावपर अखंड सफेद रंग चढ़ा दिया है, आवरण-भेदको हटाकर वर्णभेदकी खाल उधेड़ दी है।"

मैं कहना ही चाहता था कि 'मुंहसे वर्णभेदको तो मैं तभीसे नहीं मानता जबसे मुसलमानके हाथका बना मुर्गीका शोरबा खाने लगा हूं। और यह मेरा कण्ठस्थ वाक्य नहीं बल्कि कंठस्थ कार्य है, जिसकी गति भीतरकी ओर है। किन्तु तुम्हारा जो वर्ण-भेदका ढकना है वह तो बाहरी चीज है, उससे ढका ही जा सकता है, धो-पोंछकर मिटाया नहीं जा सकता।' पर कहनेकी मेरी हिम्मत नहीं पड़ी। मैं कायर पुरुष ठहरा, चुप रह गया। क्योंकि मैं जानता हूं, आपसमें हम जिन युक्तियोंके बलपर बहस छेड़ते हैं, कलिका उन्हें अपने मित्रोंके घर ले जाकर धोबीके घरके कपड़ोंकी तरह भट्टी चढ़ाकर पछाड़-पछाड़कर साफ कर लाती है। भारतीय दर्शनके अध्यापक नयनमोहनके यहांसे प्रतिवाद लाकर वह मुझे सुनाती है और अपनी चमकती-हुई आंखोंकी नीरव भाषामें मुझसे कहती रहती है, "क्यों, अब आई अक्ल ठिकाने!"

नयनमोहनके घर जानेकी मेरी जरा भी इच्छा नहीं थी। मैं निश्चित जानता था कि वहां चायकी टेबिलपर गरम चायके धुएंकी तरह ही इस विषयकी सूक्ष्म चर्चा छिड़े बगैर न रहेगी कि 'हिन्दू-संस्कृतिमें संस्कार और स्वाधीन-बुद्धि, आचार और विचारका आपेक्षिक स्थान क्या है, और इस आपेक्षिकताने हमारे देशको और-सब देशोंसे उच्च स्थान क्यों दिया है',—और इससे वहांका वातावरण गीला और धुंधला हो जायगा। इधर सुनहरी जिल्दोंसे सुशोभित अखण्डित पत्रवती नवीना पुस्तकें हाल ही दुकानसे आकर मेरे [illegible] प्रतीक्षा कर रही थीं, अभी सिर्फ शुभदृष्टि ही हुई है,—उनके [illegible] घूंघट-पट अभी नहीं खुले, उनके सम्बन्धमें मेरा पूर्वराग हृदयके भीतर क्षण-क्षणमें प्रबल होता जा रहा था। फिर भी कलिके साथ बाहर जाना पड़ा।

कारण भ्रुपव्रताका इच्छावेग टकरा जानेसे वह उसके वाक्य और अवाक्यमें ऐसा तूफानी भँवर बन जाता है कि जिसका चक्कर मेरे लिए किसी भी तरह स्वास्थ्यप्रद नहीं रहता।

घरसे निकलकर गली पार करके मोटर बड़ी सड़कपर पहुँच भी न पाई कि देखा, सामने हलवाईकी दुकानके आगे भीड़ जमा है और शोर हो रहा है। हमारे पड़ोसके मारवाड़ी तरह-तरहकी कीमती पोशाक पहनकर जुलूसमें शामिल होने जा रहे थे। मेरी गाड़ी सामने भीड़ देखकर रुक गई। सुना कि लोग 'मारो' 'मारो' चिल्ला रहे हैं। मैंने समझा कि कोई पाकेटमार पकड़ा गया होगा।

मोटर अपना भोंपू बजाती-हुई धीरे-धीरे आगे बढ़कर उस उत्तेजित जनताके पास पहुंची तो देखा कि लोग हमारे मुहल्लेके बूढ़े सरकारी मेहतरको पीट रहे हैं। वह गलीके सरकारी नलसे बालटी भरकर झाड़ू बगलमें दबाये जा रहा था, किसीसे छू गया है। साथ था उसका आठ सालका नाती। नाती रो रहा है और अपने बाबाको छोड़ देनेके लिए निहोरे कर रहा है। दोनों ही साफ-सुथरे कपड़े पहने थे, और देखनेमें तनदुरुस्त मालूम होते थे। बूढ़ा कह रहा था, "गलती हो गई, हजूर, माफ कर दीजिये।" किन्तु इससे अहिंसाव्रती पुण्यार्थियोंका गुस्सा घटनेके बजाय और-भी ज्यादा बढ़ता जाता था। बूढ़ेकी आँखोंसे दरदर आँसू बह रहे थे, और ठोड़ीसे टपटप खून।

मुझसे सहा नहीं गया। उनके साथ झगड़नेके लिए उतरना मेरे लिए सम्भव न था। मैंने तय किया कि बूढ़े मेहतर और उसके नातीको अपनी मोटरमें बिठाकर दूर ले जाकर छोड़ दूँ और अपनी सहधर्मिणीको दिखा दूँ कि मैं उसके तथाकथित धर्मात्माओंके दलमें नहीं हूँ। मेरी चञ्चलता देखकर कलिका मेरे मनकी बात शायद समझ गई। उसने कसके मेरा हाथ पकड़ लिया, और बोली, "तुम कर क्या रहे हो,—मेहतर है!"

मैंने कहा, "होने दो मेहतर, इससे क्या लोग उसे मारेंगे?"

कलिकाने कहा, "कसूर तो उसीका है, बीच रास्तेसे चलता क्यों है? एक किनारेसे बचके नहीं जाया जाता उससे?"

मैंने कहा, "सो मैं नहीं जानता। उसे मैं गाड़ीमें विठाके ले चलूंगा।"

कल्किाने कहा, "तो मैं यहीं गाड़ीसे उतरी जाती हूं। मेहतरको तुम गाड़ीमें नहीं चढ़ा सकते। चमार-कोरी होता तो वात भी थी, आखिर मेहतर है!"

मैंने कहा, "होने दो मेहतर, देखती नहीं, साफ-सुथरे कपड़े पहने है, नहा-धो चुका है, इनमेंसे बहुतोंसे ज्यादा साफ-सुथरा है।"

"इससे क्या हुआ, है तो मेहतर ही!"—इतना कहकर उसने ड्राइवरको हुक्म दिया, "गंगादीन, ले चलो गाड़ी।"

मेरी हार हुई। कायर हूं मैं।

उस दिन नयनमोहनने अपनी गम्भीर युक्तियोंसे अपेक्षावादकी वालकी खाल निकालकर रख दी, किन्तु उनमेंसे एक भी वात मेरे कानों तक नहीं पहुंची, और न मैंने उनका कोई जवाब ही दिया।



बंगला-रचना : आषाढ़ १९५७
हिन्दी-अनुवाद : चैत्र २००२

# व्यवधान

## १

नातेकी दृष्टिसे देखा जाय तो वनमाली और हिमांशुमाली दोनों ममेरे फुफेरे भाई हैं, सो भी बहुत हिसाब लगानेपर। किन्तु इन दोनोंका कुटुम्ब बहुत दिनोंसे पड़ोसी रहा है। बीचमें सिर्फ एक बगीचेका फासला है, और इसीलिए इनका नाता नजदीकका न होनेपर भी मेलजोल और घनिष्ठता काफी है। वनमाली हिमांशुसे बड़ा है। हिमांशुके जब दाँत नहीं निकले थे और वह बोल भी नहीं सकता था, तब वनमालीने उसे गोदमें लेकर इसी बगीचेमें सुबह-शाम हवा खिलाई है, खेल सिखाया है, रोना बन्द कराया है, थपकियाँ देकर मीठी नींद सुलाया है; और बच्चोंको बहलानेके लिए परिणत-बुद्धि प्रौढ़ व्यक्तियोंको जोरसे सिर हिलाना और अंठसंट बोलना आदि जो-भी-कुछ उमर के विरुद्ध चंचलता और जोरका उद्यम करना पड़ता है उसमें भी वनमालीने कोई बात उठा नहीं रखी।

वनमाली ज्यादा पढ़ा-लिखा नहीं है। उसे शुरूसे ही बगीचेका शौक था, और था इस दूरके नातेके छोटे भाईपर प्रेम और मोह। वह उसे एक दुर्लभ और कीमती लताकी तरह अपने हृदयका स्नेह सींचकर पाल रहा था। और जब वह लता उसके सम्पूर्ण अन्तर-बाहरको ढककर खूब फलने-फूलने लगी तब वनमाली अपनेको धन्य समझने लगा।

आम तौरपर ऐसा देखनेमें नहीं आता। किन्तु कोई-कोई स्वभाव ऐसा होता है जो एक छोटीसी कल्पना या एक छोटेसे बच्चे या किसी अकृतज्ञ मित्रके लिए बड़ी आसानीसे अपनेको सम्पूर्णतः विसर्जन कर देता है, और इस विशाल पृथ्वीपर सिर्फ एक छोटेसे स्नेहके कारोबारमें वह अपने जीवनका सारा मूलधन लगाकर निश्चिन्त हो जाता है। फिर, या तो वह जरासे मुनाफेपर परम सन्तोषके साथ जीवन बिता देता है, या सहसा किसी दिन प्रभातमें अपना घर-द्वार सब-कुछ बेचकर राहका भिखारी हो जाता है।

हिमांशुकी उमर जब थोड़ी बढ़ गई तब, उम्र और नातेका काफी तारतम्य होनेपर भी, वनमालीका उसके साथ मानो मित्रताका बन्धन कायम हो गया। दोनोंमें मानो छोटे-बड़ेका कोई भेद ही न रहा।

ऐसा होनेका एक कारण भी था। हिमांशु पढ़ता-लिखता था और उसकी ज्ञान-पिपासा स्वभावतः बहुत तेज थी। पुस्तकें पाते ही वह पढ़ने बैठ जाता। इससे फालतू पुस्तकें भी बहुत पढ़ी गईं। फिर भी, चाहे जैसे भी हो, चारों तरफसे उसके मनने एक पूर्णता प्राप्त कर ली थी। वनमाली विशेष श्रद्धाके साथ उसकी बात सुनता, उससे सलाह लेता, उसके साथ छोटी-बड़ी सब बातोंकी चर्चा करता, किसी भी विषयमें बालक समझकर कभी उसकी अवज्ञा न करता। हृदयके प्रथम स्नेह-रससे जिसे पाल-पोसकर आदमी बनाया गया हो, उमर पाकर वही अगर अपनी बुद्धि ज्ञान और उन्नत स्वभावके कारण श्रद्धाका अधिकारी बन जाय, तो उसके समान ऐसी परम प्रिय वस्तु संसारमें शायद ही कोई हो।

बगीचेका शौक हिमांशुको भी था। किन्तु इस विषयमें दोनों मित्रोंमें कुछ भेद था। वनमालीको था हृदयका शौक और हिमांशुको बुद्धिका। जमीनके ये कोमल पौधे और लताएँ, यह अचेतन जीवन-राशि, जो आदर-जतनकी जरा भी लालसा नहीं रखती और साथ ही जतन पानेपर घरके बाल-बच्चोंकी तरह बढ़ती रहती है, और जो आदमीके बाल-बच्चोंसे भी बढ़कर बच्चे हैं, उनको जतनसे पाल-पोसकर बड़ा करनेके लिए वनमालीमें एक स्वाभाविक प्रवृत्ति थी। किन्तु हिमांशुमें पेड़-पौधोंके प्रति एक कुतूहल-दृष्टि थी। अंकुर निकल आये, कुल्ले फूटने लगे, बौर लग गये, फूल खिलने लगे, इन सब बातोंमें उसका खूब मन लगता था।

बीज बोने, कलम लगाने, खाद देने, मचान बाँधने आदिके विषयमें हिमांशुको नई-नई बातें सूझतीं और वनमाली उन्हें बड़े आनन्दके साथ सुनता। इस बगीचेके लिए आकृति-प्रकृतिके जितने प्रकारके भी संयोग-वियोग सम्भव हो सकते हैं, दोनों मिलकर सब करते।

दरवाजेके सामने बगीचेके बीचमें एक पक्की वेदी-सी बनी थी। चार

बजते ही वनमाली एक महीन कुरता पहनकर, चुना-हुआ दुपट्टा कँधेपर डालकर हाथमें नलीदार हुक्का लिये वहीं छायामें जाकर बैठ जाता। कोई मित्र भी पास नहीं और न हाथमें कोई पुस्तक या अखबार। बैठा-बैठा हुक्का पीता और तिरछी निगाहसे उदासीन-भावसे कभी दायें और कभी बायें देखा करता। इसी प्रकार उसका समय हुक्केके धुएँकी तरह धीरे-धीरे बहुत ही हलका होकर उड़ जाता, शून्यमें विला जाता, कहीं भी उसका कोई चिह्न तक न रह जाता।

अन्तमें जब हिमांशु स्कूलसे लौटकर कलेवा करके हाथ-मुँह धोकर बगीचेमें दिखाई देता, तब वह झटपट हुक्केकी नली छोड़कर उठ बैठता। तब उसके आग्रहको देखकर सहज ही समझमें आ जाता कि अब तक वह किसके लिए बैठा-बैठा धीरजके साथ इन्तजार कर रहा था।

उसके बाद दोनों जने बगीचेमें बातें करते-हुए टहलते। अँधेरा हो आनेपर दोनों बेञ्चपर बैठ जाते, दक्षिणकी हवा पेड़के पत्तोंको हिलाती-हुई बही चली जाती, किसी-किसी दिन हवा चलती भी नहीं थी; पेड़-पौधे तसवीरकी तरह निश्चल खड़े रहते, सिरपर आकाश-भरमें तारे चमकते रहते।

हिमांशु बातें करता, वनमाली चुपचाप सुनता रहता। जो बात समझमें न आती वह भी उसे अच्छी लगती। जो बातें और-किसीके मुँहसे बहुत बुरी और रूखी मालूम दे सकती थीं वे ही बातें हिमांशुके मुँहसे उसे अच्छी लगतीं। ऐसे श्रद्धावान् प्रौढ़ श्रोताके मिल जानेसे हिमांशुकी भाषण-शक्ति स्मृति-शक्ति और कल्पना-शक्तिको विशेष लाभ होता। वह कुछ पढ़कर कहता, कुछ सोचकर कहता और कुछ उपस्थित-बुद्धिमें जो आता सो कह डालता, और कभी-कभी कल्पनाकी सहायतासे अपने ज्ञानकी कमीको ढक भी लेता। बहुत-सी ठीक बातें कहता, बहुत-सी गलत भी कह डालता, किन्तु वनमाली सबको गम्भीरतासे सुनता। बीच-बीचमें दो-एक बात वह भी कहता, किन्तु हिमांशु उसकी बात काटकर जो उसे समझा देता उसीको वह ठीक समझ लेता, और उसके दूसरे दिन छायामें बैठकर हुक्का पीता-हुआ उन बातोंको बहुत देर तक आश्चर्यके साथ सोचता रहता।

## २

इतनेमें एक बखेड़ा उठ खड़ा हुआ। वनमाली और हिमांशुके मकानके बीचमें एक पानीका नाला था। उस नालेमें एक जगह एक नीवूका पेड़ पैदा हो गया। उस पेड़पर जब फल लगते हैं तो वनमालीका नौकर उन्हें तोड़नेकी कोशिश करता है और हिमांशुका नौकर उसे रोकता है, और इस बारेमें दोनों ओरसे गाली-गलौजकी जो वर्षा होने लगती है उस वर्षामें अगर जरा भी तत्त्व होता तो शायद तमाम नाला भर जाता।

नतीजा यह हुआ कि वनमालीके पिता हरचन्द और हिमांशुके पिता गोकुलचन्दमें इसी बातको लेकर तकरार हो गई। दोनों फरीक नालेके अधिकारका निर्णय करानेके लिए अदालत पहुंचे।

वकील-बैरिस्टरोंमें जितने भी महारथी थे, सभीने दोनोंमेंसे किसी-न-किसी का पक्ष लेकर वाक्‌युद्ध शुरू कर दिया। दोनों ओरसे इतने रुपसे खर्च हुए कि सावन-भादोंकी वर्षामें उस नालेमेंसे उतना पानी भी शायद कभी न बहा होगा।

अन्तमें हरचन्दकी जीत हुई। साबित हो गया कि 'नाला हरचन्दका ही है, और नीबूके पेड़पर किसीका भी हक नहीं।' अपील हुई। किन्तु नाला और नीबूका पेड़ हरचन्दका ही रह गया।

जितने दिन मुकदमा चलता रहा, दोनों भाइयोंकी मित्रतामें कोई फर्क न आया। इस आशङ्कासे कि कहीं झगड़ेकी छाया उन्हें छू न ले, वनमाली दूनी घनिष्ठतासे हिमांशुको अपने हृदयके पास बांध रखनेकी कोशिश करने लगा, और हिमांशुने भी जरा भी विमुखता नहीं दिखाई।

जिस दिन अदालतसे हरचन्दकी जीत हुई, उस दिन घरमें, खासकर अन्तःपुरमें, खुशियां मनाई जाने लगीं, सिर्फ वनमालीकी आंखोंमें नींद नहीं रही। उसके दूसरे दिन करीब चार बजे वह उदास चेहरा लिये बगीचेकी उस वेदीपर ऐसे जा बैठा जैसे दुनियामें और-किसीके भी कुछ नहीं हुआ, सिर्फ उसीकी बड़ी-भारी हार हुई है।

उस दिन, सूरज डूब गया, छै बज गये, परन्तु हिमांशु नहीं आया। वनमालीने एक गहरी उसाँस ली और हिमांशुके मकानकी ओर देखा। खुले जंगलेमेंसे देखा कि अलगनीपर हिमांशुके स्कूलके कपड़े लटक रहे हैं, बहुतसे चिरपरिचित लक्षणोंसे जान लिया कि हिमांशु घर ही में है। हुक्केकी नली फेंककर वह उदास मुँह लिये टहलने लगा, और हजार बार उसी जंगलेकी तरफ देखा किया। पर हिमांशु बगीचेमें नहीं आया।

शामकी बत्ती जलनेपर वनमाली धीरे-धीरे हिमांशुके घर गया।

गोकुलचन्द दरवाजेपर बैठे-हुए अपनी गरम देहपर ठंडी हवा लगा रहे थे। उन्होंने कहा, "कौन है?"

वनमाली चौंक पड़ा। मानो वह चोरी करने आया हो और पकड़ा गया हो। काँपती-हुई जबानसे बोला, "मैं हूं, मामाजी।"

मामाने कहा, "किसे ढूँढ़ने आये हो,- घरपर कोई नहीं है।"

वनमाली फिर अपने बगीचेमें लौट आया, और चुपचाप बैठ गया।

जितनी रात बीतने लगी, उसने देखा कि हिमांशुके मकानके एक-एक करके सब जंगले बन्द हो गये, दरवाजेकी सँधमेंसे जो उजाला चमक रहा था वह भी क्रमशः बुझ गया। अँधेरी रातमें वनमालीको ऐसा मालूम हुआ कि हिमांशुके घरके सारे दरवाजे सिर्फ उसीके लिए बन्द हो गये हैं, सिर्फ वही अकेला बाहरके अँधेरेमें पड़ा रह गया है।

## २

दूसरे दिन फिर वह बगीचेमें आकर बैठ गया। सोचने लगा, 'आज शायद आये तो आ सकता है। जो बहुत दिनोंसे रोज आया करता था वह एक दिनके लिए भी न आये, यह बात वह किसी भी तरह न सोच सका। कभी भी उसने यह नहीं सोचा था कि उसका यह बन्धन कभी किसी तरह टूट जायगा। इतना निश्चिन्त था वह कि उसे पता तक नहीं कि कब उसके जीवनके सारे सुख-दुःख उस बन्धनमें जकड़ गये। आज अकस्मात् मालूम

हुआ कि वह बन्धन टूट गया है ; किन्तु एक ही क्षणमें उसका यह सर्वनाश हुआ है, यह वह किसी भी तरह हृदयसे विश्वास न कर सका।

प्रतिदिन नियमसे वह बगीचेमें जाकर बैठता है, शायद दैवयोगसे किसी दिन वह आ जाय, किन्तु ऐसा दुर्भाग्य कि जो नियमित-रूपसे प्रतिदिन हुआ करता था वह दैवयोगसे एक दिन भी न हुआ।

रविवारके दिन, वनमालीने सोचा कि पहलेकी तरह आज भी हिमांशु सवेरे हमारे यहाँ खानेको आयेगा। दृढ़ विश्वास तो उसे नहीं था ; किन्तु फिर भी आशा वह न छोड़ सका। सब आये, पर वही नहीं आया।

तब वनमालीने सोचा, 'तो अब शायद खाकर ही आयेगा।'

खाकर भी नहीं आया।

वनमालीने सोचा कि 'शायद आज खा-पीकर सो गया है, जगनेपर आयेगा।'

कब जागा, सो तो नहीं मालूम, पर आया नहीं।

फिर वही शाम हुई, रात हो गई, हिमांशुके घरके दरवाजे-जंगले एक-एक करके सब बन्द हो गये, और एक-एक करके सब बत्तियाँ भी बुझ गईं।

इस तरह सोमवारसे लेकर रविवार तक सप्ताहके सातों दिन उसकी तकदीरने जब छीन लिये, और आशाको आश्रय देनेके लिए हाथमें जब एक भी दिन बाकी नहीं बचा, तब हिमांशुके बन्द मकानकी तरफ उसकी डबडबाती हुई व्यथित आँखोंने एक मर्मभेदी अभिमानकी फरियाद भेजी, जीवनकी सारी वेदनाको सिर्फ एक ही आर्तस्वरमें भरकर उसने कहा, "हे दयामय !"

---

बंगला-रचना : १९४८

हिन्दी-अनुवाद : २००४

# रामलालकी मूर्खता

जो यह कहते हैं कि 'गुरुचरणके मरते वक्त उनकी दूसरी स्त्री घरमें बैठी ताश खेल रही थी', वे विश्व-निन्दक हैं, राईका पहाड़ बना देते हैं। असलमें बहूजी तब एक पाँवकी पालथीपर बैठकर दूसरे पैरका घुटना ठोड़ीसे लगाये कच्ची-इमली हरी-मिर्च और मछलीकी चरपरी भुजियाके साथ खूब मन लगाकर बासी भात खा रही थीं। बाहरसे जब पुकार पड़ी तो चबाये-हुए डंठल और जूठी पत्तलको फेंककर गम्भीर मुँह बनाकर वे बोलीं, "ए राम, बासी भातके दो गस्से पेटमें डाल लूँ, इतनी भी छुट्टी नहीं !"

इधर जब डाक्टरने जवाब दे दिया, तब गुरुचरणके भाई रामलालने रोगीके पास बैठकर धीरेसे कहा, "दद्दा, अगर तुम्हारी वसीयातनामा लिखानेकी तबीयत हो तो बताओ।"

गुरुचरणने बहुत ही धीमे स्वरमें कहा, "मैं कहता हूं, तुम लिख लो।"

रामलाल कागज और दावात-कलम लेकर बैठ गये। गुरुचरण कहने लगे, "मैं अपनी स्थावर और जंगम तमाम सम्पत्ति अपनी धर्मपत्नी श्रीमती वरदासुन्दरीको देता हूं।" रामलालने लिखा तो सही, पर लिखते हुए उनकी कलम न चलती थी। उन्हें बड़ी उम्मीद थी कि उनका इकलौता बेटा नवद्वीप ही अपने पुत्रहीन ताऊजीकी तमाम जायदादका उत्तराधिकारी होगा। यद्यपि दोनों भाई अलहदा थे, तो भी, इसी आशासे नवद्वीपकी माने नवद्वीपको किसी भी तरह नौकरी नहीं करने दी, जल्दीसे उसका ब्याह भी कर दिया। और वह ब्याह निष्फल भी नहीं गया। किन्तु फिर भी रामलालने सब लिखा और दस्तखत करानेके लिए कलम भइयाके हाथमें दे दी। गुरुचरणने निर्जीव हाथसे जो दस्तखत किये, वह काँपती-हुई टेढ़ीमेढ़ी लकीरें थीं या दस्तखत, समझना मुश्किल था।

बासी भात खाकर श्रीमती वरदासुन्दरी जब उस कमरेमें आई, तब गुरुचरणकी जबान बन्द हो चुकी थी। वरदा रोने लगी।

जो बहुत ज्यादा उम्मीदके बाद भी जायदादसे वंचित रह गये वे कहने लगे, 'दिखावटी रोना है।' परन्तु यह बात विश्वास-योग्य नहीं।

वसीयतनामेका हाल सुनते ही नवद्वीपकी मा दौड़ी आई,– और शोर मचा दिया, "मरते समय बुद्धि बिगड़ जाती है। ऐसे अच्छे भतीजेके रहते–"

रामलाल यद्यपि स्त्रीके प्रति बहुत ज्यादा श्रद्धा रखते थे, इतनी ज्यादा कि दूसरे शब्दोंमें उसे 'डर' भी कहा जा सकता है, किन्तु उनसे भी न रहा गया। वे लपकके आगे बढ़े और बोले, "अरी, तेरी बुद्धि तो नहीं बिगड़ी, फिर तू क्यों ऐसा करती है? दद्दा चले गये, पर मैं तो हूं। तुझे जो-कुछ कहना हो, किसी मौकेसे मुझसे ही कह लेना, अभी मौका नहीं है।"

नवद्वीपको इसकी खबर लगी, वह भी आ पहुंचा। पर तब तक 'ताऊजी' परलोक सिधार चुके थे। नवद्वीपने मृत व्यक्तिको धमकी देकर कहा, "देख लूंगा, मुँहमें आग कौन देता है। मैं अगर श्राद्ध-शान्ति करूँ तो मेरा नाम नवद्वीप नहीं।"

किन्तु गुरुचरण यह-सब कुछ भी नहीं मानते थे। वे डफ साहबके छात्र थे। शास्त्रके अनुसार जो चीजें सबसे ज्यादा अभक्ष्य होतीं, उन्हींके खानेमें उन्हें विशेष तृप्ति होती थी। लोग उन्हें ईसाई कहते, तो वे दांतों तले जीभ दबाकर कहते, 'राम राम, मैं अगर ईसाई होऊँ तो गऊका मांस खाऊँ!' जीवित दशासे जिसकी यह हालत थी, मरनेके बाद तुरत ही वह पिण्ड-नाशके डरसे जरा भी विचलित होगा, यह सम्भव नहीं। पर मौजूदा हालतमें बदला लेनेका इसके सिवा और-कोई चारा ही न था। नवद्वीपको एक सहारा मिल गया, वह यह कि परलोकमें जाकर उसके 'ताऊजी' अवश्य ही भूखों मरेंगे। इस लोकमें 'ताऊजी'की जायदाद न मिलनेपर भी किसी तरह पेट तो भर जाता है; पर 'ताऊजी' जिस लोकमें गये हैं वहां भीख मांगनेपर भी पिण्ड नहीं मिलता। यहां जिन्दा रहनेमें भी बहुतसे लाभ हैं।

रामलालने वरदासुन्दरीके पास जाकर कहा, "भाभी, भइया तुम्हींको सब-कुछ दे गये हैं। यह लो वसीयतनामा उनका। लोहेके सन्दूकमें हिफाजतसे रख देना।"

विधवा उस समय लम्बे-लम्बे पद रच-रचकर ऊँचे स्वरसे विलाप कर रही थी, दो-चार दासियाँ भी उसके स्वरमें स्वर मिलाकर और बीच-बीचमें दो-चार नये शब्द जोड़कर शोक-संगीतसे सारे गाँवकी निद्रा दूर कर रही थीं। उसके बीचमें इस कागजके टुकड़ेने आकर कम-से-कम तान तो तोड़ ही दी। और भावोंका भी पूर्वापर सम्बन्ध टूट गया। मामलेने अब इस प्रकार असंलग्न रूप धारण किया, "हाय, मेरी अम्मा री! हाय, मेरी तकदीर फूट गई री-ई! अरी मेरी अम्मा री-ई! हाय! हाय,—देवरजी, यह लिखावट किसकी है? तुम्हारी? हाय, हाय, ऐसे जतनसे अब कौन रखेगा! हाय, मेरी ओर अब मुंह उठाकर कौन देखेगा! हाय! अरी मेरी अम्मा री-ई!—अरे जरा ठहर जा, ज्यादा चिल्ला मत, बात सुन लेने दे।—अरी, मेरी मैया री, मैं भी क्यों नहीं मर गई री-ई! मैं क्यों जिन्दा रही री-ई,—हाय!"

रामलालने मन-ही-मन गहरी साँस लेकर कहा, 'यह तो हमलोगोंकी तकदीरका दोष है।'

घर जाकर नवद्वीपकी मा रामलालके सर हो ली। लदी-हुई गाड़ी समेत अभागे बैल जैसे दलदलमें फँसकर गाड़ीवानके हजारों डंडे खाकर भी देर तक बेबसीसे चुपचाप खड़े रहते हैं, रामलाल भी ठीक उसी तरह देर तक चुपचाप सब सहते रहे। आखिरकार धीमे स्वरमें बोले, "मेरा क्या कसूर है? मैं तो दद्दा नहीं था?"

नवद्वीपकी मा फुसकारकर बोली, "नहीं जी, तुम बड़े भले आदमी हो! तुम कुछ नहीं जानते! दद्दाने कहा, लिखो, भाई वैसे ही लिखते गये! तुम सब एक-से हो! तुम भी वखत आनेपर ऐसी ही बुद्धिमानी करोगे, मुझे मालूम है! मेरे मरते ही किसी मुँहजली डाइनको घरमें ले आओगे; और मेरे नन्हे-से नवद्वीपको गहरे पानीमें बहा जाओगे। पर इसके लिए बेफिक्र रहो, मैं जल्दी नहीं मरनेकी।"

इस तरह रामलालके भावी अत्याचारोंका जिक्र कर-करके गृहिणी उत्तरोत्तर ज्यादा गरम होने लगीं। रामलाल निश्चित जानते थे कि स्त्रीकी इन उत्कट काल्पनिक आशंकाको दूर करनेके लिए अगर उन्होंने जरा भी जीभ हिलाई, तो

उलटा नतीजा होगा। इस डरसे वे अपराधीकी तरह चुप बने रहे,—मानो उनसे वे दोष बन ही गये हों, मानो वे नन्हे-से नवद्वीपको कुछ न देकर अपनी भावी पत्नीके नाम तमाम जायदादका वसीयतनामा लिखकर मर ही चुके हों, और अब बिना इस कसूरको मंजूर किये कोई चारा ही नहीं!

इतनेमें नवद्वीप अपने बुद्धिमान मित्रोंसे देर तक सलाह-मशविरा करके घर आया; और मासे बोला, "मा, कोई चिन्ता नहीं। यह जायदाद तुम्हे ही मिलेगी। कुछ दिनके लिए बापूजीको यहांसे कहीं रवाना कर देना चाहिए। वे रहेंगे तो सब गुड़ गोबर हो जायगा।"

नवद्वीपके बापकी बुद्धिपर नवद्वीपकी माको जरा भी श्रद्धा नहीं थी, इसलिए लड़केकी बात उन्हें भी युक्तिसङ्गत मालूम हुई।

आखिरको रात-दिनकी झकझक और ताड़नासे तंग आकर 'बिलकुल अनावश्यक' और 'सब काम चौपट करनेवाला' कमअक्ल बाप किसी बहानेसे कुछ दिनके लिए काशी चला गया।

थोड़े ही दिनोंमें वरदासुन्दरी और नवद्वीपचन्द्र दोनों एक दूसरेपर जाली वसीयतनामा बनानेका मुकद्दमा दायर करके अदालतमें पहुंचे। नवद्वीपने जो अपने नामका वसीयतनामा निकाला, उसके दस्तखत देखनेसे साफ मालूम पड़ता है कि वे गुरुचरणके ही हैं। उसके दो-एक गवाह भी मिल गये। किन्तु वरदाकी तरफ नवद्वीपके पिता ही एकमात्र गवाह थे। और, दस्तखतको तो कोई समझ ही नहीं सकता था। वरदाका एक भाई है, जो उन्हींके घर रहता है, उसने कहा, "जीजी, तुम कुछ सोच मत करो। मैं खुद गवाही दूंगा, और भी बहुतसे तलाश कर लाऊँगा।"

मामला जब पूरी तरहसे पेचीदा हो चुका, तो नवद्वीपकी माने नवद्वीपके बापको काशीसे चले आनेके लिए लिख भेजा। बेचारा आज्ञाकारी भलामानस पति बेग और छाता हाथमें लिये ठीक वक्तपर हाजिर हुआ। और तो क्या, स्त्रीसे जरा-कुछ रसालाप करनेकी भी कोशिश की, हाथ जोड़कर हंसते-हुए बोला, "गुलाम हाजिर है, महारानी साहिबाका क्या हुक्म है, फरमाया जाय?"

गृहिणीने सिर हिलाकर कहा, "वस, वस, रहने दो! देख लिया। यह ऊपरी हँसी-मजाक अब रहने दो। इतने दिन काशीमें विता आये, कभी एक दिनके लिए याद भी किया?" इत्यादि।

इसी तरह दोनों तरफसे वहुत देर तक एक दूसरेपर प्रेमका दोषारोपण होता रहा, और अन्तमें वह व्यक्तिको छोड़कर जातिपर आ पड़ा। नवद्वीपकी माने पुरुषोंके प्रेमकी मुसलमानोंके मुरगी-वात्सल्यसे तुलना की। नवद्वीपके वापने कहा, "स्त्रियोंके मुँहपर शहद रहता है, और हृदयमें छुरी!"

किन्तु यह वताना मुश्किल है कि इस मौखिक मिठासका स्वाद नवद्वीपके वापको कव मिला!

इसी वीचमें रामलालको अदालतसे अचानक एक दिन गवाहीका सफीना मिला। वेचारेके हाथ-पाँव ढीले पड़ गये। रामलाल सफीना पढ़कर उसका मतलव समझनेकी कोशिश कर रहे थे, इतनेमें नवद्वीपकी माने आकर रोना शुरू कर दिया। कहने लगी, "कलमुंही डाकिन मेरे लालको सिर्फ ताऊकी जायदादसे ही कोरा रखना चाहती हो सो नहीं, वह तो उसे जेल भिजवानेकी तैयारी कर रही है!"

शुरूसे अन्त तक धीरे-धीरे सव वातें समझकर रामलाल दंग रह गये। और झुंझलाकर जोरसे वोल उठे, "अरे, तुमलोगोंने यह क्या सत्यानाश कर डाला!"

गृहिणीने भी क्रमशः अपना स्वरूप प्रकट किया, वोली, "क्यों, इसमें नवद्वीपका क्या दोष हो गया? वह अपने ताऊकी जायदाद न ले? यों ही छोड़ दे?"

भला, 'एक वाहरकी लड़की, पतिकी आयु हड़पनेवाली डायन आकर घरकी मालिकिन वन वैठे, और घरका लड़का चुपचाप उसे देखता रहे! कौन ऐसा सत्कुलप्रदीप कनकचन्द्र वंशधर होगा जो ऐसा अनाचार सह लेगा? मान लो, मरते समय, और डाकिनके मन्त्र फूँकते रहनेसे अगर किसी मूढ़मति ताऊकी वुद्धि भ्रष्ट हो जाय, तो क्या वुद्धिमान भतीजा उसे अपने हाथसे नहीं सुधार लेगा? इसमें कौन-सा अन्याय हुआ!'

हतबुद्धि रामलालने जब देखा कि उनकी स्त्री और पुत्र दोनों मिलकर कभी तर्जन-गर्जन और कभी अश्रु-वर्षण कर रहे हैं, तब वे तकदीर ठोंककर चुपचाप बैठ गये ; बेचारेने अन्न-जल तक छोड़ दिया।

इस तरह दो दिन चुपचाप बिना कुछ खाये-पीये बीत गये।

मुकदमेका दिन आया। इस बीचमें नवद्वीपने वरदाके ममेरे भाईको डर दिखाकर ऐसा वशमें कर लिया कि उसने बड़ी आसानीसे नवद्वीपकी तरफ गवाही दे दी।

जयश्री जब वरदाको त्यागकर दूसरी ओर जानेकी तैयारी कर रही थी तब रामलालकी पुकार हुई।

दो दिनसे खाना-पीना छोड़ देनेसे वृद्ध रामलालकी बड़ी बुरी हालत थी। ओठ सूख गये थे, जबान सूखकर तालूसे लग गई थी। अधमरे वृद्ध रामलालने अपनी कांपती-हुई शिथिल उंगलियोंसे गवाहके कठघरेको जोरसे दबाकर पकड़ लिया। और चतुर बैरिस्टर बड़े कौशलसे 'पेटकी बात' निकालनेके लिए जिरह करने लगे, यानी बहुत दूरसे शुरू करके बड़ी सावधानी और अत्यन्त धीर किन्तु वक्रगतिसे प्रसंगके पास पहुंचनेकी कोशिश करने लगे।

तब रामलालने जजकी ओर देखते-हुए हाथ जोड़कर कहा, "हुजूर, मैं बूढ़ा आदमी हूं, बहुत कमजोर हूं, ज्यादा बोलनेका दम नहीं मुझमें। मुझे जो-कुछ कहना है, संक्षेपमें कहे देता हूं। मेरे भाई स्वर्गीय गुरुचरण चक्रवर्ती मरते समय अपनी सारी जायदाद अपनी धर्मपत्नी श्रीमती वरदासुन्दरीको दे गये हैं। वसीयतनामा मैंने अपने हाथसे लिखा था और भाई साहबने उसपर दस्तखत किये थे। मेरे पुत्र नवद्वीपने जो वसीयतनामा दिखाया है वह झूठा है।" इतना कहकर रामलाल कांपने लगे और तुरत ही मूर्छित हो गये।

चतुर बैरिस्टरने बड़े गर्व और शेखीके साथ बगलमें बैठे-हुए अटर्नीसे कहा, "वाह जोत ! देखा, जिरहमें ऐसा कसकर फांसा कि कबूल करते ही बना !"

ममेरा भाई जोजीके पास दौड़ा गया, और बोला, "बुड्ढेने तो सब मट्टी ही कर दिया था, मेरी गवाहीसे मुकदमा सम्हल गया।"

उसकी जीजीने कहा, "अच्छा! आदमीको कौन पहचान सकता है! मैं तो बुड्ढेको भला-आदमी जानती थी।"

जेल गये-हुए नवद्वीपके बुद्धिमान मित्रोंने खूब सोच-विचारकर निश्चय किया कि 'बुड्ढेने जरूर डरकर ऐसी गवाही दे डाली है। कठघरेपर जाकर बुड्ढा बुद्धिको ठीक नहीं रख सका। ऐसा ठोस बेवकूफ सारे शहरमें ढूँढ़े न मिलेगा!'

इधर घर लौटते-लौटते रामलालको जोरोंका सन्निपात हो गया। और दो-चार दिन बाद ही, पुत्रका नाम लेते-लेते, बेचारा सर्वकार्य-विध्वंसकारी नवद्वीपका अनावश्यक निर्बोध पिता इस संसारसे सदाके लिए बिदा हो गया।

घरवालोंमेंसे किसी-किसीने कहा, "और-कुछ दिन पहले ही चला जाता तो अच्छा था।"

जिस-जिसने यह बात कही थी, उनका मैं यहाँ नाम लेना नहीं चाहता।

---

बंगला-रचना : १९४८
हिन्दी-अनुवाद : २००४

# ताराचन्दकी करतूत

लेखक-जातिकी प्रकृतिके अनुसार ताराचन्द जरा-कुछ झेंपू और मुँह-चोर आदमी थे। लोगोंके सामने निकलनेमें उनका सिर चकराता था। घर-बैठे कलम चलाते-चलाते उनकी दृष्टि घट गई, पीठ झुक गई, किन्तु फिर भी दुनियादारीका तजुरबा अभी बहुत ही थोड़ा है। लोक-व्योहारके बँधे-हुए बोल स्वभावतः उन्हें आते ही न थे, और इसलिए गृह-दुर्गसे बाहर वे अपनेको किसी भी तरह सुरक्षित न समझते थे।

लोग भी उन्हें एक अजीब ही चीज समझते थे; और इसमें उनका कोई दोष भी नहीं। मान लो, पहली मुलाकातमें किसी भलेमानसने उनसे बड़ी प्रसन्नतासे कहा कि 'आपके साथ मिलकर मुझे इतनी खुशी हुई कि जिसकी हद नहीं।' ताराचन्द चुपचाप बैठे बड़े ध्यानके साथ अपनी दाहनी हथेली देखने लगे। सहसा इस नीरवताका अर्थ ऐसा मालूम होता है कि 'हाँ, तुम्हें जो खुशी हुई सो हो सकती है, पर मुझे भी खुशी हुई है ऐसा झूठ मैं कैसे मुँहसे निकालूँ, यही सोच रहा हूं।'

दोपहरके लिए निमन्त्रण देकर लखपती घरका मालिक जब तीसरे पहर थाली परोसवाना शुरू कराता है,—और बीच-बीचमें विनीत प्रार्थनाके साथ भोज्य पदार्थकी तुच्छताके विषयमें ताराचन्दको सम्बोधन-पूर्वक कहता रहता है, 'कुछ भी न बन सका, गरीबकी रूखी-सूखी है, विदुरका आयोजन समझिये, आपको सिर्फ तकलीफ देना है', तब भी ताराचन्द ऐसे ही चुप बने रहते जैसे उसकी बात इतनी सही है कि उसका जवाब नहीं दिया जा सकता।

कभी-कभी ऐसा भी होता कि जब कोई भलामानस ताराचन्दसे आकर कहता कि उनके समान अथाह पाण्डित्य इस जमानेमें मिलना मुश्किल है, सरस्वती अपना पद्मासन त्यागकर उनके कण्ठमें आ बसी हैं, तब भी ताराचन्द उसका जरा भी प्रतिवाद नहीं करते,—मानो सचमुच ही सरस्वती उनका कंठ घेरे बैठी हों। ताराचन्दको यह जानना चाहिए कि मुँहपर जो प्रशंसा करते

हैं, और दूसरोंके सामने जो अपनी निन्दामें प्रवृत्त होते हैं, वे दूसरोंसे जवाब पानेकी आशासे ही बहुत-कुछ असंकोच अत्युक्ति कर डालते हैं। दूसरा पक्ष यदि शुरूसे आखिर तक तमाम बातें यों ही सुनता रहे, तो वक्ता अपनेको ठगाया गया समझकर बहुत ही दुःखित होता है। बल्कि उस हालतमें लोग अपनी बात झूठ साबित होनेपर भी उलटे खुश ही होते हैं।

किन्तु घरके आदमियोंके साथ ताराचन्दका व्यवहार दूसरी तरहका है, और तो क्या, उनकी खास स्त्री दाक्षायणी भी उनके साथ बातोंमें नहीं जीत पातीं। उन्हें बात-बातपर कहना पड़ता है, 'रहने दो, रहने दो,– मैं हारी, तुम जीते, बस! मुझे अभी और भी बहुतसे काम करने हैं।' वाक्-युद्धमें अपनी स्त्रीके मुँहसे हार मनवा लें, ऐसी शक्ति और इतना सौभाग्य भला कितने पतियोंको प्राप्त है?

ताराचन्दके दिन बड़े मजेमें बीत रहे थे। दाक्षायणीको इस बातका पक्का विश्वास था कि विद्या-बुद्धि और शक्तिमें उसके पतिके बराबरीका कोई नहीं है; और इस बातको वह मुँह खोलकर कह भी डालती है। सुनकर ताराचन्द कहते, 'तुम्हारे एकके सिवा दूसरा पति ही नहीं, फिर तुलना करो भी तो किससे?' इसपर दाक्षायणी बहुत गुस्सा हो जाती।

दाक्षायणीको सिर्फ एक ही बातका अफसोस था, वह यह कि उसके पतिकी असाधारण शक्तिका प्रकाश पाठक-समाज तक नहीं पहुंचता,– और न पतिकी तरफसे इस बारेमें कुछ कोशिश ही होती है। ताराचन्द जो लिखते हैं उसे छपाते नहीं।

दाक्षायणी कभी-कभी अनुरोध करके पतिके मुँहसे उनकी रचना सुना करती, और जितना ही उसकी समझमें न आता उतना ही वह आश्चर्यमें पड़ जाती। उसने 'रामायण' 'महाभारत' 'कविकङ्कण - चण्डी' पढ़ा है और कथाएँ भी सुनी हैं,– उनका सब-कुछ पानीकी तरह सरलतासे समझमें आ जाता है, उन्हें निरक्षर लोग भी आसानीसे समझ लेते हैं, किन्तु उसके पतिकी रचनाके समान पूरी तरहसे न-समझमें-आनेवाली ऐसी आश्चर्यकी चीज उसने पहले कभी नहीं सुनी।

वह मन-ही-मन सोचती, 'जब यह पुस्तक छपकर निकलेगी और कोई भी जब उसका एक अक्षर भी न समझ सकेगा, तब देश-भरके लोग आश्चर्यसे दंग रह जायेंगे।

उसने हजारों बार पतिसे कहा, "इन सबको तुम जल्दी छपा क्यों नहीं डालते!"

पति कहते, "पुस्तक छपानेके विषयमें भगवान मनु स्वयं कह गये हैं, 'प्रवृत्तिरेषा भूतानां निवृत्तिस्तु महाफला'।"

ताराचन्दके चार सन्तान हैं, और चारों ही कन्या। दाक्षायणी समझती है कि यह गर्भधारिणीकी ही त्रुटि है,— और इसके लिए अपनेको वह अपने प्रतिभाशाली पतिके तई बिलकुल अयोग्य स्त्री समझती है। जो पति बातकी बातमें ऐसे-ऐसे दुरूह ग्रन्थोंकी रचना कर सकता है, भला उसकी स्त्रीके गर्भसे लड़कियोंके सिवा और-कुछ न हो, स्त्रीके लिए इससे बढ़कर अपटुता और क्या हो सकती है!

सबसे बड़ी लड़की जब पिताकी छाती तक ऊँची हो गई तब ताराचन्दकी निश्चिन्तता जाती रही। और तब उन्हें होश आया कि एक-एक करके चारों लड़कियोंका व्याह करना है,— और उसके लिए काफी रुपयोंकी जरूरत है।

गृहणीने अत्यन्त निश्चिन्ततासे कहा, "तुम अगर जरा एक बार पूरा मन लगा दो, तो फिर किसी बातकी चिन्ता ही न रहे।"

ताराचन्द कुछ व्यग्रतासे पूछ उठे, "सचमुच! अच्छा, बताओ तो सही, क्या करना होगा?"

दाक्षायणीने संशय-रहित निरुद्विग्न भावसे उत्तर दिया, "कलकत्ते चले जाओ, और अपनी पुस्तकें छपाओ। लोग तुम्हें जान जायें, फिर देखना रुपये अपने आप आते हैं या नहीं!"

स्त्रीके आश्वासनसे ताराचन्दको भी धीरे-धीरे आश्वास मिलने लगा, और मनमें निश्चय-सा हो गया कि घर बैठे-बैठे अब तक उन्होंने जितना लिखा है उससे उनका अकेलेका ही नहीं बल्कि मुहल्ले-भरके लोगोंका कन्या-दायसे उद्धार किया जा सकता है।

कलकत्ता जाते समय एक जबरदस्त दिक्कत उठ खड़ी हुई। दाक्षायणीसे अपने निरीह और निःसहाय पतिको किसी भी तरह अकेला छोड़ते नहीं बना। जानेको तो वे अकेले ही जा सकते हैं, पर असल सवाल यह है कि वहाँ उन्हें खिला-पिलाकर और नित्य-नैमित्तिक कर्तव्योंकी याद दिलाकर दुनियादारीके विविध उपद्रवोंसे उनकी रक्षा कौन करेगा? और दूसरी तरफ परेशानी यह कि अनभिज्ञ पति भी अनजान जगहमें स्त्री-कन्याओंको साथ ले जानेमें डरते हैं और राजी नहीं होते। अन्तमें दाक्षायणीने महल्लेके एक चतुर आदमीको पतिके नित्य अभ्यासोंके बारेमें हजारों उपदेश देकर लाचारीसे उसीको अपने पदपर नियुक्त किया, और पतिको बहुत-बहुत सौगन्द दिलाकर, नाना प्रकारके तावीज-गंडे पहनाकर परदेश रवाना कर दिया। और फिर खुद घरमें पछाड़ खाकर बिस्तरपर गिर पड़ी और रोनी लगी।

कलकत्ता आकर ताराचन्दने अपने चतुर साथीकी सहायतासे 'वेदान्त-प्रभाकर' प्रकाशित किया। और इस तरह दाक्षायणीके गहने गिरवी रखकर जो-कुछ रुपये मिले थे उनमेंसे अधिकांश खर्च हो गये।

बिक्रीके लिए किताबोंकी दुकानोंपर और समालोचनाके लिए देशके तमाम छोटे-बड़े सम्पादकोंके पास 'वेदान्त-प्रभाकर' भेजा गया। डाकसे स्त्रीको भी एक प्रति रजिस्टरी करके भेज दी। रजिस्टरी इस डरसे की कि बीच ही में कहीं कोई उड़ा न ले।

गृहिणीने जिस दिन छपी-हुई किताबके ऊपरके पृष्ठपर छापेके हरूफोंमें अपने पतिका नाम छपा देखा, उस दिन मुहल्लेकी तमाम लड़कियोंको निमन्त्रण देकर खिलाया-पिलाया। और जहाँ सबके बैठनेका स्थान था वहाँ किताब पड़ी रहने दी।

जब सब आकर बैठ गईं, तो ऊँचे स्वरमें बोली, "अरे, यह पुस्तक यहाँ किसने रख दी! बेटी अन्नदा, जरा उस किताबको उठा देना, ऊपर उठाकर रख दूँ।" इन लड़कियोंमें अन्नदा पढ़ना जानती थी। दाक्षायणीने पुस्तक उठाकर टीनके बकसपर रख दी, और कुछ देर बाद एक चीज उतारनेमें उसे हाथसे गिरा दिया, और फिर, अपनी बड़ी लड़कीका नाम लेकर बोली, "सुशी,

बाबूजीकी पुस्तक पढ़ना चाहती है क्या? तो लेती क्यों नहीं, पढ़ पढ़, इसमें शरम काहेकी!" किन्तु बाबूजीकी पुस्तक पढ़नेके लिए सुशीलाको बिलकुल ही आग्रह न था। कुछ देर बाद फिर उसे डाटकर कहने लगी, "छिः, बेटी, बाबूजीकी किताब इस तरह बिगाड़ते नहीं, अपनी कमला-जीजीके हाथमें दे दे, वह उस आलमारीके ऊपर रख देगी।"

सचमुच, पुस्तकके अगर जरा भी कहीं चेतना होती, तो इस एक ही दिनके उत्पीड़नसे वेदान्तका प्राणान्त हो जाता।

एक-एक करके सब समाचार-पत्रोंमें समालोचना निकलने लगी।

गृहिणीने जो सोचा था वह बहुत अंशोंमें सत्य साबित होने लगा। ग्रन्थका एक भी अक्षर न समझमें आनेके कारण देश-भरके समालोचक अत्यन्त विह्वल हो उठे। सभीने एकस्वरसे कहा कि 'ऐसा सारगर्भित ग्रन्थ आज तक प्रकाशित नहीं हुआ।' जो समालोचक रेनाल्ड्सके 'लन्दन-रहस्य' के हिन्दी-अनुवादके सिवा और-कोई पुस्तक छूते तक नहीं थे उन्होंने बड़े उत्साहके साथ लिखा, "इसके ढेर-के-ढेर नाटक-उपन्यासोंके बदले यदि इस श्रेणीके दो-एक ग्रन्थ बीच-बीचमें निकलते रहें, तो हमारा साहित्य सचमुच ही पढ़ने-योग्य हो जाय।"

जिस व्यक्तिने वंश-परम्परासे वेदान्तका कभी नाम भी न सुना था उसीने सिर्फ यह लिखा कि 'लेखकके साथ कई स्थलोंपर हमारा मतभेद है, स्थानाभाव के कारण यहाँ उनका उल्लेख नहीं किया जा सका; परन्तु फिर भी साधारण तौरपर यह कहा जा सकता है कि ग्रन्थकारके साथ हमारे मतका बहुत जगह सामञ्जस्य पाया जाता है।' बात अगर सच होती, तो कम-से-कम ग्रन्थको जला देना ही उचित था।

देशमें जहाँ-कहीं जितने भी पुस्तकालय थे और नहीं थे, उन सबके मन्त्रियोंने मुद्राके बदले मुद्राङ्कित पत्र भेजकर ताराचन्दसे ग्रन्थकी भिक्षा चाही। बहुतोंने लिख भेजा कि 'आपके इस विचारशील ग्रन्थसे देशका बड़ा-भारी अभाव दूर हो गया।' 'विचारशील ग्रन्थ' किसे कहते हैं, ताराचन्द ठीक-ठीक समझ न सके, किन्तु फिर भी, उन्होंने पुलकित चित्तसे गाँठसे डाकखर्च देकर हरएक पुस्तकालयको 'वेदान्त-प्रभाकर' भेज दिया।

इस तरह बेशुमार तारीफोंकी वर्षासे ताराचन्द जब बहुत ज्यादा खुश हो रहे थे, ठीक उसी मौकेपर उन्हें घरकी एक चिट्ठी मिली कि 'उनकी स्त्रीके बहुत जल्द पांचवीं सन्तान होनेवाली है',– और तब कहीं वे अपने रक्षकको साथ लेकर किताबोंके रुपये वसूल करने दूकानोंपर पहुंचे।

लेकिन, प्रायः सभी दूकानदारोंने लगभग एक ही तरहका जबाब दिया, 'अभी तो एक भी किताब नहीं बिकी।' सिर्फ एक दूकानदारके मुँहसे यह सुना कि बाहरसे एक मांग आई थी और वी॰पी॰ भी भेजी गई थी, पर वह लौट आई,– इससे उलटा उसे डाकखर्चका दण्ड देना पड़ा। और इसके लिए वह ग्रन्थकारपर बहुत ही नाराज हुआ और उसी समय किताब वापस करनेको तैयार हो गया।

ग्रन्थकार घर लौटकर बहुत-कुछ सोचते रहे, किन्तु उनकी कुछ समझमें न आया। अपने 'विचारशील ग्रन्थ' के विषयमें जितना ही ज्यादा विचार करने लगे उतना ही पाठकोंकी तरफसे किये-गये अविचारपर उन्हें गभीर दुःख होने लगा। अन्तमें, जो-कुछ रुपये बचे थे उन्हींके सहारे वे देशकी तरफ़ चल दिये।

घर आकर ताराचन्दने बड़े आडम्बरके साथ अपनी स्त्रीके आगे प्रसन्नता प्रकट की। दाक्षायणी हँसती-हुई शुभ-संवादके लिए प्रतीक्षा करती रही।

फिर ताराचन्दने 'गौड़-समाचार'का एक अङ्क लाकर गृहिणीकी गोदमें रख दिया। पढ़कर मन-ही-मन उसने सम्पादकके लिए अक्षय धन और पुत्रकी कामना की, और उनके मुंहपर मानसिक पुष्प-चन्दनका अर्घ्य भी अर्पित किया। और समालोचना पूरी पढ़ चुकनेके बाद फिर वह पतिकी तरफ देखने लगी। पतिने तब 'नवप्रभात' खोलकर रख दिया। पढ़कर आनन्दसे विह्वल दाक्षायणीने फिर पतिके मुंहपर आशा-भरी स्निग्ध दृष्टि डाली।

तब ताराचन्दने 'युगान्तर' निकाला। उसके बाद? उसके बाद दिखाया 'भारत-भाग्यचक्र', उसके बाद 'शुभ-जागरण', और फिर क्रमशः 'नवोदय', 'संवाद-तरङ्ग-भङ्ग', 'अरुणालोक', 'आशा', 'आगमनी', 'जागरणी', 'उच्छ्वास', 'पुष्प-मञ्जरी', 'सहचरी', 'सीता-गजट', 'अहल्या-लाइब्रेरी-प्रकाशिका', 'ललित

समाचार', 'कोतवाल', 'विश्व-विचारक', 'लावण्य-लतिका' इत्यादि। हँसते-हँसते गृहिणीके आनन्दाश्रु झरने लगे। आँखें पोंछकर स्त्रीने फिर एक बार पतिके कीर्ति-रश्मिसे समुज्ज्वल मुखकी ओर देखा। पतिने कहा, "अभी और-भी बहुतसे अखबार बाकी हैं।"

दाक्षायणीने कहा, "उन्हें शामको देखूंगी, अब और-और बातें सुनाओ, कैसे क्या हुआ?"

ताराचन्द बोले, "अबकी बार कलकत्ता जाकर सुन आया हूं कि लाट साहबकी मेमने एक किताब निकाली है; लेकिन उसमें 'वेदान्त-प्रभाकर' का कोई उल्लेख नहीं किया।"

दाक्षायणीने कहा, "अरे, इन सब बातोंको जाने दो, और क्या लाये हो सो बताओ न!"

ताराचन्दने कहा, "कुछ चिट्ठियां भी हैं।"

अन्तमें उसे साफ-साफ कहना पड़ा, "रुपये कितने लाये?"

ताराचन्दने उदास मुँहसे उत्तर दिया, "विधुभूषणसे पांच रुपये उधार लेकर घर आया हूं।"

अन्तमें दाक्षायणीने जब सारा हाल सुना तब दुनियाकी भलाईके बारेमें उसका तमाम विश्वास पलट गया। अवश्य ही दूकानदारोंने उसके पतिको ठग लिया है, और देश-भरके तमाम खरीददारोंने षड़यन्त्र करके दूकानदारोंसे छकाया है।

अन्तमें, सहसा याद उठ आई कि उसने जिसे अपना प्रतिनिधि बनाकर पतिके साथ भेजा था उसी विधुभूषणने ही भीतर-ही-भीतर दूकानदारोंसे मिलकर ऐसा किया है, और फिर जितना दिन चढ़ने लगा उतना ही साफ़ समझमें आने लगा कि उस मुहल्लेके विश्वम्भर चटर्जी उसके पतिके पूरे दुश्मन हैं, यह सब कार्रवाई उन्हींकी है। हां, जरूर, जिस दिन उसके पति कलकत्ता गये थे उसके दो ही दिन बाद विश्वम्भरको उसने बड़के नीचे मोहल्लेके कन्हाई पालसे बात करते देखा था; और चूंकि कन्हाई पालके साथ अक्सर उसकी

बातचीत हुआ करती थी, इससे उस समय सन्देह नहीं हुआ, अब सब साफ समझमें आ रहा है।

दाक्षायणीको घर-गृहस्थीकी दुश्चिन्ता दिनों-दिन बढ़ने ही लगी। जब अर्थोपार्जनका ऐसा अच्छा और सुगम उपाय व्यर्थ हो गया तो अपना कन्या-प्रसवका अपराध उसे चौगुना सताने लगा। फिर वह विश्वम्भर, विधुभूषण या देशके अधिवासियोंको इस अपराधके लिए जिम्मेदार न कर सकी,– सारा अपराध एक अपने ही सिरपर लाद लिया। सिर्फ जो लड़कियाँ पैदा हुई हैं और होंगी, उन्हें भी जरा-जरा बाँट दिया। दिन और रात, एक घड़ीके लिए भी उसके मनमें शान्ति न रही।

ज्यों-ज्यों प्रसवका समय नजदीक आने लगा त्यों-त्यों दाक्षायणीके शरीर की हालत बिगड़ने लगी। सबको विशेष चिन्ता हो गई।

निरुपाय ताराचन्द पागलकी तरह विश्वम्भरके पास दौड़े गये। बोले, "भाई साहब, मेरी इन पचास किताबोंको गिरीवी रखकर अगर कुछ रुपये दे दो, तो मैं शहरसे अच्छी दाई बुलाकर दिखा देखूँ।"

विश्वम्भरने कहा, "भाई, इसके लिए कोई फिकर नहीं, रुपया जो लगें सो मैं दे दूँगा, तुम ये किताबें ले जाओ।" इतना कहकर उसने कन्हाई पाल्से, बहुत-कुछ कहा-सुनी करके, कुछ रुपये लाकर दिये, और विधुभूषण स्वयं अपनी गाँठसे राहखर्च देकर कलकत्तेसे दाई ले आया।

दाक्षायणीने न-जाने क्या सोचकर पतिको कमरेमें बुलवा लिया; और अपने सरकी कसम देकर कहा, "जब कभी तुम्हें वह दर्द सतावे, तो साधुकी दी-हुई वो दवा खाना न भूलना, और इस तावीजको कभी न खोलना।" और भी बहुत-सी छोटी-छोटी बातें पतिको समझाई, और उनका हाथ पकड़कर उनसे सब मंजूर करा लीं। फिर बोली, "विधुभूषणका जरा भी विश्वास नहीं, उसीने हमारा सत्यानाश किया है।" नहीं तो वह औषधि तावीज और सरकी कसम-समेत अपने पतिको उसीके हाथ सौंप जाती।

इसके बाद उसने अपने महादेवके समान विश्वासप्रवण भोलानाथ पतिको संसारके निर्मम कुटिलबुद्धि षड़यन्त्रकारियोंके विषयमें बार-बार सावधान कर

दिया। अन्तमें चुपकेसे बोली, "देखो, मेरे जो लड़की होगी वह अगर जिन्दा रहे, तो उसका नाम रखना 'वेदान्तप्रभा', बादमें फिर चाहे उसे 'प्रभा' कहकर ही बुलाना, कोई हर्ज नहीं।" इतना कहकर पतिके पाँव छुए और पाँवोंकी धूल माथेसे लगाई। मन-ही-मन कहने लगी, 'सिर्फ लड़कियाँ पैदा करने ही पतिके घर आई थी। अबकी शायद उससे पिण्ड छूट जाय।'

दाईने जब कहा, "माजी, देखना जरा, लड़की कैसी सुन्दर हुई है!"

तब माने एक बार लड़कीको देखकर आँखें मींच लीं, और बड़े कोमल स्वरमें कहा, "वेदान्तप्रभा!"

इसके बाद फिर उसे इस लोकमें एक भी बात कहनेका अवसर न मिला।



बंगला - रचना : १९४८
हिन्दी - अनुवाद : २००४

# अधिनेता

ऊपर पहाड़की चोटीपर बैठा है भक्त, तुषार-शुभ्र नीरवतामें ;
आकाशमें सदाजाग्रत दृष्टि उसकी ढूँढ़ रही है प्रकाशका संकेत ।
निशीथ रात्रिका घोर अन्धकार है सामने, निशाचर पक्षी चीख रहे हैं ।
भक्त कहता है, "डरो मत, भाई, मानवको महान समझो ।"
कोई नहीं सुनता, सब कहते हैं, "पशुशक्ति ही आद्याशक्ति है, पशु ही शाश्वत है ।"
कहते हैं, "साधुता है कहाँ ? आत्म-प्रवञ्चक है तुम्हारी यह साधुता !"
पर, चोट खानेपर विलाप करते हैं, कहते हैं, "भाई, तुम कहाँ हो ?"
जवाबमें सुनते हैं, "मैं तुम्हारे ही पास हूं, भाई !"
अँधेरेमें सुझाई नहीं देता कुछ ; वहस करते हैं, "भयार्तकी मायासृष्टि है यह,
अपनेको सान्त्वना देनेकी विडम्बना ।"
कहते हैं, "आदमी हमेशा संघर्ष करता रहेगा, लड़ता ही रहेगा,
मरीचिकाके हकके लिए,
हिंसा-कण्टकित अन्तहीन मरुभूमिपर ।"

बादल हट गये । शुक्रतारा चमक उठा पूर्व-दिगन्तमें ।
पृथिवीकी छातीमेंसे आरामकी एक लम्बी सांस निकली ।
भक्तने कहा, "समय आ गया ।"
"काहेका समय ?"
"यात्राका, चलनेका ।"
सब सोचने लगे बैठे-बैठे ।
अर्थ नहीं समझ सके ; अपने-अपने मन माफिक अर्थ लगा लिया सबने ।
प्रभातका स्पर्श मिट्टीमें भिद गया गहराई तक ;
विश्व-सत्ताकी जड़ोंमें काँप उठा जीवनका चाञ्चल्य ।
मालूम नहीं कहाँसे एक अतिसूक्ष्म स्वर
सबोंके कानोंमें बोल उठा, "चलो सार्थकताके तीर्थको ।"

प्रभातके प्रथम प्रकाशने भक्तके भालपर सुनहला चन्दन लेप दिया,
सभी बोल उठे, "भाई, हम तुम्हारी वन्दना करते हैं।"
दयाहीन दुर्गम मार्ग है ऊबड़खाबड़ कण्टकाकीर्ण।
भक्त चला है; उसके पीछे हैं बलिष्ठ और कमजोर,
जवान और बूढ़े; वे भी हैं जो दुनियापर हुकूमत करते हैं,
और वे भी हैं जो अध-पेट खानेके बदले जमीन जोतते हैं।
कोई थक गया है, किसीके पाँवोंमें छाले पड़ गये हैं;
किसीके मनमें क्रोध है तो किसीके मनमें सन्देह।
वे हर कदमको गिनते हैं और पूछते हैं, "कितनी दूर है और!?"
जवाबमें भक्त सिर्फ भजन गाता है।
सुनकर सबकी भौंहें तन जाती हैं; पर लौटते नहीं बनता।
चलते-हुए जन-पिण्डके तीव्र वेग और अनतिव्यक्त आशाकी मार
उन्हें ढकेले लिये जा रही है।
नींद घटी, आराम घटा; डर आया, आशंका होने लगी कि
कहीं पीछे न रह जायें, कहीं वञ्चित न होना पड़े।
आपसमें व्यग्रताकी होड़-सी चलने लगी पहले पहुंचनेकी।
दिनपर दिन बीतते ही गये। दिगन्तके बाद दिगन्त आता ही रहा,
अज्ञातका आमन्त्रण अदृश्य संकेतका इशारा करने लगा।
सबका चेहरा क्रमशः कठोर हो उठा, असन्तोषका भाव दिखाई दिया,
अविश्वास बढ़ने लगा, विरोध उग्रसे उग्रतर होने लगा।

रात आई। यात्री वटवृक्षके नीचे आसन बिछाके बैठ गये।
जोरका एक झोंका आया, दिया बुझ गया, घना अंधेरा छा गया।
नींद, हां नींद आई मूर्छा बनकर, गहरी बेहोशीका दुपट्टा ओढ़े:
जनतामेंसे न-जाने कौन सहसा उठ खड़ा हुआ,
अधिनेताकी ओर उंगली उठाकर बोल उठा,
"झूठा कहींका, हमें धोखा दिया तुमने!"

तिरस्कार एक कण्ठसे दूसरे कण्ठमें, क्रोध एक मनसे दूसरे मनमें
फैलता ही चला गया ; धधक उठी हिंसा ।
इतनेमें सहसा एक दुस्साहसी उठा, महामूर्खा थी उसकी सहचरी,
उसने वार किया भक्तपर । मार डाला अधिनायकको ।
अँधेरेमें उसका चेहरा नहीं दिखाई दिया ।
एकके बाद एक उठते ही गये लोग, चोटपर चोट करते ही गये सब,
नेताकी प्राणहीन देह जमीनसे जा लगी, मिट्टी मिट्टीसे जा मिली ।
निशीथ रात है, चारों ओर गहरा सन्नाटा ।
झरनेका झरझर कलगान क्षीण हो आया ।
हवाके साथ चली आ रही थी जूहीकी मीठी गन्ध ।
यात्रियोंका मन आशंकाके पंजेमें मूर्छित-सा पड़ा है ।
स्त्रियाँ रो रही हैं ; पुरुष झुँझलाकर डाट रहे हैं, "चुप !"
कुत्ता भूंक उठता है ;
चाबुक खाकर आर्तनादमें उसका कंठ रुक जाता है ।
रात बीतना ही नहीं चाहती ।
अपराधकी नालिश लिये-हुए स्त्री-पुरुषोंका तर्क तीव्र होता जाता है ।
सभी चिल्लाते हैं, चीखते हैं, गरजने लगते हैं ;
अन्तमें मियानमेंसे कटार निकलना चाहती है ।

इतनेमें अँधेरा क्षीण हुआ, पौ फटी ।
प्रभातका प्रकाश पहाड़की चोटी तक फैल गया, आकाश चमक उठा ।
सहसा सबके सब स्तब्ध हो गये ।
सूर्य-किरणोंकी उंगलीने आकर
रक्ताक्त मृत महामानवके प्रशान्त ललाटका स्पर्श किया ।
स्त्रियाँ फूट-फूटकर रोने लगीं, पुरुषोंने अपना मुँह ढक लिया दोनों हाथोंसे ;
कोई-कोई आँख बचाकर भागना चाहता है, पर भागते नहीं बनता ;
अपराधकी जंजीरोंसे अपनी बलिके आगे वे बँधे खड़े हैं ।

आपसमें एक दूसरेसे पूछते हैं, "कौन हमें राह दिखायेगा ?"
पूर्वदेशके वयोवृद्धने कहा,
"हमने जिसे मारा है, वही दिखायेगा ।"
सबके सब निरुत्तर हैं, सिर झुकाये खड़े हैं ।
वृद्धने फिर कहा, "संशयसे उसे हमने अस्वीकार किया है,
क्रोधसे हमने उसकी हत्या की है,
प्रेमसे अब हम उसे ग्रहण करेंगे ।
कारण, मृत्युसे वह हम-सबके जीवनमें संजीवित है,
वही तो है महामृत्युंजय !"
सबके सब एकसाथ खड़े हो गये, कंठ मिलाकर एकसाथ गा उठे,
"जय मृत्युञ्जयकी जय !"
मानवात्मा जाग उठी, हजारों-लाखों कण्ठोंकी निर्झरध्वनि बोल उठी,
"चलो चलें, प्रेम-तीर्थकी यात्रा करें, शक्ति-तीर्थके दर्शन करें ।"
अब कोई रास्ता नहीं पूछता, किसीके मनमें न संशय है न क्लान्ति ।
मृत अधिनेताकी महान आत्मा उनके साथ है, भीतर-बाहर सर्वत्र ।
कहती है, "रुको मत, साथियो !
अन्धी काली रातमेंसे ही हमें पहुंचना है मृत्युहीन ज्योतिर्लोकमें ।"
अँधेरेमें सब चलते हैं । मार्ग मानो अपने मानी आप ही जानता हो ।
पाँवके नीचेकी धूल भी मानो नीरव स्पर्शसे दिशा बताती चलती हो ।
स्वर्गपथके यात्री नक्षत्रोंका दल मूक संगीतमें कहता है,
"साथियो, बढ़े चलो !"
अधिनेताकी आकाशवाणी सुनाई देती है,
"अब देर नहीं, आ पहुंचे ।"

---

बंगला-रचना : श्रावण १९८८
हिन्दी - अनुवाद : चैत्र २००४



'जय मृत्युञ्जयकी जय !'

# महात्मा गान्धी

भारतवर्षकी अपनी एक पूरी भौगोलिक मूर्ति है। पुराने जमानेमें देश मनसे चाहता था कि उसमें पूर्व-प्रान्तसे लेकर पश्चिम-प्रान्त तक, उत्तरमें हिमालयसे लेकर दक्षिणमें कन्याकुमारी तक जो एक सम्पूर्णता या पूरापन है उसकी तसवीर, उसकी प्रतिमा हृदयमें धारण करे। 'महाभारत'में इस उद्यम का स्पष्ट और जाग्रत परिचय मिलता है कि किसी समय देशके मनमें, विभिन्न समय और नाना स्थानोंमें, जो-कुछ विच्छिन्न या बिखरा पड़ा है उसे वह इकट्ठा करके देखे, भारतके भौगोलिक स्वरूपकी उपलब्धि करे। तब इसका एक तरीका था, एक अनुष्ठान चालू था, वह था तीर्थ-भ्रमण। देशमें पूरबी छोरसे लेकर पश्चिमी छोर तक और उत्तरकी चोटीसे लेकर दक्षिण-समुद्र तक सर्वत्र इसके पीठस्थान थे, वहाँ तीर्थ थे, और उन तीर्थोंने भक्तिकी एक धारा बहाकर सारे भारतवर्षको मनके भीतर लानेका सहज उपाय चालू कर रखा था।

भारत एक विशाल देश है। प्राचीन कालमें इसको सम्पूर्ण-रूपसे मनके भीतर ग्रहण करना मुश्किल था। आज जरीब या सर्वे करके, नक्शा बनाकर, भूगोलके वर्णनमें गूँथकर भारतवर्षके रूपके विषयमें जिस धारणाको मनमें स्थान देना सहज हो गया है, प्राचीन कालमें वैसा नहीं था। एक हिसाबसे अच्छा था यह। आसानीसे जो मिलता है, मनमें वह तह तक जाकर नहीं पैठता। यही वजह है कि कृच्छ्र-साधन करके, कायक्लेश और दुःख-कष्ट अंगीकार करके जो भारतकी परिक्रमा की जाती थी और उससे जो अनुभव प्राप्त होता था वह बहुत ही गहरा होता था, और मनसे हटाये नहीं हटता था।

'महाभारत'के बीचमें 'गीता' प्राचीनके उस समन्वय-तत्त्वको उज्ज्वल किये हुए है। कुरुक्षेत्रके केन्द्रस्थलमें यह जो थोड़ी-सी दार्शनिक रूपमें चर्चा की गई है, इसे काव्यकी दृष्टिसे असंगत कहा जा सकता है, और ऐसा भी कहा जा सकता है कि मूल 'महाभारत'में यह नहीं थी। बादमें जिन्होंने इसे बिठाया है वे जानते थे कि उदार काव्य-परिधिके भीतर, भारतकी चित्त-भूमिके बीचमें

इस सार-तत्त्वकी अवतारणा करना आवश्यक है। तब सारे भारतवर्षको भीतर और बाहरसे उपलब्धि करनेका प्रयास चालू था धर्मानुष्ठानके भीतर-ही-भीतर। 'महाभारत' पढ़ना जो हमारे देशमें धर्म-कर्ममें शामिल हुआ, सिर्फ तत्त्वकी दिशामें ही उसकी उपयोगिता हो सो बात नहीं, बल्कि देशकी उपलब्धि करानेके लिए भी उसकी कार्यकारिता काफी है। और तीर्थयात्रियोंने भी लगातार चारों तरफ घूम-फिरकर, देशका बार-बार स्पर्श करके अत्यन्त अन्तरङ्ग रूपसे क्रमशः इसकी एकरूपताको मनमें स्थान देनेकी कोशिश की है। यह हुई पुराने जमानेकी बात।

अब जमाना बिलकुल बदल गया है। आज देशके आदमी अपने प्रादेशिक कोनोंमें, संकीर्णताके कारागारमें कैद रहना चाहते हैं। संस्कार और लोकाचारके जालमें हम बुरी तरह फँस गये हैं। किन्तु 'महाभारत'के प्रशस्त क्षेत्रमें एक तरहकी मुक्तिकी हवा है। उस महाकाव्यके विशाल प्राङ्गणमें मनस्तत्त्वकी कितनी परीक्षाएँ हुई हैं, कोई ठीक है! जिसे हम साधारणतः निन्दनीय कहते हैं उसे भी वहाँ जगह मिल गई है। अगर मन हमारे तैयार हों तो दोष-त्रुटि और अपराध सबको पार करके 'महाभारत' की वाणीको हम जरूर समझ सकते हैं। 'महाभारत' में एक उदात्त शिक्षा है,– वह ना-अर्थक नहीं, सद्-अर्थक है, अर्थात् उसमें एक 'हाँ' है। बड़े-बड़े वीर-पुरुष जो अपने माहात्म्यके गौरवसे उन्नत-मस्तक हैं उनमें भी दोष-त्रुटियाँ हैं, किन्तु उन दोष-त्रुटियोंको खुद पीकर ही वे बड़े हुए हैं। मनुष्यके विषयमें यथार्थ रूपसे विचार करनेकी महान शिक्षा हमें 'महाभारत' से ही मिलती है।

पाश्चात्य संस्कृतिके साथ हमारा सम्बन्ध होनेके बादसे और भी कुछ विचारणीय विषय आ गये हैं जो पहले नहीं थे। प्राचीन कालके भारतमें देखा जाता है कि स्वभावसे या कार्यसे जो अलग हैं उन्हें अलग श्रेणीमें बाँट दिया गया है। फिर भी, खंडित हो जानेके बाद भी, उनमें एकता-साधनकी प्रचेष्टा थी। सहसा पश्चिमके सिंहद्वारको भेदकर शत्रुका आगमन हुआ। आर्योंने उसी मार्गसे आकर एक दिन पंचनदीके किनारे उपनिवेश कायम किया था; और उसके बाद विन्ध्याचल पार करके धीरे-धीरे वे सारे भारतवर्षमें

फैल गये थे। भारत तब गान्धार आदि आस-पासके प्रदेशों-सहित एक समग्र संस्कृतिमें घिरा होनेसे उसपर बाहरकी चोट नहीं लगी। उसके बाद एक दिन आया जब कि बाहरके संघातसे हम न बच सके। वे संघात थे विदेशी, उनकी संस्कृति हमसे जुदा थी। जब वे यहाँ आये तब देखा गया कि हम 'एकसाथ' थे, किन्तु 'एक' नहीं हुए। इसीसे सारे भारतवर्षमें विदेशी आक्रमणकी एक बाढ़-सी बह गई।

उसके बादसे हमारे दिन कटने लगे दुःख और अपमानकी ग्लानिमें। विदेशी आक्रमणमें, जिनको जैसा मौका मिला, कितने ही एक दूसरेके साथ मिलकर अपना-अपना प्रभाव फैलानेमें जुट गये तो कितने ही अलग-अलग जगहोंसे खण्ड-खण्ड और विश्रृंखल-रूपसे विदेशियोंको बाधा देने लगे, अपनी स्वाधीनताकी रक्षाके लिए। पर किसीको भी किसी तरह सफलता नहीं मिली। राजपूताना, महाराष्ट्र और बंगालमें लड़ाई बहुत दिनों तक शान्त नहीं हुई। इसका कारण यह था कि जितना बड़ा देश था उतनी बड़ी एकता नहीं हुई, दुर्भाग्यके भीतरसे हमने जानकारी तो हासिल की, किन्तु सदियों बाद। विदेशी आक्रमणकारियोंके लिए रास्ता साफ हो गया हमारी इस अनेकतासे। हमारे नजदीकी दुश्मनपर एकसाथ भड़भड़ाकर आ पड़े समुद्र-पारके विदेशी दुश्मन, वाणिज्य-जहाज लिये-हुए। पुर्तगीज आये, ओलान्दाज आये, अंगरेज आये। सबने आकर जोरके धक्के लगाये, और देख लिया कि 'इस देशमें ऐसी कोई चहारदीवारी नहीं जो लाँघी न जा सके।' हम अपनी शक्ति-सम्पदा सब-कुछ देने लगे, हमारे अन्दर कमजोरी आई, मनोबलकी दिशामें भी हम पूंजी खो बैठे, बिलकुल रीते खोखले हो गये हम। बाहरकी दीनता ऐसे ही भीतर दीनता ला देती है।

ऐसे बुरे दिनोंमें हमारे साधक पुरुषोंके मनमें जिस चिन्ता-धाराका स्रोत बह रहा था, उसमें थी 'परमार्थको ओर लक्ष्य रखकर भारतकी स्वाधीनताको उद्घोषित करनेकी आध्यात्मिक प्रचेष्टा।' तबसे हमारा मन चल दिया है पारमार्थिक पुण्य-उपार्जनकी ओर। वहाँ तक हमारा पार्थिव वैभव पहुँचा ही नहीं जहाँ यथार्थ दीनता थी और सच्ची शिक्षाकी कमी थी। पारमार्थिक

पूंजी पानेके लोभसे जिस पार्थिव पूंजीको हम खर्च करते हैं वह पड़ती है जाकर महन्त और पुजारी-पंडोंके गर्वसे फूले-हुए पेटमें। इससे, सिवा क्षयके, देशकी जरा भी वढ़वारी नहीं होती।

इस विशाल भारतवर्षके विराट जन-समाजमें और-भी एक श्रेणीके लोग हैं जो जप-तप और ध्यान-धारणा करनेके लिए मनुष्यको त्यागकर, घर-गृहस्थीको गरीवी और दुःखके हाथ सौंपकर, परमार्थ साधने चल देते हैं। इन असंख्य उदासीनोंके लिए, इन मोक्ष-कामियोंके जीनेके लिए अन्न वे ही जुटाते हैं जो उनके मतसे 'मोहग्रस्त और संसारासक्त हैं।' एक वार किसी गांवमें ऐसे ही एक संन्यासीके साथ मेरी भेंट हो गई थी। मैंने कहा, 'गांवमें जो दुराचारी दुःखी रोगी वगैरह हैं, उनके लिए आप कुछ करते क्यों नहीं?' मेरी वात सुनकर वे वोले, "क्या कहा! जो सांसारिक मोहग्रस्त प्राणी हैं उनके लिए सोचना होगा हमें! हम ठहरे साधक, विशुद्ध आनन्दके लिए घर-संसार छोड़कर दीक्षा ली है, अव फिरसे हम उसी जजालमें फँस जायें!" यह बात जिन्होंने कही थी उनसे, और उन-जैसे अन्य सभी संसारसे उदासीन संन्यासियोंको वुलाकर यह पूछनेकी इच्छा होती है कि 'महात्मन्, आपके इस पार्थिव शरीरको हृष्ट-पुष्ट और चिकना वनाये रखनेके लिए 'भोग' कौन जुटाता है?' जिन्हें वे पापी और हेय समझकर त्याग आये हैं, आखिर वही संसारी जीव ही तो उनके लिए भोजन-वस्त्र जुटाते हैं। लगातार परलोककी ओर देखते-देखते हम अपनी शक्तिका कितना फजूल-खर्च करते हैं इसका कोई ठिकाना है! सदियोंसे भारतकी यह कमजोरी पनपती आ रही है। इसकी जो सजा है, इसी लोकके विधाताने वह सजा हमें दी है। उन्होंने हमें आदेश दिया है कि अपनी सेवासे, अपने त्यागसे हमें इस लोकके काविल वनना होगा। उस आदेशकी हमने अवमानना की है, लिहाजा उसकी सजा हमें भुगतनी ही पड़ेगी।

आजकल योरोप-भरमें स्वाधीनताकी प्रतिष्ठाके लिए उद्यम चल रहा है। इटलीने किसी समय विदेशियोंके पंजेमें फँसकर धिक्कृत जीवन विताया था। अन्तमें, इटलीके जो त्यागी थे, वीर थे, मैजिनी और गैरीवाल्डीने विदेशियोंके

अधीनता-पाशसे छुड़ाकर अपने देशको स्वाधीन बनाया। अमेरिकाके युक्त-राष्ट्रके लिए भी देखा गया है कि स्वाधीनताकी रक्षा करनेके लिए उन्हें कितना दुःख, कितना उद्यम और कितना संग्राम करना पड़ा है! मनुष्यको मनुष्यके योग्य अधिकार देनेके लिए पाश्चात्य देशोंमें कितनोंने अपनी बलि दी है, यह छिपा नहीं है। भेद डालकर परस्परका जो अपमान किया जाता है उसके खिलाफ पश्चिमी देशोंमें आज भी विद्रोह जारी है। उन देशोंमें जनसाधारण सर्वसाधारण मानवीय गौरवके अधिकारी हैं, और इसीलिए राष्ट्र-तंत्रका सारा अधिकार सर्वसाधरणमें व्याप्त है। वहाँ कानूनके आगे अमीर और गरीबमें, ब्राह्मण और शूद्रमें कोई भेद नहीं। एकतामें गुंथकर स्वाधीनता कायम करनेकी शिक्षा हमें पाश्चात्यके इतिहाससे मिली है। और, 'सब भारतवासी मिलकर अपने देशका शासन-तंत्र आप चलायें' इस बातकी इच्छा भी हममें पश्चिमको देखकर पैदा हुई है। इतने दिनोंसे हम अपने गांव और पड़ोसियोंको लेकर खण्ड-खण्ड रूपसे छोटी-छोटी परिधिके भीतर काम करते आये थे और उसीके अनुरूप हमारी विचारधारा भी थी। गांवोंमें कुए, ताल और मन्दिर बनवा कर हमने अपनेको सार्थक समझा, और उन गांवोंको ही जन्मभूमि मानानेका हमें कभी मौका ही नहीं मिला। प्रान्तीयताके जालमें फंसकर और अपनी मानसिक कमजोरियोंसे बेबस होकर हम जब पड़े कांप रहे थे तब रानडे, सुरेन्द्रनाथ, गोखले जैसे महापुरुष आये और उन्होंने जन-साधारणको गौरव देना शुरू कर दिया। उनके द्वारा शुरू की-गई साधनाको आज जो लोग अपनी प्रबल आत्म-शक्तिसे खूब तेजीके साथ आश्चर्यजनक सिद्धिकी ओर बढ़ाये ले जा रहे हैं, आज हम यहाँ उसी महात्माकी बात सोचनेके लिए इकट्ठे हुए हैं, वे हैं महात्मा गान्धी।

लोग पूछ सकते हैं, 'पहले-पहले क्या ये ही आये हैं? इनके पहले क्या कांग्रेसके भीतर रहकर औरोंने बहुतसे काम नहीं किये?' निस्सन्देह बहुतोंने बहुत-कुछ किया है, पर उनके नाम लेते ही हम देखेंगे कि कितना स्वल्प था उनका साहस, कितना क्षीण था उनका कण्ठ। पहलेके कांग्रेस-जन शासकोंके पास कभी ले जाते थे प्रार्थनाकी डाली और कभी दिखाते थे नाराजगी

मिथ्या भय। वे समझते थे कि कभी तीव्र और कभी मीठे-मधुर वाक्यवाण छोड़कर आसानीसे मैजिनी और गैरिवाल्डीके समगोत्रीय बना जा सकता है। उस दिनकी क्षीण और अवास्तव शूर-वीरताको लेकर आज हम गौरव-गान करें तो उसमें क्या पड़ा है! आज जो आये हैं वे राष्ट्रीय स्वार्थके कलुषसे मुक्त हैं, मानवमें वे महात्मा हैं।

राष्ट्रतन्त्रके अनेक पाप और दोषोंमेंसे एक सबसे बड़ा पाप या दोष है उसमें स्वार्थ ढूँढ़ना, मतलब गाँठनेकी फिराकमें रहना। राष्ट्रीय स्वार्थ बहुत बड़ा स्वार्थ है तो हुआ करे, फिर भी, स्वार्थकी जो गंदगी है वह उसमें आये बगैर रह ही नहीं सकती। असलमें 'पॉलिटिशैन' (राजनीति-जीवी) नामकी एक जात है, उनके आदर्शका महान आदर्शके साथ मेल नहीं बैठता। वे ज्यादासे ज्यादा झूठ बोल सकते हैं, और इतने ज्यादा ईर्षा और हिंसामय होते हैं कि अपने देशको स्वाधीनता देनेके बहाने दूसरे देशोंपर अधिकार जमानेका लोभ नहीं छोड़ सकते। पाश्चात्य देशोंमें यही देखा गया है कि एक तरफ तो वे देशके लिए प्राण तक दे सके हैं और दूसरी तरफ देशके नामपर अनाचारोंको बढ़ावा देनेमें भी कोई कसर नहीं रखी है।

पाश्चात्य देशोंने किसी दिन जिस मूसलको जना था, आज उसकी शक्ति यूरोपके सरपर पड़नेको तैयार खड़ी है। आज ऐसी हालत हो गई है कि सन्देह होता है, आजकी यूरोपीय सभ्यता कल तक टिकेगी या नहीं। जिसे वहाँवाले पेट्रियॉटिज्म (देशभक्ति) कहते हैं वही पेट्रियॉटिज्म ही उन्हें मारकर खतम कर देगा। वे जब मरेंगे, तो इसमें सन्देह नहीं कि हमारी तरह चुपचाप निर्जीवकी भाँति नहीं मरेंगे बल्कि भयङ्कर आग भड़काकर एक भीषण प्रलय लाकर उसमें मरेंगे।

हमारे अन्दर भी असत्य आ गया है, झूठ समा गया है। दलबन्दीका जहर फैला दिया है उन लोगोंने जो पॉलिटिशैन-जातके हैं। आज उस पॉलिटिक्स (राजनीति) ने विद्यार्थियों तकमें दलबन्दीका जहर घुसा दिया है। ये राजनीति-जीवी 'कामके आदमी' ठहरे! वे समझते हैं कि 'काम हासिल करनेके लिए 'झूठ' की जरूरत पड़ती है।' लेकिन अफसोस सिर्फ इतना ही

है कि विधाताके विधानमें वह छल-चतुराई पकड़ाई देगी ही। राजनीति-जीवियोंकी, उनकी नाना छल-चतुराइयोंके लिए हम तारीफ कर सकते हैं, किन्तु भक्ति नहीं कर सकते। भक्ति कर सकते हैं महात्माकी, जिनमें सत्यकी साधना है। असत्यके साथ मिलकर उन्होंने सत्यकी सार्वभौमिक धर्मनीतिको अस्वीकार नहीं किया। भारतकी युग-साधनामें यह एक परम सौभाग्यका विषय है। इस एक मानवने, जिसने सत्यको हर हालतमें माना है, भले ही उससे अभी कुछ फल या सहूलियत मिले चाहे न मिले, इसमें सन्देह नहीं कि इस एक महामानवने मनुष्यके आगे ऐसा एक दृष्टान्त रख दिया है जो महान् है, शाश्वत है।

विश्वमें स्वाधीनता और स्वाधीनता प्राप्त करनेका इतिहास सर्वत्र ही खूनकी धारासे कलुषित और गन्दा है, अपहरण और दस्युतासे कलंकित है। महात्मा गान्धी ही एक ऐसे साहसी वीर पुरुष हैं जिन्होंने आदमीको ऐसा एक प्रशस्त और मानवी मार्ग दिखाया कि जिसमें वगैर खून-खरावीके, बिना हत्याकांडके भी स्वाधीनता हासिल की जा सकती है। लोगोंने लोगोंको चूसा है, पीसा है, हड़पा है, और विज्ञानने की है देशके नामपर डाकेजनी। देशके नामपर ऐसे कृत्योंके लिए आज जो उनमें गौरव है वह हरगिज टिक नहीं सकता। हमारे अन्दर ऐसे आदमी बहुत ही कम हैं जो हिंसाको मनसे दूर करके कुछ देख सकते हैं। क्या हम इस बातको मनसे मानते हैं कि हिंसा-प्रवृत्तियोंको अंगीकार किये बिना भी हम विजयी हो सकते हैं? महात्मा अगर बाहुबली योद्धा होते या रणक्षेत्रमें संग्राम करते, तो हम इस तरह आज उनका स्मरण नहीं करते। कारण, युद्ध जीतनेवाले वीर पुरुष और बड़े-बड़े सेनापति संसार में अनेक पैदा हुए हैं और होते रहेंगे। मनुष्यका युद्ध है नैतिक युद्ध, धर्म-युद्ध। धर्म-युद्धके भीतर भी निष्ठुरता है, इस बातका परिचय हमें 'गीता' और 'महाभारत'में मिलता है। उसमें बहुबलके लिए स्थान है या नहीं, इस विषयको लेकर मैं बहस नहीं छेड़ना चाहता। किन्तु, यह जो एक अनुशासन है कि मरेंगे, पर मारेंगे नहीं, और ऐसे ही विजयी होंगे, यह बड़ी-भारी बात है, एक महान् वाणी है। यह चतुराई या मतलब हासिल करनेका वकीली

पेच-परामर्श नहीं है। धर्म-युद्ध बाहरी जीत जीतनेके लिए नहीं होता, वह तो हारकर भी जीतनेके लिए होता है। अधर्म-युद्धमें 'मरना' मरना कहलाता है। धर्म-युद्धमें मरनेके बाद भी बहुत-कुछ बाकी रह जाता है,—हारको पार करके मिलती है जीत, और मृत्युको पार करके मिलता है अमृत। जिन्होंने इस सारतत्त्वको अपने जीवनमें उतारकर उसे अन्तरात्मामें मिलाकर एक कर लिया है, उनकी बात सुननेको हम मजबूर हैं, उनका कहना हमें मानना ही पड़ेगा।

इसकी जड़में शिक्षाकी एक धारा है। यूरोपमें हमने स्वाधीनताका कलुष और देशप्रेमका विभक्त रूप देखा है; अवश्य ही शुरू-शुरूमें इससे बहुत-कुछ लाभ हुआ है उन्हें, ऐश्वर्य भी मिला है। उन पाश्चात्य देशोंने ईसाई-धर्मको केवल मौखिक-रूपसे ही ग्रहण किया है। ईसाई-धर्ममें मानव-प्रेमके बड़े-बड़े उदाहरण हैं। जैसे, 'भगवानने मनुष्य होकर मनुष्यके दुःख-ताप सब अपनी देहपर झेले हैं, और इस तरह मनुष्यकी उन्होंने रक्षा की है; इसी लोकमें, परलोकमें नहीं।' 'जो सबसे ज्यादा गरीब हैं, उन्हें कपड़ोंसे और जो भूखे हैं उन्हें अन्नसे सहायता करना ही चाहिए'—यह बात ईसाई-धर्ममें जितनी साफ-साफ कही गई है उतनी शायद ही कहीं कही गई हो।

महात्माजी ऐसे ही एक ईसाई साधकके साथ मिल सके थे, जो मनुष्यके न्यायपूर्ण अधिकारको सब तरहकी बाधाओंसे मुक्त करनेके लिए ही जिन्दा थे। सौभाग्यसे उस यूरोपीय ऋषि टॉलस्टॉयके पास रहकर महात्मा गांधीने ईसाई धर्मकी अहिंसा-नीतिकी वाणीके यथार्थ भावको भी समझा था। और भी बढ़कर सौभाग्यकी बात यह है कि वाणी ऐसे महापुरुषकी थी जिन्होंने संसारके अनेक विचित्र अनुभवोंके परिणाम-स्वरूप इस अहिंसा-नीतिके तत्त्वको अपने चरित्रमें उतारा था। मिशनरी या व्यवसायी प्रचारकोंके मुंहसे मानव-प्रेमके बँधे बोल उन्हें नहीं सुनने पड़े। ईसाकी वाणीका ऐसा एक महान दान हमें मिलना ही चाहिए था, और वह मिला। मध्ययुगके मुसलमानोंसे भी हमें एक दान मिला है। दादू, कबीर, रज्जब आदि सन्त-कवि प्रचार कर गये हैं कि 'जो निर्मल है, जो मुक्त है, जो आत्माकी सबसे अच्छी वस्तु है, वह दीवारोंसे

घिरे-हुए मन्दिर या मस्जिदमें किसी खास बनावटी अधिकारीके लिए पहरेमें बन्द नहीं है ; वह बिना किसी भेद-भावके सभी आदमियोंके लिए खुली-हुई निजी सम्पदा है।' युग-युगमें ऐसा ही होता आया है। जो महापुरुष हैं वे संसारके दानको अपने माहात्म्यसे ही ग्रहण करते हैं, और ग्रहण करनेके बाद अपने जीवनमें उतारकर जगतमें उसकी सचाईका प्रकाश चमका देते हैं। अपने माहात्म्यके द्वारा ही पृथु राजाने पृथिवीका दोहन किया था, रत्नोंसे भण्डार भरनेके लिए। असलमें, जो श्रेष्ठ महापुरुष हैं वे सभी धर्म, सभी इतिहास और सभी नीतियोंसे संसारका श्रेष्ठ दान ग्रहण करते ही हैं।

ईसाकी श्रेष्ठ नीति कहती है कि 'जो नम्र हैं वे ही विजय पाते हैं', और ईसाई राष्ट्र कहते हैं, 'निष्ठुर औद्धत्य और निर्दय बल-प्रयोग द्वारा ही विजय प्राप्त की जाती है।' – इनमेंसे किसकी जीत होगी, अभी तक ठीक ठीक मालूम नहीं हुआ ; किन्तु, मिसालके तौरपर, देखनेमें यही आता है कि औद्धत्य और बल-प्रयोगके फल-स्वरूप यूरोपमें आज भयङ्कर महामारी फैली हुई है।

महात्माने नम्र अहिंसा-नीति ग्रहण की है, और चारों तरफ उसकी विजय फैलती ही चली जा रही है। उन्होंने जिस मानवी नीतिको अपने सम्पूर्ण जीवनमें उतारकर, उसका जो सत्य-रूप हमारे सामने रख दिया है, उसे हम पूरी तरहसे पाल सकें या नहीं, पर उस नीतिको हमें मानना जरूर पड़ेगा। हमारे मनमें और आचरणमें रिपु और पापका संग्राम चल रहा है, उसके बावजूद, हमें पुण्यकी तपस्याकी दीक्षा लेनी ही पड़ेगी अपने सत्यव्रती महात्मासे। आजका दिन स्मरणीय दिन है, कारण सारे भारतमें राष्ट्रीय मुक्तिकी दीक्षा और सत्यकी दीक्षा आज एक हो गई है सर्वसाधारणके मनमें।

---

बंगला - रचना : सन् १९३७

हिन्दी-अनुवाद : सन् १९४८

# जन्म-दिन

आज महात्माका जन्म-दिन है। आज हम सब आश्रमवासी मिलके आनन्दोत्सव मनायेंगे। मैं शुरूकी धुन शुरू किये देता हूँ।

आजकल ऐसे उत्सव ज्यादातर बाहरी आदतकी चीज बन गये हैं। कुछ छुट्टी और बहुत-कुछ उत्तेजना इन दोनोंसे उनकी देह बनती है। ऐसे चाञ्चल्य और ऊल-फूलमें इन-सब उपलक्ष्य-उत्सवोंके गहरे तात्पर्यको मनसे ग्रहण करने का मौका बिखरकर छिन्न-भिन्न हो जाता है।

जो भाग्यवान शुभ-मुहूर्तमें जन्म लेते हैं वे केवल वर्तमान-कालके नहीं होते। उन्हें यदि संकीर्ण वर्तमानकी भूमिकामें रखनेकी कोशिश की जाय तो उसमें वे नहीं समा सकते, और ऐसे उन्हें छोटा करके ही रखना पड़ेगा। इस तरह विराट कालके विस्तीर्ण पटपर जो शाश्वत मूर्ति प्रकट होनेवाली है उसे हम खण्डित कर डालते हैं। हम अपनी वर्तमान-आवश्यकताके आदर्शके विचारमें उनके महत्त्वको खत्म कर देते हैं। महाकालके विशाल पटपर जो चित्र अङ्कित होता है, विधाता उसमेंसे रोजमर्राके जीवनके आत्म-विरोध और आत्म-खण्डनकी अनिवार्य कुटिल और छिन्न-भिन्न रेखाओंको मिटा देते हैं, जो कुछ आकस्मिक और क्षणभंगुर होता है उसे पोंछकर साफ कर देते हैं। जो हमारे प्रणम्य हैं उनकी एक सुदृढ़ और सम्पूर्ण मूर्ति संसारमें चिरन्तन बनी रहती है। जो महापुरुष हमारे समयमें जीवित हैं उन्हें भी उस रूपमें देखनेके प्रयासमें ही ऐसे उत्सवोंकी सार्थकता है।

आजके दिन भारतमें जो राष्ट्रीय विरोध है, हो सकता है कि परसों वह रहे ही नहीं। सामयिक अभिप्राय समयके प्रवाहमें न-जाने कहाँ बिला जायें, कोई ठीक नहीं। मान लो, हमारी राष्ट्रीय साधना सफल हुई है, बाहरकी दिशासे हमारी और-कोई माँग बाकी नहीं रही, भारत स्वतन्त्र हो गया है, और इतना सब-कुछ होते-हुए भी आजके इतिहासका कौन-सा आत्म-प्रकाश अपनेको धूल-मिट्टीके खिंचावसे बचाकर सिर ऊँचा किये खड़ा रहेगा, यही

खास तौरसे देखने-लायक बात है। इस दृष्टिकोणसे जब हम देखते हैं तो समझ जाते हैं कि आजके उत्सवमें जिन्हें लेकर हम आनन्द मना रहे हैं उनका स्थान कहाँ है, उनकी विशेषता कहाँ है। केवल राष्ट्रनैतिक प्रयोजन-सिद्धिके मूल्यसे उनका मूल्य आँकना जबरदस्त भूल होगी। उन्हें देखनेकी यह दृष्टि ही गलत है। हम उन्हें देखेंगे उनकी उस शक्तिकी महिमाकी उपलब्धि करके जिस दृढ़शक्तिके बलपर उन्होंने आज सारे भारतवर्षको प्रबलरूपसे सचेतन कर दिया है, अचैतन्यकी नींदसे जगाकर सीधा खड़ा कर दिया है। यह शक्ति प्रचंड है, सुदृढ़ है, स्वयंसिद्ध है। उसने आज सारे देशको, उसकी छातीपरसे जगद्दल पत्थर हटाकर, हिला दिया है, जिससे निर्जीव देश आज सजीव हो उठा है। ऐसा लगता है मानो कुछ ही वर्षोंमें भारतका रूपान्तर या जन्मान्तर हो गया हो। इनके आनेके पहले देश भयसे सिकुड़ा-हुआ था और सङ्कोचसे मुँह छिपाये पड़ा था। सिर्फ इतना ही था कि दूसरोंकी मेहरबानी पानेके लिए अरजियाँ पेश करना। और देशकी नस-नसमें समाई हुई थी अपने प्रति श्रद्धाहीन दीनता।

भला इससे बढ़कर दुर्गति और दुर्भाग्यकी बात और क्या हो सकती है कि भारतमें बाहरसे आये-हुए जो सिर्फ आगन्तुक-मात्र हैं उन्हींका प्रभाव हो बलशाली, और देशके इतिहासके साथ आई-हुई युग-प्रवाहित भारतकी अपनी प्राण-धारा, अपनी जीवन-धारा, वह हो जाय म्लान, बुझी-सी! मानो वह अपनी चीज ही न हो, आकस्मिक और बाहरी चीज हो! सेवाके द्वारा, ज्ञानके द्वारा, मैत्री और प्रेमके द्वारा घनिष्ठरूपसे देशकी उपलब्धि होने देनेमें सचमुच ही हम परदेशी बन गये हैं। मोहसे घिरे-हुए हमारे मनने लगभग मान ही लिया था कि हमारे शासनकर्ता जो हमें शिक्षा दे रहे हैं तलवार बन्दूक लिये हुए, वे ही राष्ट्रकी व्यवस्था कर रहे हैं। भारतमें वे ही मुख्य हैं और हम हैं गौण। मोहाविष्ट मनकी इस तरहकी स्वीकृतिने, कुछ दिन पहले तक, हम सबको तामसिकतासे जड़बुद्धि कर रखा था। इतनेमें लोकमान्य तिलक जैसे कुछ साहसी पुरुषोंने प्राणोंकी बाजी लगाकर इस जड़तापर चारों तरफसे बड़ी कड़ी चोट की, और आत्म-श्रद्धाके आदर्शको जगानेके काममें वे जी-जानसे जुट

पड़े। किन्तु कार्यक्षेत्रमें इस आदर्शका विशाल-रूपमें प्रवल प्रभावके साथ प्रयोग किया महात्मा गान्धीने। भारतवर्षकी प्रतिभाकी अपनी आन्तरात्मामें अनुभूति करनेके वाद अपनी असाधारण तपस्याका तेज लिये-हुए वे उतर पड़े नवीन युगके गठन-कार्यमें। और हमारे देशमें आत्म-प्रकाशका भयहीन अभियान, सत्य-विजयकी निर्भीक युद्धयात्रा, इतने दिन वाद अपने स्वरूपमें ठीक तौरसे शुरू हुई।

अव तक हमारी कायरताकी पृष्ठभूमिपर अपना दुर्ग खड़ा करके विदेशी वणिक हमपर साम्राज्यवाद या हुकूमतका कारोवार चलाते आये हैं। उनके अस्त्र-शस्त्र और सेना-सामान्तोंको यहाँ पांव धरनेकी जगह ही नहीं मिलती अगर हमारी नानाप्रकारकी कमजोरियाँ, ईर्षा-द्वेष, वदला लेनेकी भावना आदि उन्हें शरण न देतीं। अपने पराजयका सवसे वड़ा उपादान हम अपने ही भीतरसे उन्हें देते रहे हैं। हमारी इस अपनी पैदा की-हुई हारसे छुटकारा पानेका रास्ता दिखाया महात्माने। उन्होंने नये वीर्यकी अनुभूतिकी भारतमें एक वाढ़-सी ला दी। अव शासकवर्ग तैयारी कर रहा है हमसे समझौता करनेकी ; क्योंकि अहिंसा-सत्यके प्रभावसे आज शासनतन्त्रकी गहरी नींव हिल उठी है, हमारी वीर्यहीनतामें जिसकी जड़ थी वह नींव! आज हम आसानीसे विश्व-जगतमें अपने स्थानका दावा कर रहे हैं।

इसीसे, आज हमें जानना चाहिए कि जो आदमी विलायत जाकर गोल टेविल सभाकी वहसमें शरीक हुआ है, जिसने खादी और चरखेका प्रचार किया है, जो प्रचलित चिकित्सा-शास्त्र और वैज्ञानिक यन्त्रोंमें विश्वास करता है या नहीं करता, उस महापुरुषको इन-सव छोटी-छोटी वातों और कामोंकी चहारदीवारीमें घेरकर हम न देखें। क्योंकि इतना ही उसका सव-कुछ नहीं है। ये सव वातें तो अत्यन्त तुच्छ और वाहरी चीज हैं। अपने समयकी जिन-सव सामयिक घटनाओंसे वे घिरे-हुए हैं, उन मामलोंमें त्रुटि-विच्युति भी हो सकती है ; उस विषयमें वहस भी की जा सकती है, किन्तु, 'एहवाह्य'। अपनी त्रुटि-विच्युतियोंको वे खुद ही समझते रहे हैं और सर्वसाधारणके सामने स्वीकार भी करते रहे हैं। किन्तु जिस अविचलित निष्ठा और

आत्म-विश्वासने उनके सम्पूर्ण जीवनको सुमेरु-सा निश्चल बना दिया है, जिसकी संकल्प-शक्ति अपराजेय है, वह उनके साथ ही जन्म लेनेवाली उनकी निजी चीज है; कर्णके सहजात कवचसे ही उसकी तुलना की जा सकती है। इस शक्तिका प्रकाश मनुष्यके इतिहासमें चिरस्थायी सम्पदाका प्रकाश है। जरूरतोंवाले संसारमें नित्य-परिवर्तनकी धारा बह रही है; किन्तु हमारे लिए सीखने-जाननेकी बात यह है कि हम उन सारी जरूरतोंको पार करके, जिस महाजीवनकी महिमा आज हमारे सामने उद्घाटित हुई है उसकी श्रद्धा करना सीखें, उसके स्वरूपको हम अपनी अन्तरात्माके स्वरूपमें मिलाकर एक कर लें, और उसीमें अपनी मुक्तिका दर्शन करें।

महात्माके जीवनका वह आत्म-तेज आज सारे देशमें व्याप्त हो गया है; और वह हमारी म्लानताका मार्जन कर रहा है, हमारी गन्दगीको धो-पोंछकर साफ कर रहा है। उनकी वह तेजोद्दीप्त साधक मूर्ति ही आज महाकालका आसन अधिकार किये-हुए है। बाधा-विघ्न और आपत्ति-विपत्तियोंको वे मानते ही नहीं, उनके अपने भ्रमने उन्हें खण्डित नहीं किया, सामयिक उत्तेजनाके घेरेमें रहते-हुए भी वे उसके ऊपर हैं, उनका मन अप्रमत्त है, सनातन सत्यपर सुदृढ़ और सदाजाग्रत है। ऐसी विशाल चरित्र-शक्तिके जो आधार हैं, उनको, उन्हींके जन्म-दिनमें आज हम नमस्कार करते हैं।

अन्तमें मेरा कहना इतना ही है कि पूर्वपुरुषोंकी पुनरावृत्ति करना ही मनुष्य-धर्म नहीं। जीव-जन्तु ही अपने अभ्यास या आदतके टूटे-फूटे घोंसलेको छातीसे चिपटाये पड़े रहते हैं; किन्तु मनुष्य युग-युगमें नई-नई सृष्टिके साथ अपना विकाश और प्रकाश किया करता है; पुराने संस्कार कभी भी किसी कालमें उसे बाँधकर नहीं रख सकते। महात्मा गान्धीने भारतवर्षकी बहु-युगव्यापी अन्धता और मूढ़ आचरणके विरुद्ध जिस विद्रोहको एक तरफसे जगाकर खड़ा कर दिया है उसमें हमारी साधना यही होनी चाहिए कि हम सब तरफसे उसे प्रबल और चिरस्थायी बनानेमें कोई बात उठा न रखें। जाति-भेद, धर्म-भेद, सम्प्रदाय-भेद और मूढ़ संस्कारोंके भँवरमें पड़कर जब तक हम उसके चक्करमें घूमते-भटकते रहेंगे, तब तक किसकी ताकत है कि हमें

मुक्ति दे सके। सिर्फ वोटोंकी गिनती और परस्पर एक-दूसरेके अधिकारोंका बालकी-खाल-निकालनेवाला हिसाब जोड़कर कोई भी जाति या राष्ट्र दुर्गतिसे अपना उद्धार नहीं कर सकता। जिस जातिकी नींव विघ्न-विरोधोंके आत्मघाती आक्रमणोंसे जर्जरित हुई पड़ी है, जहांके लोग पोथी-पत्राओंकी टोकनियोंमें कूड़ा-करकट ढोनेमें अपना गौरव समझते हैं और विचार-विवेकहीन मूढ़ चित्तसे पुरुषानुक्रमिक पाप-क्षालनके लिए विशेष मुहूर्तके विशेष जलाशयकी ओर नहानेको दौड़ा करते हैं, और जो आप्त-वाक्यकी दुहाई देकर आत्मबुद्धि और आत्मशक्ति की अवमाननाको प्यारसे पालते-पोसते रहते हैं, वे कभी भी ऐसी साधनाको स्थायित्व और गाम्भीर्यके साथ आगे नहीं बढ़ा सकते जो साधना मनुष्यको भीतर और बाहरसे गुलामीसे छुड़ा सकती है और जिसके द्वारा स्वाधीनताके दुरूह दायित्वको समस्त शत्रुओंके हाथसे दृढ़ शक्तिके साथ बचाया जा सकता है। हमें याद रखना चाहिए कि बाहरके दुश्मनोंसे लड़नेमें उतनी शूर-वीरताकी जरूरत नहीं पड़ती जितनी कि अपने भीतरके दुश्मनोंसे लड़नेमें जरूरत पड़ती है। अपने भीतरी शत्रुओंसे जूझनेमें ही मनुष्यकी चरम परीक्षा है। आज जिनके प्रति हम अपनी श्रद्धा अर्पण कर रहे हैं वे ऐसी चरम परीक्षामें विजयी हुए हैं। देश अगर उनसे इस दुरूह संग्राममें विजयी होनेकी साधना ग्रहण न कर सका, तो आपके-हमारे ये प्रशंसाके वाक्य और उत्सवका आयोजन सब-कुछ व्यर्थ है। हमारी साधना आजसे शुरू होती है। दुर्गम मार्ग हमारे सामने पड़ा है।

---

बंगला-भाषण : सन् १९३२

हिन्दी-अनुवाद : सन् १९४८

# पापके खिलाफ

सूर्यके पूर्णग्रास-लग्नमें अन्धकार जैसे क्रमशः धीरे-धीरे सम्पूर्ण दिनपर छा जाता है, ठीक वैसे ही आज मृत्युकी छायाने सारे देशको आच्छन्न कर रखा है। ऐसी सर्वदेशव्यापी उत्कंठा भारतके इतिहासमें पहले कभी नहीं देखनेमें आई, परम शोकमें यही हमारे लिए एक महान् सान्त्वना है। देशके छोटेसे लेकर बड़े तक साधारण और असाधारण सबके हृदयको आजकी इस वेदनाने स्पर्श किया है। जिन्होंने अपनी बहुत दिनोंकी दुःखकी तपस्यामें सारे देशको यथार्थ और गम्भीर-रूपमें अपना लिया है उन्हीं महात्माने आज हम सबकी तरफसे मरणव्रत ग्रहण किया है।

देशको अस्त्र-शस्त्र सेना-सामन्तों और बाहुबलसे जीतनेवालोंका प्रताप चाहे कितना ही जबरदस्त क्यों न हो, जहाँ देशकी प्राणवान सत्ता है वहाँ उनका प्रवेश हरगिज नहीं हो सकता। देशके हृदय-क्षेत्रमें सुईकी नोकके बराबर भी भूमि जीत सकें, इतनी भी शक्ति नहीं है उनमें। भारतपर अस्त्रके जोरसे अधिकार बहुत बार बहुतेरे विदेशियोंने किया है। यहाँकी जमीनमें उन्होंने अपना झण्डा भी गाड़ा है; पर बादमें झंडा मिट्टीमें गिरकर मिट्टीमें ही मिल गया है। अस्त्र-शस्त्रका घेरा डालकर विदेशमें जो अपने अधिकारको स्थायी करनेकी दुराशा मनमें पोषण करते हैं, एक-न-एक दिन कालके आह्वान से जब उन्हें नेपथ्यमें छिपना पड़ता है, उसी क्षण उनकी कीर्तिका कूड़ा ईंट-पत्थरके भग्न-स्तूपमें दब जाता है। और, जो सत्यके बलपर विजयी होते हैं उनका आधिपत्य उनकी आयुको पार करके देशके मर्मस्थानमें सदा विराजा करता है।

देशके सम्पूर्ण चित्तपर जिनका ऐसा अधिकार है, उन्होंने समग्र देशकी तरफसे आज और-एक जययात्रा शुरू की है। उस यात्राका मार्ग है चरम आत्मोत्सर्गका मार्ग। आखिर किस दुरूह बाधाको वे दूर करना चाहते हैं जिसके लिए इतनी बड़ी कीमत देनेमें भी वे नहीं सकुचाये? स्तब्ध होकर आज हमें इसी बातपर विचार करना चाहिए।

हमारे देशमें डरका एक कारण है। जो चीज मानसिक है उसे हम बाहरी दक्षिणा देकर सस्ते सम्मानके साथ विदा कर देते हैं। चिह्नको बड़ा मानकर सत्यको छोटा किया करते हैं। आज देशके नेताओंने तय किया है कि देशवासी उपवास करें। मैं कहूंगा कि इसमें कोई दोष नहीं, किन्तु डर है। डर इस बातका है कि महात्माजी अपने प्राणोंकी बाजी लगाकर उसके एवजमें जिस सत्यको प्राप्त करनेकी कोशिश कर रहे हैं उसकी तुलनामें हमारे काम बहुत ही हलके और बाहरी होकर कहीं हमारी लज्जाको और-भी बढ़ा न दें। हमारा यह काम हृदयके आवेगको किसी एक अस्थायी दिनके साधारण दुःखके लक्षणोंसे क्षीण रेखामें चिह्नित करके 'कर्तव्य चुका डालने'-जैसी एक दुर्घटना बनकर ही न रह जाय। हम उपवासका अनुष्ठान करेंगे, क्योंकि महात्माजी उपवास कर रहे हैं; किन्तु इन दोनोंके किसी भी अंशको एकसाथ रखकर तुलना करनेकी मूढ़ता भी हममेंसे किसीके मनमें नहीं आनी चाहिए। क्योंकि ये दोनों कतई एक चीज नहीं। उनका उपवास अनुष्ठान नहीं, बल्कि एक वाणी है, एक सन्देश है, चरम भाषाका चरम सन्देश। मृत्यु उनके उस सन्देशको समग्र भारतमें, सम्पूर्ण विश्वमें, चिरकाल तक घोषित करती रहेगी। उस सन्देशको ग्रहण करना ही अगर हम अपना कर्तव्य समझते हों, तो उसे यथोचित-रूपसे सम्पन्न करना होगा। तपस्याके सत्यको तपस्याके द्वारा ही अन्तरात्मामें ग्रहण करना होगा।

आज हमें यह विचारकर देखना चाहिए कि 'वे क्या कहते हैं?' संसार भरमें, मानव-इतिहासके आरम्भसे ही हम देखते हैं कि एक दलके लोग दूसरे दलके लोगोंको अपने नीचे डालकर, उनके ऊपर अपना ऊँचा महल बनाकर, उसकी छतसे अपनी उन्नतिका प्रचार किया करते हैं। अपने दलके प्रभावकी प्रतिष्ठा करते हैं दूसरे दलकी दासतापर। मनुष्य बहुत लम्बे अरसेसे यह काम करता आया है, किन्तु फिर भी हम कहेंगे कि यह अमानुषिक है। इसीसे दास-निर्भरताकी नींवपर खड़ा आदमीका यह ऐश्वर्य स्थायी नहीं हो सकता। इससे सिर्फ दासोंकी ही दुर्गति होती हो सो बात नहीं, प्रभुओंका भी विनाश होता है। जिन्हें हम अपमानित करके पाँवोंके नीचे कुचलते रहते हैं वे ही

हमारे लिए आगे कदम रखने देनेमें सबसे बढ़कर बाधक होते हैं, वे अपने भारी बोझसे हमें पकड़के नीचेकी तरफ खींचे रहते हैं। जिन्हें हम हीन या नीच बनाये रखते हैं वे भी क्रमशः हमें हेय और दीन बना देते हैं। आदम-खोर सभ्यता रोगोंसे जर्जरित होगी ही और मरेगी ही। मनुष्यके देवताका यही विधान है। भारतमें मनुष्योचित सम्मानसे जिन्हें हमने वंचित कर रखा है उनके अगौरव और अवमाननासे हमने सारे भारतका ही गौरव और सम्मान घटाया है।

भारतमें आज हजारों आदमी जेलमें बंद हैं। आदमी होकर जानवरकी तरह वे सताये और लांछित किये जाते हैं। मनुष्यकी यह पहाड़-सी इकट्ठी हुई अवमानना सारे शासनतंत्रको अपमानित कर रही है, अपने भारी बोझसे उसे अचल किये दे रही है। ठीक इसी तरह, हमने भी अपमान और घृणाके घेरेमें कैद कर रखा है समाजके एक बड़े हिस्सेको। उनकी हीनताका भारी बोझ लादे हम आगे नहीं बढ़ पा रहे हैं। बन्दी-दशा तो सिर्फ जेलकी चहारदीवारीके अन्दर ही नहीं होती, मनुष्यके हकको हड़पना ही तो बन्धन है। बेइज्जतीके बराबर कैद और क्या हो सकती है! भारतमें इस कारागार को हम एक-एक मंजिल करके बराबर बढ़ाते ही चले आ रहे हैं। ऐसे बन्दियोंके देशमें हम मुक्त होना भी चाहें तो कैसे हो सकते हैं! असलमें, जो मुक्ति देते हैं वे ही मुक्त होते हैं।

आज तक ऐसे ही चलता आ रहा था, ठीकसे हम समझ ही न पाये थे कि कहां हमारा पांव फँसा-हुआ है। सहसा भारत आज मुक्तिकी साधनासे जाग उठा। हम प्रतिज्ञा कर बैठे कि हमेशाके लिए विदेशी शासनके शिकंजेमें कसकर मनुष्यको पंगु बनाये रखनेकी इस व्यवस्थाको हम नहीं मानेंगे। ठीक उसी समय विधाताने हमारी आंखोंमें उंगली डालकर दिखा दिया कि हमारे पराजयके अन्धकारपूर्ण गहरे गड्ढे कहां हैं। आज देशके मुक्ति-साधक तापसोंको वहीं जाकर रुकना पड़ा जहां हमने अंधेरा कर रखा था। उनकी

साधना उन्हींके द्वारा बाधा-प्राप्त हुई जिनको हमने नाचीज समझ रखा था। जो छोटे थे, उन्हींने आज बड़ोंको कर दिया अकृतार्थ। तुच्छ समझकर जिन्हें हमने मारा है, वे ही आज हमें सबसे बड़ी मार मार रहे हैं।

एक आदमीके साथ दूसरे आदमीकी ताकतकी स्वाभाविक कमी-बेशी होती ही है। राष्ट्र या जातियोंके विषयमें भी ठीक यही बात है। उन्नतिके रास्तेमें सब-कोई एकसी दूरी तक आगे नहीं बढ़ पाये हैं, और उसीको उपलक्ष्य करके उन पीछे-पड़े-हुओंको जब अवमाननाकी दुलंध्य चहारदीवारी खड़ी करके स्थायीरूपसे पीछे डाल रखा जाता है, तभी पाप जमा हो उठता है, और तभी अवमाननाका जहर देशके एक अंगसे सारे अंगोंमें फैलता रहता है। इस तरह हमने मनुष्यके सम्मानसे जिन्हें देश-निकाला दे दिया उन्हें हमने हराया है। यहीं हमारी कमजोरी जमकर बैठ गई, और यहीं मिल गया शनिग्रहको घुसनेका चौड़ा सूराख। इसी सूराखसे पराजय घुसी। और बार-बार उसने हमें झुकाया। उसके भीतरकी चिनाई रह गई थी कच्ची, चोट पड़ते ही ढह गई दीवार। समय पाकर जो भेद दूर हो सकता था उसे हमने कोशिशके साथ, समाज-नीतिकी दुहाई देकर, चिरस्थायी बना दिया। इस भेद-बुद्धिके अभिशापसे हमारी राष्ट्रीय मुक्ति-साधना बार-बार व्यर्थ हो रही है।

जहाँ भी एक वर्गकी बेइज्जतीके ऊपर दूसरे वर्गकी इज्जतकी नींव जमाई गई है, वहीं भार-सामंजस्य बिगड़ जानेसे संकट आ खड़ा हुआ है। इसीसे समझमें आ सकता है कि साम्य-धर्म ही मनुष्यका मूल-धर्म है। यूरोपमें एक राष्ट्र-जातिके अन्दर और-कोई भेद अगर न भी हो, तो भी, श्रेणीभेद तो है ही। श्रेणीभेदमें सम्मान और सम्पदाका बँटवारा समान नहीं होता। इसीसे वहाँ पूँजीपतियोंके साथ कर्मपतियोंकी (मजदूरोंकी) अवस्थाका जितना ही फर्क पड़ता जाता है उतनी ही उसकी नींव हिलने लगती है। इस असाम्यके भारसे वहाँकी समाज-व्यवस्था आये-दिन बीमार पड़ती ही रहती है। अगर आसानीसे साम्यकी रक्षा हुई तब तो खैर है, नहीं तो छुटकारेका कोई रास्ता ही नहीं। आदमी जहाँ कहीं भी आदमीको सतायेगा वहीं उसकी सारीकी सारी मनुष्यता घायल होगी, और वह घाव उसे मौतकी ओर घसीट ले जायगा ही।

समाजके भीतरकी इस असमानताकी तरफ, इस घृणा और भेद-भावकी ओर, महात्माजी बहुत अरसेसे हमारा ध्यान आकर्षित करते आ रहे हैं। फिर भी जितनी चाहिए उतनी लगन और कोशिशसे हमने इस दिशामें अपना कर्तव्य पूरा नहीं किया है। चरखा और खादीकी तरफ हमने ध्यान दिया है, आर्थिक दुर्गतिकी ओर भी हमारी निगाह दौड़ी है; किन्तु समाजिक पाप मिटानेकी दिशामें हमारी आँखें नहीं खुलीं। इसीलिए आज ऐसे दुःखके दिन हमारे आगे आये। आर्थिक दुःख बहुत-कुछ बाहरसे आया है, उसका रोकना सम्हालना बहुत ज्यादा मुश्किल नहीं भी हो सकता है; लेकिन जिस पापके ऊपर हमारे सभी शत्रुओंका आश्रय है उसे जड़से उखाड़ फेंकना हमें अखरता है, क्योंकि उसपर हमारा ममत्व है। उस प्रश्रय-प्राप्त पापके खिलाफ आज महात्माजीने चरम युद्धकी घोषणा कर दी है। हमारे दुर्भाग्यसे इस रणक्षेत्रमें उनके शरीरका अन्त भी हो सकता है। किन्तु, इस युद्धकी जिम्मेदारी वे हममेंसे प्रत्येकपर सौंप जायेंगे। यदि उनके हाथसे आज हम सर्वान्तःकरणसे उस भारको, उस दानको, ग्रहण कर सकें, तभी आजका समय सार्थक होगा। इतने बड़े आह्वानके बाद भी जो एक दिन उपवास करके उसके दूसरे दिनसे उदासीन हो जायेंगे, वे दुःखसे दुःखमें ही प्रवेश करेंगे, दुर्भिक्षसे निकलकर दुर्भिक्षमें ही कदम बढ़ायेंगे। इसलिए, हमारा कर्तव्य है कि सिर्फ मामूली-सा काय-क्लेश करके सत्य-साधनाकी अवमानना हम हरगिज न करें, किन्तु उसके मूल-तत्त्वको समझकर आज हम पाप दूर करनेका अन्तरात्मासे व्रत ग्रहण करें।

---

बंगला - रचना : सन् १९३२
हिन्दी-अनुवाद : सन् १९४८

# महात्माका पुण्यव्रत

युग-युगमें क्वचित्-कभी इस संसारमें महापुरुषका आगमन होता है। हमेशा उनके दर्शन नहीं होते। जब होते हैं तब उसे अपना सौभाग्य ही समझना चाहिए। आज हमारे दुःखोंका अन्त नहीं। इतना पीड़न, इतनी गरीबी, इतने रोग-शोक-दुःख-ताप हम नित्यप्रति भोग रहे हैं कि जिनकी हद नहीं। हमारे आगे दुःखोंका पहाड़ जम गया है। फिर भी, सब दुःखोंको लाँघ गया है आजका हमारा यह आनन्द। जिस धरतीपर हम जिन्दा हैं, घूम-फिर रहे हैं, उसी धरतीपर एक महापुरुष, जिनकी तुलना नहीं, हमें मार्ग दिखाते फिर रहे हैं। उनका जन्म इसी भारतवर्षमें हुआ है जिसमें हम पैदा हुए हैं।

जो महापुरुष हैं वे जब आते हैं तब उन्हें हम अच्छी तरह पहचान नहीं पाते। क्योंकि हमारे मन डरपोक और मैले होते हैं, हमारा स्वभाव ढीला होता है, हमारे संस्कार-अभ्यासोंमें कमजोरियाँ भरी होती हैं। हमारे मनमें वह सहज-शक्ति नहीं है जिससे महानको पूरी तरह समझ सकें और ग्रहण कर सकें। बार-बार ऐसा होता रहा है कि जो सबसे बड़े हैं उन्हींको हमने सबसे अलग, सबसे दूर, डाल रखा है।

जो ज्ञानी हैं, गुणी हैं और कठोर तपस्वी हैं, उन्हें समझना आसान नहीं ; क्योंकि हमारे ज्ञान बुद्धि और संस्कारोंका उनसे मेल नहीं बैठता। परन्तु एक चीजके समझनेमें दिक्कत नहीं होती, वह है प्रेम। जो महापुरुष प्रेमसे अपना परिचय देते हैं उन्हें हम अपने प्रेमसे किसी कदर समझ ही लेते हैं। इसीलिए भारतमें यह एक आश्चर्यकी बात हुई है कि अबकी बार हम समझ गये। ऐसा साधारणतः नहीं होता। जो हमारे बीच आये हैं वे अत्यन्त ऊँचे हैं, अत्यन्त महान् हैं। फिर भी हमने उन्हें स्वीकार किया है, उन्हें पहचान लिया है, सबने समझ लिया है कि 'वे हमारे हैं'। उनके प्रेममें ऊँच-नीचका भेद नहीं, विद्वान-मूर्खका भेद नहीं, अमीर-गरीबका फर्क नहीं।

अपना प्यार वे सबको एकसा बाँट रहे हैं। वे कहते हैं, 'सबका कल्याण हो, सब सुखी हों।' उन्होंने जो-कुछ कहा है वह जबानी जमाखर्च नहीं, बल्कि दुःख और वेदनापूर्ण अन्तःकरणका शुभ-आशीर्वाद है। कितना दुःख, कितनी लांछना और कितना अपमान सहा है उन्होंने, जिसकी हद नहीं। उनके जीवनका इतिहास दुःखका इतिहास है। सिर्फ भारतमें ही दुःख भोगा हो और अपमान सहा हो, सो बात नहीं, दक्षिण-अफ्रिकामें भी इतनी मार सहनी पड़ी है कि जो उन्हें मौतके किनारे तक घसीट ले गई थी। उनकी यह तपस्या अपने विषय-सुखोंके लिए नहीं, बल्कि दूसरोंकी भलाईके लिए है। इतनी जो मार सही है वह हँसते-हँसते,—और उसके जवाबमें उन्होंने कभी जबान तक नहीं हिलाई, कभी गुस्सा तक नहीं हुए वे।

सब चोटें नतमस्तक होकर ग्रहण की हैं। शत्रु भी आश्चर्यसे दंग रह गये हैं उनका धीरज देखकर, महत्त्व देखकर। उनके सब संकल्प सिद्ध हुए, किन्तु जोर-जबरदस्तीसे नहीं, बल्कि त्यागसे, तपस्यासे। और दुःख स्वीकार करके ही वे विजयी हुए हैं। वही महापुरुष आज भारतके दुःखका बोझ अपने दुःखके बलसे दूर करना चाहता है, आज उसका नया पुण्यव्रत शुरू हुआ है।

सबने उन्हें देखा है या नहीं, पता नहीं; लेकिन जानते उन्हें सभी हैं। सभी जानते हैं कि सारे भारतवर्षने उनकी कैसी भक्ति की है और नाम दिया है 'महात्मा'। आश्चर्य है, कैसे पहचाना सबने! महात्मा तो बहुतोंको कहा जाता है, पर उसके कोई मानी नहीं होते। किन्तु इस महापुरुषको जो महात्मा कहा गया है, उसके मानी हैं। जिसकी आत्मा बड़ी है, जो महान है, वही महात्मा है। जिनकी आत्मा छोटी है, संकुचित है, विषय-भोगोंमें आबद्ध है, धन-दौलत और घर-गृहस्थीके चिन्तामें कैद है, वे दीनात्मा हैं। महात्मा वही है जिसने सबके सुख-दुःखको अपना लिया है और जो सबकी भलाईको अपनी भलाई समझता है। कारण, सबके हृदयमें उसके लिए जगह है और उसके हृदयमें सबके लिए। हमारे शास्त्रोंमें ईश्वरको महात्मा कहा गया है। मर्त्यलोकमें वैसे दिव्य-प्रेमकी विभूति देवसे ही क्वचित्-कहीं देखनेको मिलती है। ऐसा प्रेम जिनमें प्रकट होता है, उन्हें हम सिर्फ उसी रूपमें जानते हैं

कि वे हृदयसे सबको प्यार करते हैं। सम्पूर्ण-रूपसे नहीं समझ सकते, क्योंकि उसमें कुछ बाधाएँ हैं। एक तो, हमारा ज्ञान मन्द है, और दूसरे, हमारा मन टेढ़ा हो गया है। सत्यको स्वीकार करनेमें कायरता दुविधा और संशय हमारे मनको ऐसे घेर लेते हैं कि उस व्यूहसे बाहर निकलना हमारे बूतेके बाहर हो जाता है। तीसरे, जो-कुछ बिना कष्टके मान सकते हैं उतनेको ही मानते हैं हम, कठिनको सरकाकर रख देते हैं एक कोनेमें। यही वजह है कि महात्माजीके सबसे बड़े सत्यको हम नहीं अपना सके। यहीं हमने उन्हें मार दिया। वे आये और लौट गये,—अन्त तक उन्हें ग्रहण ही नहीं कर सके हम, अपना ही नहीं सके हम उन्हें।

ईसाई-शास्त्रमें पढ़ा है कि आचारवान यहूदियोंने ईसाको शत्रु समझकर मारा था। पर मार क्या सिर्फ देहकी ही होती है? जो प्राण देकर कल्याणका मार्ग खोलने आते हैं, उनके उस मार्गमें रोड़े अटकाना,—यह भी क्या मार नहीं है? सबसे बड़ी मार तो यही है। कितनी जबरदस्त पीड़ा और असह्य वेदनाका अनुभव करके आज उन्होंने मरणव्रत ग्रहण किया है! उस व्रतको अगर हम स्वीकार नहीं कर लेते, तो क्या हम उन्हें मार नहीं देते? हमारे छोटे मनका संकोच और कायरता क्या आज भी नहीं शरमायेगी? हम क्या उनकी वेदनाको अपने मर्मस्थलमें ठीक जगहपर अनुभव नहीं कर सकेंगे? नहीं ग्रहण कर सकेंगे उनके सौंपे-हुए भारको, उनके दिये-हुए दानको? आज अगर हम डरसे पीछे कदम रखेंगे तो मारे शरमके संसारमें मुँह दिखाने लायक भी न रहेंगे हम। उन्होंने महाव्रत लिया है छोटे-बड़े सबको एक करनेके लिए। अगर हम सच्चे हैं तो उनका वह साहस, उनकी वह शक्ति जरूर आयेगी हमारे मनमें, हमारी बुद्धिमें, हमारे काममें।

हम अक्सर यह कहा करते हैं कि विदेशियोंने हमसे दुश्मनी निभाई है। किन्तु, उनसे भी बड़ा दुश्मन मौजूद है हमारी नसोंमें; वह है हमारी कायरता, हमारी भीरुता। आज उस भीरुतापर विजय पानेके लिए विधाताने हमारे लिए एक शक्ति भेजी है महात्माके जीवनके मारफत। वे अपने अभयसे हमारा

भय दूर करने आये हैं। इस कौपीनधारीने घर-घरका दरवाजा खटखटाया है। आज उन्होंने हमें सावधान कर दिया है कि कहाँ हमारे लिए खतरा है। जहाँ आदमी आदमीका अपमान करता है, घृणा करता है, आदमीका भगवान वहीं उससे मुँह मोड़ लेता है। सैकड़ों वर्षोंसे हम इस पापके विषसे भारतकी नाड़ी विषाक्त करते चले आ रहे हैं। इसीसे सारा देश आज कमजोर है, अस्वस्थ है। इसी पापसे आज हम सीधे होकर खड़े भी नहीं हो सकते। अपने चलनेके रास्तेमें हमने कदम-कदमपर दलदलके गड्ढे बना रखे हैं। हमारे सौभाग्यका बहुत-कुछ उन्हींमें डूबा जा रहा है। एक भाई दूसरे भाईके माथेपर अपने हाथोंसे कलङ्क लेप रहा है। महात्मासे सहा नहीं गया यह पाप।

सम्पूर्ण अन्तःकरणसे सुनो उनकी वाणी, और अपनेमें अनुभव करो कि कैसा प्रचण्ड है उनके सङ्कल्पका जोर! आज उस तपस्वीने उपवास शुरू किया है। दिनपर दिन बीतते जायेंगे, किन्तु वे अन्न न खायेंगे। तो क्या हम नहीं देंगे उन्हें अन्न? उनकी वाणीको ग्रहण करना ही, उनकी बात मानना ही, उन्हें अन्न देना है। उसीसे वे जीयेंगे, उसीसे हम जीयेंगे। अपराध हमने बहुत किये हैं, भाईके साथ दासों-जैसा बरताव किया है हमने। उसी ग्लानिके कारण सारी दुनियाके आगे हमने अपनेको छोटा कर लिया है। संसारके अन्य धर्म-समाजोंको लोग सम्मान देते हैं; क्योंकि वे आपसमें एकताके बन्धनमें बंधे हुए हैं। किन्तु हमारे हिन्दू-समाजके विषयमें बार-बार इस बातका प्रमाण मिल चुका है कि हमपर चोट करने और हमारा अपमान करनेमें किसीके भी मनमें डर नहीं है। आखिर किस बिरतेपर वे इतनी हिम्मत करते हैं?

महात्मा जो सम्मान सबको देना चाहते हैं वही सम्मान हम सबको देंगे। जो नहीं दे सकेगा, धिक् है उसको। भाईको भाई समझकर अपनानेमें जो समाज बाधा देता है, धिक् है उस जीर्ण समाजको! सबसे बड़ी कायरता तभी प्रकट होती है जब सत्यको पहचाननेके बाद भी उसे मान नहीं पाते। ऐसी कायरताके लिए कहीं क्षमा नहीं है।

श्राप इस देशपर बहुत दिनोंसे छाया-हुआ है। उसके लिए प्रायश्चित्त कर रहा है एक महात्मा। उस प्रायश्चित्तमें हम-सबको शरीक होना होगा और इस मिलनसे ही हमारा चिर-मिलन शुरू होगा। अपने प्रायश्चित्तको उन्होंने मृत्युके विशाल पात्रमें रखकर हम सबके आगे बढ़ा दिया है। उसे अपनाओ, अपनाओ सब मिलकर। धोओ, धो डालो अपने सब पाप। डरो मत, मङ्गल होगा, कल्याण होगा, भला होगा। आज मैं महात्माकी अन्तिम वाणी सुनाना चाहता हूं। वे दूर हैं हमसे, फिर भी पास हैं। वे हमारे भीतर हैं और सदा बने रहेंगे।

उन्होंने जो-कुछ चाहा है हमसे, माना कि वह दुरूह दुःसाध्य व्रत है, किन्तु स्वयं उन्होंने उससे भी दुःसाध्य काम किया है, उससे भी कठिन व्रत धारण किया है। परमात्मासे यही कामना है कि उनके दिये-हुए व्रतको हम साहसके साथ ग्रहण कर सकें। जिससे हम डरते हैं वह कुछ भी नहीं,— माया है वह, झूठ है, सच नहीं है वह, नहीं मानेंगे हम उसे। बोलो, आज सब मिलकर एककण्ठ होकर बोलो, 'हम हरगिज नहीं मानेंगे उस झूठको।' बोलो, डर किस बातका? सबके डर-भयको तो वे स्वयं हरण कर बैठे हैं। मृत्यु-भयको जीत लिया है उन्होंने। लोक-भय, राज-भय, समाज-भय, कोई भी भय किसी भी हालतमें अब हमें संकुचित नहीं कर सकता। उनके मार्गपर उन्हींके अनुयायी बनकर चलेंगे हम,— उनका पराभव, उनकी हार हम हरगिज न होने देंगे।

सारा संसार आज हमारी ओर देख रहा है कि हम क्या करते हैं। जिनके मनमें दया नहीं, दर्द नहीं, वे ही आज हमारा मखौल उड़ा सकते हैं। किन्तु याद रहे, इतनी बड़ी बात सचमुच ही मखौलकी बात हो जायगी अगर हमारे ऊपर उसका कोई असर नहीं पड़ा और नतीजा नहीं निकला। सारा संसार आज दंग रह जायगा अगर उनकी शक्तिकी आगमें पककर हमारा मन सौ-टंचका सोना बन जाय। उनकी आग हम सबके अंदर जल उठेगी अगर हम सब मिलकर एकसाथ बोल उठें, "जय हो तपस्वी तेरी! तपस्या तेरी सार्थक हो!"

हमारी यह जयध्वनि समुद्र पार करके वहाँ तक पहुंच जायगी जहांके लोग हमारी दशापर निर्दयताकी मुसकान मुसका रहे हैं। फिर हमारे साथ वे भी मान लें कि सत्यकी वाणी अमोघ है। तब धन्य होगा भरतवर्ष। तब संसार बोल उठेगा, 'हे महात्मा, हे महामानव, हम तुम्हें मानते हैं, तुम्हारे सत्यको मानते हैं।'

हमारा सबसे बड़ा सौभाग्य तब आता है जब 'गैर' अपने हो जाते हैं, और सबसे बड़ा दुर्भाग्य या संकट तब आता है जब 'अपने' गैर हो जाते हैं। जान-बूझकर जिन्हें हमने पराजित बना रखा है, आज हमें जान-बूझकर ही उन्हें अपने पास बुलाना चाहिए। इससे हमारे अपराधोंका अन्त होगा, पाप धुल जायगा, अमंगल दूर हो जायगा। आओ, आज हम मनुष्यको गौरव देकर मनुष्यत्वका सगौरव अधिकार प्राप्त करें।

---

बंगला - भाषण : सन् १९३२
हिन्दी-अनुवाद : सन् १९४८

# व्रत-उद्यापन

गहरी चिन्ता और उद्वेगके साथ, मनमें आशा लिये-हुए पूना रवाना हुआ। लम्बा सफर था। जाते-जाते आशंका बढ़ उठी, 'पहुंचकर न-जाने क्या देखना पड़े!' बड़ा स्टेशन आते ही मेरे साथी अखबार खरीद लाते, बड़ी उत्कण्ठासे मैं उन्हें पढ़ने लगता, कोई अच्छी खबर नहीं पाता। डाक्टरोंका कहना था, 'महात्माके शरीरकी हालत खतरनाक रास्तेसे गुजर रही है। देहमें मेद या मांसका बचा-खुचा हिस्सा इतना नहीं है कि जिसका क्षय और भी ज्यादा दिनों तक सहा जा सके, मांसपेशियों तकमें छीजन शुरू हो गई है। एपोप्लेक्सी (मूर्च्छा) होकर अचानक प्राणहानि हो सकती है।' इसके साथ यह भी पढ़ा कि ऐसी हालतमें भी उन्हें प्रतिदिन बहुत देर-देर तक जटिल समस्याओंके विषयमें स्वपक्ष और विपक्षके साथ गम्भीर आलोचना भी करनी पड़ रही है। आखिरमें जाकर उन्होंने भारतके अनुन्नत-समाजको हिन्दू-समाजके अन्तर्गत रूपमें ही राष्ट्रनीतिक विशेष-अधिकार दिये जानेके विषयमें दोनों पक्षोंको राजी कर लिया। देहकी सारी कमजोरी और कष्टोंको जीतकर उन्होंने असाध्यको साध लिया। अब विलायतसे मंजूरी आने-भरकी देर है, उसीपर सब निर्भर करता है। मंजूर न होनेकी कोई वजह नहीं; क्योंकि प्रधान मंत्रीने जबान दी थी कि अनुन्नत-समाजके साथ एक होकर हिन्दू जो भी तय करेंगे उसे वे भी मान लेंगे। आशा-निराशामें झूलता-हुआ मन लेकर छब्बीस सितम्बरको सवेरे हम कल्याण स्टेशन पहुंचे। वहां मिलीं श्रीमती वासन्ती और श्रीमती उर्मिला। जरा भी देर न करके उनकी मोटरमें बैठकर चल दिया पूना।

पूनाका पहाड़ी रास्ता मनोरम है। शहरमें घुसते ही देखा कि फौजी दौड़-धूप चल रही है। बहुत-सी बख्तरबन्द फौजी मोटरें, मशीनगनें और फौजके लोग इधरसे उधर सरगरमी फैला रहे हैं। अन्तमें श्री विट्ठल भाई ठाकरसी महाशयके घर जाकर उतरा। भीतर घुसते ही देखा कि गभीर आशंकासे हवा स्तब्ध हो रही है। सबके चेहरेपर दुश्चिन्ताकी छाया है। पूछनेपर मालूम हुआ कि महात्माकी शरीरकी हालत संकटापन्न है। विलायतसे

अभी तक कोई खबर नहीं आई। प्रधान मंत्रीके नाम मैंने भी तुरत एक जरूरी तार भेज दिया। इसकी कोई जरूरत नहीं थी। तुरत ही कानोंमें भनक पड़ी कि विलायतसे मंजूरी आ गई। पर इस अफवाहको सही साबित होनेमें कई घण्टे लग गये!

महात्माजीका मौन-दिवस था आज। एक बजे बाद बात करेंगे। उनकी इच्छा थी कि उस समय मैं उनके पास रहूं। जाते-जाते यरवदा-जेलसे कुछ दूर पहले ही हमारी मोटर रोक ली गई। अंगरेज सैनिकने कहा, "कोई भी गाड़ी आगे नहीं जायेगी, हुक्म नहीं है।" मैं तो यही समझता था कि कमसे कम आजके दिन तो जेलखानेका प्रवेश-द्वार भारतके लिए खुला ही होगा। गाड़ीके चारों तरफ भीड़ इकट्ठी हो गई। हमारी तरफसे आदमी जेलके अधिकारियोंसे मंजूरी लेनेके लिए कुछ आगे बढ़ा ही था कि इतनेमें चिरंजीव देवदास आ पहुंचे, जेलमें घुसनेका प्रवेशपत्र उनके हाथमें था। बादमें सुना कि महात्माजीने उन्हें भेजा था, कारण उन्हें अचानक ऐसा लगा कि शायद पुलिसने कहीं मेरी गाड़ी रोक ली है।

लोहेके फाटक एकके बाद एक खुलते और बन्द होते गये। सामने दिखाई दे रही थी जेलकी ऊंची चहारदीवारीकी उद्दण्डता, कैदी आकाश, सीधी लाइन-खुदा पक्का रास्ता और दो-चार पेड़।

दो बातोंका अनुभव मेरे जीवनमें बहुत देरसे हुआ। एक तो विश्वविद्यालय का फाटक पार किये मुझे ज्यादा दिन नहीं हुए। दूसरे, जेलखानेमें घुसनेकी हिम्मत न पड़नेपर भी, आखिर आज आ ही पहुंचा। कुछ सीढ़ियां तय करके दीवारसे घिरे-हुए एक आंगनमें जा पहुंचा। दोनों ओर अलग-अलग कमरोंकी पंक्ति-सी बनी थी। आंगनमें एक छोटे-से आमके पेड़की घनी छायाके नीचे महात्माजी शय्याशायी थे।

शुभ-संवादको ज्वारमें चढ़कर आया हूं, इसके लिए अपने भाग्यकी प्रशंसा की मैंने उनसे। करीब तब डेढ़ बजा होगा। विलायतकी खबर भारत-भरमें फैल गई थी! और बादमें सुना कि राजनैतिक दल तब दुर्लभ दस्तावेज लिये शिमलामें बैठे अकारथ समयमें बहस कर रहे थे, अखबारवालोंने

भी मालूम हो गया था। किन्तु, जिनके प्राणोंकी धारा प्रतिक्षण क्षीण होकर मृत्यु-सीमासे लगना चाहती थी उन्हींका प्राण-संकट दूर करनेके लिए कोई खास जल्दी नहीं थी।

लम्बे लाल फीते और फाइलोंकी जटिल निर्ममता देखकर दुःख हुआ।

सवा-चार बजे तक उत्कण्ठा प्रतिक्षण बढ़ती ही गई। सुनते हैं, खबर दस ही बजे पूनामें आ गई थी।

चारों तरफ बन्धु-बान्धव और सहकर्मियोंकी भीड़ है। महादेव, वल्लभभाई, राजगोपालाचारी, राजेन्द्रप्रसाद, सबोंको देखा। श्रीमती कस्तूरी बाई और सरोजिनीको भी देखा। जवाहरलालकी पत्नी कमला भी मौजूद थीं।

महात्माजीका स्वभावसे ही शीर्ण शरीर शीर्णतम हुआ पड़ा था। गलेकी आवाज लगभग सुनाई ही नहीं देती। पेटमें अम्ल-पित्त जम गया था, इससे बीच-बीचमें सोडा-शुदा पानी पिलाया जा रहा था। डाक्टरोंकी जिम्मेदारी चरम सीमा तक पहुंच चुकी थी।

फिर भी आश्चर्य है, उनकी चित्त-शक्तिका किञ्चिन्मात्र भी ह्रास नहीं हुआ! विचारोंकी धारा ज्यों-की-त्यों बह रही है! चैतन्य रत्ती-भर भी नहीं थका! उपवासके पहलेसे ही कितनी दुरूह दुश्चिन्तामें और कितनी जटिल आलोचनामें उन्हें अहोरात्र डूबा रहना पड़ा होगा, जिसकी हद नहीं। समुद्र-पारके राजनीतिज्ञोंके साथ पत्र-व्यवहार करनेमें उनके मनपर कितना कठोर घात-प्रतिघात चला होगा! उपवासके समय नाना दलोंकी जबरदस्त मांगोंने उनकी हालतपर रहम नहीं किया, यह सभी जानते हैं। इतना सब-कुछ होते हुए भी आश्चर्य है कि उनमें मानसिक जीर्णता या थकानका कोई चिह्न ही नहीं दिखाई दिया! उनके विचारोंकी स्वाभाविक स्वच्छ प्रकाश-धारामें जरा भी कहीं कोई मैल-मिट्टी नहीं दिखाई दी! काय-क्लेशकी साधनामेंसे भी उनकी आत्माके अपराजित उद्यमकी उस मूर्तिको देखकर मुझे दंग रह जाना पड़ा।

सचमुच, उनके पास बिना गये मैं इस तरह उस स्वरूपकी उपलब्धि ही नहीं कर सकता था कि इतनी प्रचण्ड शक्ति है उस शीर्णशरीर महापुरुषमें।

आज भारतवर्षके करोड़ों हृदयोंमें पहुंच गई इस मृत्युवेदीके नीचे पड़े-हुए महानहृदयकी वाणी। कोई भी बाधा उसे रोक नहीं सकी, दूरीकी बाधा, ईंट-पत्थरोंकी बाधा, विरुद्ध-राजनीतिकी बाधा, कोई भी नहीं। सदियोंकी जड़ताकी बाधा आज उस वाणीके सामने धूलमें मिल गई।

महादेवने कहा कि मेरे लिए महात्माजी एकान्त मनसे प्रतीक्षा कर रहे थे। अपनी उपस्थितिसे मैं राष्ट्रीय समस्याके समाधानमें कुछ सहायता कर सकता हूं, इतना अनुभव और ज्ञान मुझमें नहीं है। उन्हें जो मैं तृप्ति दे सका, यही मेरे लिए परम आनन्दकी बात है।

सब भीड़ करके खड़े रहेंगे तो उन्हें कष्ट होगा, यह समझकर हम सब वहांसे हटकर बहुत देर तक इधर-उधर इस प्रतीक्षामें बैठे रहे कि 'अब आती होगी खबर, अब आती होगी।' तीसरा पहर बीत चला, और धूप ईंटकी चहार-दीवारीपर तिरछी पड़ रही। यहां-वहां दो-चार शुभ्र-खादी पहने स्त्री-पुरुष शान्तभावसे बैठे बातें कर रहे थे।

ध्यान देनेकी बात है कि कारागारके भीतर हो रहा है यह सब-कुछ। भीतरकी इस जनतामें, किसीके भी किसी बरतावमें प्रश्रय-जनित शिथिलता नहीं। चरित्र-शक्ति विश्वास ला देती है इसीसे जेलके अधिकारी श्रद्धाके साथ ही इन सबको सम्पूर्ण स्वाधीन-भावसे मिलने-जुलने दे रहे थे। इन लोगोंने महात्माजीके दिये-हुए वचनोंके खिलाफ किसी तरहका नाजायज फायदा नहीं उठाया। आत्म-मर्यादाकी दृढ़ता और अचाञ्चल्य इनमें परिस्फुट हो उठा है। देखते ही फौरन समझमें आ जाता है कि भारतकी स्वराज्य-साधनाके योग्य साधक हैं ये।

अन्तमें जेलके अधिकारी सरकारी छाप-शुदा लिफाफा हाथमें लिये यहां आ पहुंचे। उनके चेहरेपर भी आनन्दका आभास देखा गया। महात्माजी गम्भीरताके साथ धीरे-धीरे पढ़ने लगे। मैंने मरौलिंजीसे कहा, "अब इनके चारों तरफसे हम सबको हट जाना चाहिए।"

पढ़ चुकनेके बाद महात्माजीने साथियोंको बुलाया। सुना, उनसे उन्होंने ठोंक-बजाकर देख लेनेके लिए कहा। और अपनी तरफसे जताया कि यह चिट्ठी डाक्टर अम्बेदकरको दिखाना जरूरी है। उनका समर्थन पानेके बाद वे निश्चिन्त हो सकेंगे।

पास खड़े-खड़े सबोंने चिट्ठी पढ़ी। मुझे भी दिखाई। राष्ट्र-बुद्धिकी रचना थी, बड़ी सावधानीसे लिखी-हुई। सावधानीसे ही पढ़ी जाती हैं ऐसी रचनाएँ। समझा गया कि महात्माजीके अभिप्रायके विरुद्ध नहीं है चिट्ठी। पंडित हृदयनाथ कुंजरूपर भार दिया गया कि चिट्ठीके मूल वक्तव्यका विश्लेषण करके वे महात्माजीको सुनायें। उनकी प्रांजल व्याख्यासे महात्माजीके मनमें फिर कोई संशय नहीं रह गया।

उपवास-व्रतका उद्यापन हुआ।

दीवारके पास छायामें महात्माकी शय्या उठा लाई गई। चारों तरफ जेलके कम्बल बिछाकर सब बैठ गये। कमलाका रस तैयार किया श्रीमती कमला नेहरूने। जेलखानोंके इन्स्पेक्टर-जनरलने, जो सरकारी पत्र लेकर आये थे, अनुरोध किया कि महात्माजीको रस पिलायें श्रीमती कस्तूरबाई खुद अपने हाथसे। महादेवने कहा, "जीवन जखन शुकाये जाय करुणा-धाराय एसो" गीताञ्जलीका यह गीत महात्माजीको बहुत प्यारा है। सुर भूल गया था मैं। तबके सुरमें सुर मिलाकर ही गाना पड़ा। पंडित श्याम शास्त्रीने वेद पाठ किया। उसके बाद महात्माजीने श्रीमती कस्तूर बाईके हाथसे धीरे-धीरे नींबूका रस पीया। अन्तमें साबरमतीके आश्रमवासियों और उपस्थित सबने मिलकर "वैष्णव जन तो तेने कहिये जो पीड़ पराई जाने रे" गाया। फिर फल और मिठाई बाँटी गई। और हम सबोंने प्रसाद समझकर उसे ग्रहण किया।

जेलकी चहारदीवारीके भीतर यह महोत्सव हो रहा था। ऐसी अनोखी बात और-कहीं भी नहीं हुई। प्राणोत्सर्गका यज्ञ हुआ जेलखानेमें, और उसकी सफलताने वहीं अपना रूप धारण किया। मिलनकी यह अकस्मात्-आविर्भूत अपूर्व मूर्ति थी, इसे कहा जा सकता है 'यज्ञसम्भवा'।

रातको पूनामें उपस्थित पं० हृदयनाथ कुंजरू प्रमुख विशिष्ट नेताओंने घेर आ मुझे, दूसरे दिन होनेवाली महात्मा गान्धीकी वार्षिक उत्सव-सभामें मुझे सभापति बनना पड़ेगा। बम्बईसे मालवीयजी भी आ रहे थे। मैंने प्रस्ताव किया कि मालवीयजीके सभापतित्वमें मैं दो-चार बातें लिखकर कहूंगा। शारीरिक कमजोरीको अस्वीकार करके शुभ-दिनकी इस विराट जनसभामें भाग लिये बगैर न रहा गया मुझसे।

तीसरे पहर 'शिवाजी-मन्दिर' नामक विशाल मुक्त प्राङ्गणमें विराट जन-सभा हुई। बड़ी मुश्किलसे मैं भीतर घुसा। सोचने लगा, अभिमन्युकी तरह प्रवेश तो हो गया, पर निकलनेका क्या उपाय होगा? मालवीयजीने अपनी उपक्रमणिकामें बड़ी खूबीके साथ सबको समझाया कि अस्पृश्यता हिन्दू-शास्त्रके अनुकूल नहीं। बहुतसे संस्कृत श्लोकोंके प्रमाण देकर उन्होंने अपना वक्तव्य प्रमाणित किया। मेरा कण्ठ क्षीण था, उसमें इतना दम कहाँ कि इतनी बड़ी सभामें अपना वक्तव्य सबके कानों तक पहुंचा सके? मुंहजबानी दो-चार शब्द कहे, फिर अपनी रचना सुनानेका भार सौंप दिया श्री गोविन्द मालवीय पर। मुझे आश्चर्य हुआ जब वे मेरी बिन-सुनी रचनाको धाराप्रवाह स्पष्ट कण्ठसे पढ़ते चले गये।

इसके बाद, पण्डित मोतीलाल नेहरूकी पत्नीने, अपने भाई-बहनोंको लक्ष्य करके कहा कि सामाजिक साम्य-धनकी रक्षा करनेमें वे कुछ भी उठा न रखें। फिर सर्वश्री राजगोपालाचारी, राजेन्द्रप्रसाद आदि अन्यान्य नेताओंने मार्मिक शब्दोंमें सामाजिक अशुचि दूर करनेके लिए देशवासियोंका आवाहन किया। सभामें उपस्थित विशाल जनसंघने हाथ उठाकर अस्पृश्यता निवारणके लिए प्रतिज्ञा ग्रहण की। मैं समझ गया कि सबके मनमें महात्माजीकी आवाज पहुंच गई है। कुछ दिन पहले तक ऐसे दुरूह संकल्पमें इतने हजार लोगोंका योग पाना सम्भव नहीं था।

दूसरे दिन सबेरे बहुत देर तक मैं महात्माजीके पास रहा। उनके साथ और मालवीयजीके साथ बहुत देर तक अनेक विषयोंमें मेरी बातें हुईं। एक दो दिनमें महात्माजीको आगाखानी महल ले गया। उनका [illegible] दूसर

और खूनका दवाव लगभग स्वाभाविक हो गया। अतिथि-अभ्यागतो तौता-सा वँध गया,—सभी प्रणाम करके हँसते-हुए अपना आनन्द प्रकट क लगे। वच्चे भी आये और फूल चढ़ाकर अपने मनकी फूल जाहिर करने ल वच्चोंको पाकर महात्माजी इतने खुश थे कि कहते नहीं वनता। वन्धु-वा और साथियोंके साथ सामाजिक साम्यके विषयमें तरह-तरहकी चरचा क लगी। अब उनकी चिन्ताका प्रधान विषय था 'हिन्दू-मुसलमानका वि भंजन'।

आज जो महात्माजीका जीवन हमारे आगे विराट भूमिकामें उज्ज होकर दिखाई दिया है, उसमें सर्वमानवके भीतर 'महामानव' के प्रत्यक्ष द करनेकी प्रेरणा है। वह प्रेरणा सार्थक हो भारतमें सर्वत्र, सवकी यही एक कामना है। मुक्ति-साधनाका सच्चा मार्ग मनुष्यकी एकताकी साधनामें राष्ट्रीय पराधीनता हमारे हजारों सामाजिक भेद-विच्छेदोंके सहारे ही प है। आज वह दिन आ गया जव कि जड़-प्रथाओंके समस्त वन्धनोंको कर उदार-एकताके मार्गपर मानव-सभ्यता आगे वढ़ेगी।

---

वंगला-रचना : सन् १९३२

हिन्दी अनुवाद : सन् १९४८